# पुस्तक परिचय

जैसे हम भौतिक अग्नि में हव्य की आहुति देकर अग्निहोत्र करते हैं, वैसे अन्य क्षेत्रों में भी अग्निहोत्र हो रहा है। परमात्मा-रूप अग्नि में जीवात्मा, प्राण, मन, बुद्धि एवम् इन्द्रियों को समर्पित करना आत्मिक अग्निहोत्र कहलाता है। बाह्य अग्निहोत्र के साथ-साथ अग्निहोत्री को यह आत्मिक अग्निहोत्र भी करना होता है, तभी अग्निहोत्र की पूर्णता होती है। अधिदैवत में भी अग्निहोत्र हो रहा है। छान्दोग्य उपनिषत् के अनुसार पृथिवी अग्नि है, संवत्सर उसकी समिधा है, आकाश धुंआ है, रात्रि ज्वाला है, दिशाएँ अंगारे हैं, अवान्तर दिशाएं चिनगारियां हैं। उस पृथिवीरूप अग्नि में वर्षाजल की आहुति पड़ती है। उस से अन्न रूप फल उत्पन्न होता है। मनुष्य के शरीर में प्राणाग्निहोत्र हो रहा है। पुरुष ही अग्नि है, वाणी उसकी समिधा है, प्राण धुंआ है, जिह्वा ज्वाला है, चक्षु अंगारे हैं, श्रोत्र चिनगारियाँ हैं। इस अग्नि में अन्न की आहुति पड़ती है। उससे रेतस् रूप फल उत्पन्न होता है।

अग्निहोत्र के लाभों की सूची अनन्त है। वायुशुद्धि आरोग्य, दीर्घायुष्य, वर्षा, दूध, अन्न, धन, बल, ऐश्वर्य, सन्तान, पुष्टि, निष्पापता, सच्चरित्रता, जागृति, शत्रुविनाश, आत्मरक्षा, यश, तेजस्विता, वर्चस्विता, आनन्द, मोक्ष आदि की प्राप्ति अग्निहोत्र से बतायी गयी है। इनमें से कुछ लाभ साक्षात् सुगन्धि, पुष्टि, मिष्ट, रोगनाशक हव्यों की आहुति से प्राप्त होते हैं। कुछ परमात्माग्नि एवं यज्ञाग्नि के गुणों का चिन्तन करने तथा उसके द्वारा प्रेरणा प्राप्त करने से होते हैं।



ओ३म्

# यज्ञ-मीमांसा

[अग्निहोत्र की विशद व्याख्या सहित]




**डॉ० रामनाथ वेदालङ्कार**

*विद्यामार्तण्ड, एम०ए०, पी-एच०डी०*

पूर्व उपकुलपति एवं संस्कृत विभागाध्यक्ष
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार
पूर्व आचार्य एवं अध्यक्ष, महर्षि दयानन्द वैदिक शोधपीठ
पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़




**विजयकुमार गोविन्दराम हासानन्द**



प्रकाशक : विजयकुमार गोविन्दराम हासानन्द
४४०८, नई सड़क, दिल्ली-११०००६, भारत
दूरभाष : ३९१४९४५, ३९७७२१६
Email : ajayarya@ndb.vsnl.net.in

संस्करण : वर्ष २०००

मूल्य : ९५.०० रुपये

मुद्रक : अजय प्रिंटर्स
नवीन शाहदरा, दिल्ली-११००३२

YAJNA-MIMANSA
*by* Dr. Ram Nath Vedalankar



# भूमिका

स्वामी दयानन्द सरस्वती अग्निहोत्र से लेकर अश्वमेध-पर्यन्त यज्ञों की चर्चा करते हैं। अग्निहोत्र एक नैत्यिक कर्तव्य है, जो शास्त्र-मर्यादा के अनुसार सभी को करना होता है। अन्य यज्ञों को करने के सभी अधिकारी हों, ऐसा नहीं है। लाभों का ज्ञान न होने पर भी वैदिक विधान होने से ही अग्निहोत्र सबको करणीय है; लाभ जानकर किया जाए तो उसमें अधिक श्रद्धा होती है। उन लाभों को प्राप्त करने की प्रेरणा भी मिलती है और उसके लिए मनुष्य प्रयत्न भी करता है। अतः वेदादि शास्त्रों ने भी तथा स्वामी जी ने भी यज्ञ एवं अग्निहोत्र के भूरि-भूरि लाभ बताए हैं। प्रस्तुत पुस्तक में वेदोक्त तथा स्वामी दयानन्द-प्रोक्त अनेक लाभों का उल्लेख किया गया है। इन लाभों में अनागत रोगों से बचाव, प्राप्त रोगों का दूर होना, वायु-जल की शुद्धि, ओषधि-पत्र-पुष्प-फल-कन्दमूल आदि की पुष्टि, स्वास्थ्य, दीर्घायुष्य, बल, इन्द्रिय-सामर्थ्य, पाप-मोचन, शत्रु-पराजय, तेज, यश, सद्विचार, सत्कर्मों में प्रेरणा, गृह-रक्षा, भद्र-भाव, कल्याण, सच्चारित्र्य, सर्वविध सुख आदि दर्शाए गए हैं। वन्ध्यात्व-निवारण, पुत्र-प्राप्ति, वृष्टि, बुद्धिवृद्धि, मोक्ष आदि फलों का भी प्रतिपादन किया गया है। यहाँ शंका यह हो सकती है कि क्योंकि प्रत्येक अग्निहोत्री को ये फल प्राप्त नहीं होते, अतः यह फलश्रुति मिथ्या है। इसलिए इसका विवेचन यहाँ कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है।

यज्ञ, अग्निहोत्र या होम के लाभों को दो भागों में

विभक्त किया जा सकता है। प्रथम प्रकार के वे लाभ हैं, जो होम से स्वतः प्राप्त हो सकते हैं, यथा वायुशुद्धि, जलशुद्धि, स्वास्थ्य-प्राप्ति, इन्द्रिय-सामर्थ्य, दीर्घायुष्य आदि। यदि अग्नि में यथोचित मात्रा में सुगन्धित, मिष्ट, पुष्टिप्रद एवं रोगहर द्रव्यों का होम किया गया है, तो यजमान चाहे या न चाहे, इन लाभों के प्राप्त होने का अवसर रहता ही है। शीत ऋतु में गुड़, मेथी, सोंठ, अजवाइन, गूगल जैसी साधारण वस्तुओं के होम से ही गृह-सदस्यों को सर्दी के अनेक रोगों से बचाव और छुटकारा मिलता देखा गया है। दूसरे प्रकार के लाभ वे हैं, जो अग्निहोत्री यजमान के इच्छा, प्रेरणाग्रहण एवं प्रयत्न पर निर्भर हैं। यदि यजमान मन्त्रों के अर्थ का अनुसरण करता हुआ परमेश्वर के एवं परमेश्वररचित यज्ञाग्नि के परमेश्वरकृत गुण-कर्म-स्वभाव का चिन्तन करता हुआ उन्हें अपने अन्दर धारण करने का व्रत लेता है और तदर्थ प्रयत्न करता है, तो वह सन्मार्ग पर चलने की सद्बुद्धि प्राप्त करेगा, पापकर्मों से बचेगा, सदाचारी बनेगा, तेजस्वी एवं यशस्वी होगा और मोक्षप्राप्ति के अनुरूप कर्म करने की प्रेरणा लेगा, तो मोक्ष भी प्राप्त कर सकता है। यदि कोई यजमान इन लाभों को पाने का प्रयत्न ही नहीं करता, सूखे मन से आहुतिमात्र देता है, फलतः उसे ये लाभ प्राप्त नहीं होते, तो इसमें यज्ञ का दोष नहीं है।

जहाँ तक बड़े-बड़े रोगों को दूर करने, महामारियाँ रोकने आदि का प्रश्न है, प्राचीन काल में इस प्रकार के यज्ञ होते रहे हैं। पुत्र-प्राप्ति के लिए पुत्रेष्टियाँ भी की जाती रही हैं। इनकी सफलता कुछ तो मनोबल, श्रद्धा एवं आशावादिता पर निर्भर है, दूसरे अधिक योगदान इस बात का है कि कौन-सी ओषधियों से होम किया जाता है। जैसे अन्य चिकित्सा-पद्धतियाँ आयुर्वेद, प्राकृतिक चिकित्सा, जल-चिकित्सा, ऐलोपैथी, होम्योपैथी आदि हैं, वैसे ही अग्निहोत्र-चिकित्सा भी एक वैज्ञानिक पद्धति है। अग्निहोत्र-चिकित्सा पर प्रस्तुत पुस्तक में एक अध्याय पृथक् लिखा गया है। उसमें अग्निहोत्र

द्वारा वेदोक्त रोगकृमि-विनाश, ज्वर-चिकित्सा, उन्माद-चिकित्सा, गण्डमाला-चिकित्सा एवं गर्भदोष-चिकित्सा पर प्रकाश डाला गया है। आर्युर्वेदज्ञ विद्वानों का कर्तव्य है कि वेदों एवं आयुर्वेद के ग्रन्थों से दिशा-निर्देश लेकर यज्ञ-चिकित्सा पर अधिकाधिक अनुसन्धान एवं परीक्षण करके इसे व्यावहारिक बनाने का प्रयास करें।



## आधुनिक प्रचलित यज्ञ

वर्तमान काल में आर्यसमाज में भी और अन्यत्र भी कई यज्ञों का प्रचलन है। निम्नलिखित प्रकार के यज्ञों का अनुष्ठान हो ही रहा है।

### १. दैनिक अग्निहोत्र

यह नैत्यिक कर्तव्य है। कुछ लोग घरों में नियम से दोनों समय या एक समय दैनिक अग्निहोत्र करते हैं। कुछ लोग आर्यसमाजों में होनेवाले सामूहिक दैनिक या साप्ताहिक अग्निहोत्र में सम्मिलित हो लेते हैं; घर पर अग्निहोत्र नहीं करते। स्वामी दयानन्द ने अपनी 'संस्कारविधि' पुस्तक में घृत की प्रत्येक आहुति न्यूनतम छह माशे की लिखी है। वह घृत भी कस्तूरी, केसर, चन्दन, कपूर, जावित्री, इलायची आदि से सुगन्धित किया होना चाहिए। इसके अतिरिक्त सुगन्धि, मिष्ट, पुष्ट एवं रोगनाशक द्रव्यों की हवन-सामग्री होनी चाहिए। समिधाएँ भी चन्दन, पलाश, आम आदि की होनी चाहिएँ। उन्होंने अग्निहोत्र के जो लाभ अपने ग्रन्थों में लिखे हैं, वे घर-घर होनेवाले इसी प्रकार के अग्निहोत्र को दृष्टि में रखकर हैं। इस प्रकार का अग्निहोत्र हो, तो उसमें दोनों समय का मिलाकर पचास रुपये से अधिक ही दैनिक व्यय बैठेगा। इतना व्यय करने का सामर्थ्य और उत्साह विरलों का ही हो सकता है। ऐसी स्थिति में श्रद्धा और सामर्थ्य के अनुसार जैसा भी बन पड़े होम करना उचित है। हव्य चारों प्रकार के होने

चाहिएँ, जिससे वायुमण्डल सुगन्धित तथा रोगहर ओषधियों के अणुओं से युक्त हो तथा उसमें श्वास लेने से लाभ पहुँचे। जो एक काल के ही व्रत का निर्वाह करना चाहें, वे वैसा कर सकते हैं। अग्नि प्रज्वलित रहे और धुआँ न उठे, ऐसा प्रयास होना चाहिए।

## २. वेदपारायण-यज्ञ

किसी एक वेद के या एक-साथ चारों वेदों के पारायण-यज्ञों का प्रचलन बढ़ रहा है। ऋग्वेद में १०५५२ मन्त्र, यजुर्वेद (वाजसनेयी माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेदसंहिता) में १९७५ मन्त्र, सामवेद (कौथुमसंहिता) में १८७५ मन्त्र और अथर्ववेद (शौनकीय संहिता) में ५९८७ मन्त्र हैं। इस प्रकार चारों वेदों की कुल मन्त्र-संख्या २०३८९ होती है। एवं एक-एक वेद के पारायण-यज्ञ में तथा चतुर्वेदपारायण-यज्ञ में इतनी-इतनी आहुतियाँ तो वेद-पारायण की देनी होती हैं, कुछ सामान्य या बृहद् अग्निहोत्र एवं गायत्री आदि की हो जाती हैं। आर्यसमाजों के वार्षिकोत्सवों पर, किन्हीं पर्वों पर, या अन्य किसी सामाजिक एवं व्यक्तिगत विशिष्ट अवसर पर इन वेदपारायण-यज्ञों का आयोजन प्रायः किया जाता है।

ये यज्ञ अग्निहोत्र के समान नैत्यिक नहीं हैं, अपितु नैमित्तिक या काम्य ही हो सकते हैं। नैमित्तिक कार्य के लिए निमित्त होना आवश्यक है। वार्षिकोत्सव, पर्वोत्सव, जन्मोत्सव आदि शुभ कार्य परमेश्वर की स्तुति-प्रार्थना-उपासना एवं यज्ञ से आरम्भ हों, इतना ही विधान है। सो सामान्य यज्ञ से कार्य-निर्वाह हो सकता है। बृहद् वेदपारायण-यज्ञ करने का प्रयोजन कुछ अन्य ही होना चाहिए, एवं यह काम्य कर्म कहलाएगा। अतः यह विचार करना होगा कि उसमें क्या उद्देश्य है या किस फल की प्राप्ति की कामना है। प्रत्येक कार्य में आर्थिक दृष्टिकोण भी रखना होता है। अतः यह भी देखना होगा कि कहीं ऐसा तो नहीं है



कि जिस उद्देश्य या फल की प्राप्ति के लिए यज्ञ आयोजित करने का विचार कर रहे हैं, वह उद्देश्य या फल किसी अन्य साधन या उपाय से बहुत कम व्यय में प्राप्त हो सकता हो। निश्चयात्मकता भी देखनी होगी कि किस उपाय से अभीष्ट उद्देश्य अधिक निश्चित रूप से प्राप्त हो सकता है। तत्पश्चात् यदि यज्ञ ही साधकतम उपाय या विशेष सहायक उपाय जँचे, तब यज्ञ का आयोजन करना उपयुक्त है। वेदप्रचार करना ही उद्देश्य हो, तो बिना होम के भी वेदपारायण किया और करवाया जा सकता है। प्रतिदिन जितना वेदपाठ किया जाए, उतने के पश्चात् सामान्य अग्निहोत्र हो सकता है। तदनन्तर वेदप्रचारार्थ भाषण, प्रवचन एवं उपदेश हो सकते हैं। जो यजमान बनें उन्हें भी वेदपाठ का अभ्यास कर लेना उचित है।

यदि पर्यावरण-शुद्धि, महामारी को दूर करने आदि के लिए विशाल यज्ञ का आयोजन आवश्यक ही समझा जाए, तो उसके लिए प्रारंभिक सावधानियाँ बरत लेनी उचित हैं। जिस परिसर में यज्ञ करना हो वहाँ की स्वच्छता पहले कर लेनी उपयुक्त है, अन्यथा दुर्गन्ध और रोग फैलानेवाले साधन विद्यमान रहें, तो यज्ञ द्वारा सुगन्ध फैलाने से विशेष लाभ नहीं होगा। चारों ओर ढेर लगे कूड़े-करकट को इकट्ठा करवाकर जला देना या गड्ढों में दबा देना, गन्दगी फैलानेवाली नालियों की सफाई करवाना आदि आवश्यक है। यज्ञ में लगनेवाले धन में से कुछ बचाकर उससे नालियों की ढलान यदि ठीक करवाई जाए, तो उससे यज्ञ का उद्देश्य पूर्ण होने में विशेष सहायता मिल सकती है। साथ ही सूखी बाजारू हवन-सामग्री तथा नाममात्र घृत से सम्पूर्ण वेद के पारायण की अपेक्षा यह अधिक अच्छा होगा कि कुछ ही वेदमन्त्रों का पाठ किया जाए, किन्तु हवन-सामग्री उद्देश्य के अनुरूप आयुर्वेद-सम्मत हो, तथा घृत भी सुगन्धित एवं कृमिहर पदार्थों से युक्त हो।

यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि यजमान जिस उद्देश्य

से यज्ञ रचा रहे हैं, उसके अनुरूप मन्त्रों का ही पाठ होना आवश्यक है। यजमान यज्ञ तो करा रहे हों स्वास्थ्य-प्राप्ति के लिए, किन्तु मन्त्र बोले जाएँ विवाह-सम्बन्धी, अन्त्येष्टि-सम्बन्धी, राजनीति-सम्बन्धी, नौविमानादि यान-सम्बन्धी, गणितविद्या-सम्बन्धी, तो यह बुद्धिमत्तापूर्ण नहीं कहा जा सकता। इस दृष्टि से विचार करें तो वेदपारायण-यज्ञ प्रश्नचिह्न की कोटि में आ जाते हैं, क्योंकि वेदों में सभी प्रकार के विषय वर्णित हैं। बचाव के लिए यह कहा जा सकता है कि हम तो वेदपारायण के उद्देश्य से ही यज्ञ कर रहे हैं। किन्तु यदि वेदपारायण उद्देश्य है, तब तो बिना आहुतिवाला वेदपारायण-यज्ञ करना उचित है, जैसाकि अभी हम पूर्व बता चुके हैं। यजमान जब किसी मन्त्र से आहुति देता है, तब उसका तात्पर्य यह होता है कि मनमोहक बात के पूर्ण होने की वह अपने लिए कामना कर रहा है। विद्वज्जन इस विषय पर गम्भीरतापूर्वक विचार करें।

कोई यह भी कह सकते हैं कि हम तो वेदपारायण-यज्ञ निष्काम भाव से कर रहे हैं, अर्थात् ऐसा करने में हमें किसी लौकिक सुख की कामना नहीं है, अपितु, परमेश्वर की प्राप्ति ही हमारा उद्देश्य है। परन्तु निष्काम कर्म करने योग्य मानसिक स्थिति सर्वसाधारण की नहीं हो सकती। निष्काम कर्म तो अत्युच्च आध्यात्मिक स्तर के मनुष्यों की बात है। सर्वसाधारण लोग यदि निष्काम यज्ञ करने की बात कहते हैं, तो उसका तात्पर्य है कि वे निरुद्देश्य यज्ञ कर रहे हैं।

### ३. गायत्री-यज्ञ

एक लक्ष, पचास सहस्र, दश सहस्र, एक सहस्र आदि संख्याओं के गायत्री-यज्ञों का भी प्रचलन है। जो बातें वेदपारायण-यज्ञों के विषय में कही गई हैं, उनमें से कुछ गायत्री-यज्ञों के सम्बन्ध में भी लागू होती हैं। अच्छा यह है कि इन यज्ञों की विशालता को कुछ कम करके इनके साथ



कोई अन्य परोपकार के कार्य भी जोड़े जाएँ। जितना व्यय करना चाहते हैं उसका आधा यज्ञ में करें और आधा अन्य परोपकार के कार्यों में। वे परोपकार के कार्य भी उस यज्ञ का ही अंश माने जाएँ। ये कार्य हो सकते हैं नेत्र-दान, वस्त्र-दान, अन्न-दान, अपंगों को कृत्रिम हाथ-पैरों का दान, प्रौढ़शिक्षा-दान, योगविद्या-दान, आदि। इन यज्ञों के साथ किन्हीं दुर्व्यसनों को त्यागने और किन्हीं सत्कर्मों में प्रवृत्त होने के व्रत-ग्रहण भी बहुत बड़ी संख्या में लोगों से कराए जा सकते हैं। जैसे एक हजार लोग यज्ञ में एकत्र होकर भविष्य में धूम्रपान न करने, मांस न खाने आदि का व्रत ले सकते हैं, या एक हजार लोग अलग-अलग अपने अन्दर विद्यमान किसी दुर्व्यसन को त्यागने का व्रत ले सकते हैं। इसी प्रकार कोई यह व्रत ले सकते हैं कि मैं इतने प्रौढ़ अशिक्षितों को शिक्षित करूँगा, इतने व्यक्तियों को योगासन-प्राणायाम सिखाऊँगा, इतने लोगों की मद्यपान की आदत छुड़वाऊँगा, इतने लोगों को यज्ञोपवीत दूँगा, इतने लोगों को 'सत्यार्थप्रकाश' पढ़ाऊँगा आदि। गायत्री-मंत्र में 'सविता' प्रभु से बुद्धियों को सन्मार्ग में प्रेरित करने की प्रार्थना है। गायत्री-यज्ञ के साथ परोपकार के कार्य करने तथा सन्मार्ग पर चलने का व्रत ग्रहण करने से मन्त्रार्थ की चरितार्थता भी हो जाती है। प्रतिदिन यज्ञ के साथ सन्मार्ग पर चलने-चलाने के लिए धर्मोपदेश होंगे ही।

### ४. बहुकुण्डी यज्ञ

११ कुण्डी, ५१ कुण्डी, १०१ कुण्डी आदि बहुकुण्डी यज्ञों का प्रचलन भी बहुतायत से हो रहा है। कुण्डों की संख्या बढ़ते उत्साह में ५०१ या १००१ या इससे भी अधिक हो सकती है। बहुकुण्डी यज्ञ की निम्नलिखित विशेषताएँ कही जा सकती हैं—

१. एक ही काल में अधिक यजमान हो सकते हैं तथा उन सभी को एक-साथ आहुति डालने का अवसर प्राप्त हो सकता

है। जैसे एक कुंण्ड पर दो-दो यजमान पति-पत्नी बैठें तो १०१ कुण्डी यज्ञ में २०२ यजमान आहुति दे सकते हैं। पति-पत्नी को अलग-अलग मानें तो ४०४ व्यक्ति आहुति दे सकेंगे।

२. सब यजमानों या सब यज्ञ-कुण्डों के लिए पुरोहित तथा वेदपाठी एक ही रहते हैं। यदि अलग-अलग स्थानों पर एक-एक कुण्ड रखकर १०१ यज्ञ होते, तो पुरोहित तथा वेदपाठी भी अलग-अलग रखने पड़ते।

३. ब्रह्मा की ओर से सबको उपदेश भी इकट्ठा मिल जाता है। अलग-अलग स्थानों पर यज्ञ की जो अलग-अलग व्यवस्था करनी पड़ती, उससे भी बच जाते हैं।

४. पुरोहितों को एक ही काल में अनेक यजमानों की ओर से दक्षिणा मिलने से दक्षिणा की राशि पुष्कल हो जाती है, जिसे वे किसी सत्कार्य में लगा सकते हैं। वे ही पुरोहित अलग-अलग समय में एक सौ एक स्थानों पर यज्ञ कराते तो एक सौ एक गुणा समय में उतनी दक्षिणा उन्हें मिलती।

किन्तु हमारे विचार से बहुकुण्डी यज्ञों को प्रोत्साहित न किया जाना ही उचित है। एक स्थान पर अनेक कुण्डों में यज्ञ करने की अपेक्षा अनेक स्थानों पर एक-एक कुण्ड से यज्ञ किये जाने में अधिक लाभ हैं। अनेक स्थानों पर अलग-अलग यज्ञ होगा, तो उन सब स्थानों का वायुमण्डल यज्ञिय सुगन्ध से शुद्ध होगा और सब स्थानों से सुगन्ध चारों ओर फैलेगी। उस स्थिति में पुरोहित भी भिन्न व्यक्ति हो सकते हैं, जिससे पौरोहित्य कुछ ही विद्वानों में सीमित न रहकर बहुव्यापी हो सकेगा। इससे पौरोहित्य-कला का भी प्रसार होगा। वेदपाठी भी सब स्थानों के यज्ञों में भिन्न व्यक्ति हो सकेंगे। इससे वेदपाठ का भी प्रचार होगा, अधिक लोग शुद्ध वेदपाठ करना सीखेंगे। अच्छे पुरोहितों और अच्छे वेदपाठियों की माँग अधिक होगी, इसलिए सभी अच्छे बनने का प्रयास करेंगे। अनेक स्थानों के ब्रह्माओं द्वारा दिये गए उपदेश पुस्तकाकार छपेंगे, तो साहित्य-सर्जन भी अधिक होगा।

दक्षिणा कई पुरोहितों में बँट जाने से दक्षिणा का एकाधिकार भी नहीं रहेगा। अनेक विद्वान् सत्कृत-पूजित होंगे। वेदों में या किसी अन्य प्रामाणिक प्राचीन आर्ष ग्रन्थ में बहुकुण्डी यज्ञ का विधान भी हमें अद्यावधि प्राप्त नहीं हो सका है।

कहा जाता है कि सार्वजनिक यज्ञ में यदि एक ही कुण्ड होगा, तो गिने-चुने लोग ही आहुति डाल सकेंगे, शेष लोग आहुति डालने के पुण्य से वंचित ही रह जाएँगे। किन्तु सबको आहुति डालने का पुण्य तो बहुकुण्डी यज्ञों में भी नहीं मिल पाता, यजमानों को ही मिलता है। दूसरे, आहुति डालने का पुण्यलाभ करना है, तो घर पर दैनिक अग्निहोत्र से कीजिए। सार्वजनिक यज्ञ में तो सम्मिलित होने का ही पुण्य है।

## ५. वृष्टि-यज्ञ

वृष्टि-यज्ञ एक विज्ञान है। इस विज्ञान का जो ज्ञाता हो, उसे ही यह यज्ञ कराने का अधिकार होना चाहिए। ऋग्वेद मण्डल १०, सूक्त ९८ को निरुक्तकार यास्काचार्य ने वर्षकाम-सूक्त नाम दिया है। इसमें अनावृष्टि होने पर 'देवापि' गुणवाले विद्वान् के पौरोहित्य में वृष्टियज्ञ कराकर वर्षा होने का वर्णन है। देवापि वह विद्वान् है, जो यज्ञ द्वारा पर्जन्य देव को भूमि पर प्राप्त करने या बरसाने का विज्ञान जानता है। ऋग्वेद की एक ऋचा (ऋ० ५.८३.९) में अतिवृष्टि होने पर उसे रोकने की चर्चा भी मिलती है। इस वृष्टियज्ञ-विज्ञान पर अधिकाधिक अनुसन्धान होना चाहिए और अनावृष्टि या अतिवृष्टि होने पर अधिकारी विद्वानों द्वारा राजकीय स्तर पर वृष्टियज्ञ कराए जाने चाहिएँ।[१] आज वैज्ञानिक जगत् में अन्तरिक्ष में बादलों पर रासायनिक द्रव्य छिड़ककर वर्षा कराने के सफल परीक्षण किये गए हैं।

---

१. वृष्टियज्ञ के संबंध में द्रष्टव्य—लेखक का ग्रन्थ 'आर्ष ज्योति', १९९१, समर्पण शोध संस्थान, पृष्ठ २३६-४७।

# यज्ञ को महिमामण्डित किस सीमा तक करें?

यज्ञ वेदों की अनुपम देन है, जिसका विविध परीक्षणोपरान्त विस्तार तथा दर्श, पौर्णमास, अग्निष्टोम, वाजपेय, राजसूय, पुरुषमेध, पितृमेध, अश्वमेध, सर्वमेध आदि में विभाजन प्राचीन ऋषियों ने किया था। ब्राह्मण-ग्रन्थों का युग यज्ञ की पराकाष्ठा का था, जिसका निरूपण धर्मसूत्रों, गृह्यसूत्रों और श्रौतसूत्रों में भी हुआ। उपनिषत्काल में यज्ञों का महत्त्व कम होने लगा और ब्रह्मविद्या या ब्रह्मसाक्षात्कार पर अधिक बल दिया गया। यज्ञों के विषय में मुण्डक उपनिषद् के ऋषि का कथन है कि निःसंदेह यज्ञ बड़ा महिमाशाली है, तथापि यह फूटी नौका के समान है[1] अर्थात् जैसे छिद्रित नौका से पार नहीं उतरा जा सकता, ऐसे ही यज्ञों द्वारा ब्रह्मप्राप्ति नहीं हो सकती, आवागमन के चक्र से नहीं छूटा जा सकता। ब्रह्मप्राप्ति तो अध्यात्म-यज्ञ या ध्यान-यज्ञ से ही संभव है। परन्तु अध्यात्म-धारा भी सीमा को पार कर जाने के कारण विकृत हो गई। शंकराचार्य ने सर्वेश्वरवाद का प्रचार किया, जिसका परिणाम हितकर नहीं हुआ।

तात्पर्य यह है कि कोई भी अच्छा कार्य जब सीमा का उल्लंघन करने लगता है, तब उसके प्रति विद्वद्वर्ग एवं जनसाधारण की श्रद्धा हटने लगती है और उसका प्रचार रुक जाता है। अतः वर्तमान काल में भी यज्ञ का प्रचार-प्रसार किस रूप में और किस सीमा तक हो यह विचारना होगा। कुछ सुझाव हम प्रत्येक यज्ञ पर विचार करते हुए दे चुके हैं। यहाँ कतिपय अन्य सुझाव दिये जा रहे हैं—

१. घर-घर में किये जानेवाले नैत्यिक दैनिक अग्निहोत्र का प्रचार अधिकाधिक हो। घर के सब सदस्य यज्ञ में सम्मिलित हों।

---

१. प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म। एतच्छ्रेयो ये ऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति॥ मु०उप० २.७

२. यज्ञों में स्वच्छता और पवित्रता का पूरा ध्यान रखा जाए।

३. सामूहिक यज्ञों में यजमान, व्रती और दर्शक तीन श्रेणियाँ हों। यजमान सब आहुतियाँ डालें, व्रती केवल व्रत-ग्रहण की आहुतियाँ तथा पूर्णाहुति डालें। दर्शकों को आहुति डालने का अधिकार नहीं होगा।

४. यजमान और व्रती नियत वेश में बैठें तथा प्रतिदिन सारे समय उपस्थित रहें।

५. वेदप्रचार के उद्देश्य से वेदपारायण-यज्ञ बिना आहुतिवाले किये जाएँ, अर्थात् स्तुति-प्रार्थना-उपासना, स्वस्तिवाचन, शान्तिकरण के समान प्रतिदिन यज्ञार्थ निर्धारित समय में होम से पूर्व वेदमन्त्र-पाठ हुआ करे, तत्पश्चात् सामान्य होत्र हो। होम के अनन्तर वेदोपदेश हो।

६. वेदप्रचार के अतिरिक्त अन्य किसी उद्देश्य से दीर्घयज्ञों का आयोजन हो, तो उसके अनुरूप मन्त्रों का चयन करके उनके पाठपूर्वक आहुति दी जाए। साथ में कुछ मन्त्र ईश्वर-स्तुति-प्रार्थना-उपासना के रखे जा सकते हैं।

७. दीर्घयज्ञों के उद्देश्य अनेक हो सकते हैं, यथा— स्वराज्य और सुराज्य की भावना जगाना, किसी फैली हुई महामारी से बचाव, स्वास्थ्य-प्राप्ति एवं दीर्घायुष्य, धन-समृद्धि, कृषि-पुष्टि, दुर्भिक्षनाश, वृष्टि, सन्तान-प्राप्ति, पाप-नाशन, धर्मप्रचार आदि। प्रत्येक उद्देश्य के वेदमन्त्र-संग्रह तैयार किये जा सकते हैं। यज्ञों के अनन्तर प्रत्येक उद्देश्य की पूर्ति के निमित्त वेदोपदेश या धर्मोपदेश होंगे ही।

८. यज्ञों में श्रद्धा और मेधा दोनों का प्रयोग हो। श्रद्धा के साथ वैज्ञानिकता का भी ध्यान रखा जाए।

९. घृत एवं अन्य हव्य पदार्थ शुद्ध, सुसंस्कृत हों। सुगन्धित, मिष्ट, पुष्टिप्रद एवं रोगहर चारों प्रकार के हव्य होने चाहिएँ। हवन-सामग्री पर अनुसन्धान होने उचित हैं।

१०. आहुति डालने से मुक्ति मिल जाएगी—ऐसा प्रचार करके पूर्णाहुति के लिए जनता को आकृष्ट करना और जो भी

पूर्णाहुति के समय आ जाए, उससे आहुति डलवा देना उचित नहीं है। यजमानों के अतिरिक्त यदि किन्हीं को पूर्णाहुति का अधिकार देना है, तो उन्हीं को मिलना चाहिए जो व्रती बनकर प्रतिदिन प्रारम्भ से अन्त तक यज्ञ में उपस्थित रहे हों। जिन्होंने यज्ञ आरम्भ ही नहीं किया, उन्हें पूर्णाहुति का अधिकार कैसे मिल सकता है!

११. मान्य पुरोहितवर्ग, विद्वद्वर्ग तथा सुधीजनों को यह भी सोचना होगा कि यज्ञ को आवश्यकता से अधिक महिमामण्डित न करें। मध्यमार्ग ही उचित रहता है। देश की भूखी-नंगी जनता को देखना और उसके प्रति अपने कर्त्तव्य का पालन करने का विचार भी करना होगा। दुर्भिक्ष, बाढ़, भूकम्प, तूफ़ान, अग्निकाण्ड, दुर्घटनाओं आदि की त्रासदी से पीड़ित जनता के लिए भी अपना तन-मन-धन देना होगा।

लेखक ने प्रस्तुत ग्रन्थ में या तो वेदादि शास्त्रों की बात कही है, या जननायक दयानन्द सरस्वती स्वामी की। उन्हीं का यह भी प्रबोधन है—

**मा प्र गाम पथो वयं, या यज्ञादिन्द्र सोमिनः।**
**मान्तः स्थुर्नो अरातयः॥** ऋ० १०.५७.१

"जिसके प्रति हमारा जो कर्त्तव्य-पथ है उससे हम विचलित न हों, यज्ञ से विचलित न हों और अपने अन्तःकरण में शत्रुओं को न पनपने दें।" इन तीनों आदेशों का हमें पालन करना है। यज्ञ को सर्वदा न करना भी उससे विचलित होना है और अविवेकपूर्वक करना भी उससे विचलित होना है। आशा है यज्ञप्रेमी-जन उपर्युक्त बातों पर विचार करके ग्राह्य को ग्रहण करेंगे।

## ग्रन्थ की संक्षिप्त झाँकी

ग्रन्थ की संक्षिप्त झाँकी विषय-सूची से मिल जातीं है। फिर भी दो शब्द लिख देना उपयोगी होगा।

**प्रथम अध्याय** में यज्ञ और अग्निहोत्र के विषय में

सामान्य विचार प्रकट किये गए हैं। इसमें वेद एवं ब्राह्मणग्रन्थ आदि के आधार पर तथा स्वामी दयानन्द के ग्रन्थों के आधार पर अग्निहोत्र के स्वरूप, काल, समिधा, हव्य, यज्ञकुण्ड-परिमाण, यज्ञ-पात्र आदि का सब विधान वर्णित करते हुए स्वामी दयानन्द की ही भाषा में यज्ञ के लाभों का विशद प्रतिपादन किया गया है।

**द्वितीय अध्याय** यज्ञ-चिकित्सा सम्बन्धी है। इसमें कुछ रोगों की वेदोक्त यज्ञ-चिकित्सा का वर्णन करके आयुर्वेद के ग्रन्थों का प्रमाण देकर यह बतलाया गया है कि किस प्रकार यज्ञ-चिकित्सा अन्य चिकित्सा-पद्धतियों की अपेक्षा अधिक उपकारी सिद्ध हो सकती है।

**तृतीय अध्याय** में अग्निहोत्र के प्रेरक तथा लाभ-प्रतिपादक १२५ वेदमन्त्र अर्थसहित दिये गए हैं, जिनसे पाठकों को ज्ञात हो सकेगा कि वेद की दृष्टि में यज्ञ एवं अग्निहोत्र का कितना अधिक महत्त्व है। वेदोक्त लाभों की इस लम्बी सूची को देखकर एक बार तो आश्चर्यचकित रह जाना पड़ता है और पाठक सोचने लगता है कि कहीं यह अतिशयोक्ति तो नहीं है?

**चतुर्थ अध्याय** में संस्कारविधि में प्रोक्त अग्निहोत्र की विधियों तथा मन्त्रों की विस्तृत व्याख्या की गई है, जो इस ग्रन्थ की बहुमूल्य संपदा है।

**पंचम अध्याय** में संस्कारविधि में पठित बृहद्यज्ञ के विशिष्ट मन्त्रों की व्याख्या है। ये मन्त्र अग्निहोत्र करते हुए किस स्थल के बाद पढ़े जाने चाहिएँ, इसकी भी मीमांसा की गई है।

**षष्ठ अध्याय** में दो झाँकियाँ हैं। प्रथम में आत्मिक अग्निहोत्र का एक चित्र उपस्थित किया गया है जिसमें दिखाया गया है कि आत्मिक अग्निहोत्र में अग्नि क्या है और इसमें समिधाओं तथा घृत की आहुति का क्या आशय होता है। दूसरी झाँकी में अग्निहोत्र के भावनात्मक लाभों का

प्रदर्शन है। इस अध्याय के अन्त में एक अध्यात्म–गीत भी दिया गया है।

**सप्तम अध्याय** में यज्ञ और अग्निहोत्र से सम्बन्ध रखनेवाली वैदिक साहित्य की ७५ लघु सूक्तियाँ दी गई हैं, जिनका भाषणों में प्रयोग हो सकता है तथा जिन्हें यज्ञशालाओं में अंकित किया जा सकता है।

आशा है पाठक इस ग्रन्थ में बहुत–कुछ नया या नवीन शैली से लिखा गया पाएँगे तथा इससे कुछ ज्ञानवृद्धि पा सकेंगे। यदि पाठक इस ग्रन्थ से लाभान्वित हुए तो लेखक अपने परिश्रम को सफल समझेगा।

## आभार

अन्त में 'विजयकुमार गोविन्दराम हासानन्द' प्रकाशन के वर्तमान संचालक प्रिय श्री अजयकुमार जी के प्रति आभार व्यक्त करता हूँ तथा उनका हार्दिक धन्यवाद करता हूँ, जिन्होंने अपने प्रकाशन के ७५ वर्षीय अमृतमहोत्सव के अन्तर्गत इस ग्रन्थ को उत्साह एवं प्रेम के साथ प्रकाशित किया है। स्वर्गीय श्री विजयकुमार जी एवं श्री गोविन्दराम जी से भी मेरा अच्छा परिचय रहा है। विजयुकमार जी ने मेरी 'वैदिक मधुवृष्टि' पुस्तक प्रकाशित की थी तथा वे मेरी अन्य पुस्तकें भी प्रकाशनार्थ चाहते थे। श्री गोविन्दराम जी गुरुकुल कांगड़ी के वार्षिकोत्सव पर मेले में विक्रयार्थ पुस्तकों का स्टाल लगाते थे तथा प्रतिवर्ष नये प्रकाशन देकर पंडाल के मंच से मुझसे उनकी घोषणा करवाते थे। इन दोनों को तथा स्व० श्री हासानन्द जी को भी मैं स्नेह और श्रद्धा के साथ स्मरण करता हूँ तथा इस प्रकाशन–संस्थान की उन्नति चाहता हूँ।

यह ग्रंथ का द्वितीय संस्करण है। प्रथम संस्करण श्री महात्मा वेदभिक्षु जी की प्रेरणा से पण्डिता राकेश रानी जी ने दयानन्द संस्थान, वेदमन्दिर, नई दिल्ली से प्रकाशित किया था। वह वैदिक यन्त्रालय अजमेर में छपा था तथा उसका

संपादन प्रो० धर्मवीर जी ने किया था। उक्त महानुभावों का भी हार्दिक धन्यवाद करता हूँ। प्रथम संस्करण इतनी कम संख्या में छपा था कि वह कुछ ही पाठकों के हाथों में पहुँच पाया। इस संस्करण में बहुत अधिक परिवर्तन-परिवर्द्धन किया गया है जिससे यह नवीन ग्रन्थ के समान हो गया है। आशा है पाठक इसका स्वागत करेंगे।

कार्तिक पूर्णिमा
१९५६

वेदप्रेमियों का सेवक
**रामनाथ वेदालंकार**

# संकेत-सूची

| | |
|---|---|
| अथर्व | अथर्ववेद संहिता |
| आप० गृह्य० | आपस्तम्ब गृह्यसूत्र |
| आर्याभि० | आर्याभिविनय |
| आश्व० गृह्य० | आश्वलायन गृह्यसूत्र |
| उ० | उणादि कोष |
| उवट | उवटभाष्य, मा० यजुर्वेद |
| ऋग्० | ऋग्वेद संहिता |
| ऋ० भा० भू० | ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका |
| ऐ० ब्रा० | ऐतरेय ब्राह्मण |
| क०क०सं० | कपिष्ठल कठसंहिता |
| कठ उप० | कठोपनिषद् |
| का०सं० | काठक संहिता |
| का०श०ब्रा० | काण्वीय शतपथ ब्राह्मण |
| का०श्रौ०सू० | कात्यायन श्रौतसूत्र |
| कौ०ब्रा० | कौषीतकी ब्राह्मण |
| कौ०ब्रा०उप० | कौषीतकी ब्राह्मणोपनिषद् |
| गो०ब्रा०उ० | गोपथ ब्राह्मण, उत्तर भाग |
| गो०ब्रा०पू० | गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग |
| छा०उ० | छान्दोग्योपनिषद् |
| जै०उ०ब्रा० | जैमिनीयोपनिषद् ब्राह्मण |
| जै०ब्रा० | जैमिनीय ब्राह्मण |
| तै० आ० | तैत्तिरीय आरण्यक |

| | |
|---|---|
| तै० उप० | तैत्तिरीयोपनिषद् |
| तै० ब्रा० | तैत्तिरीय ब्राह्मण |
| तै०सं० | तैत्तिरीय संहिता |
| द०भा० | दयानन्द-भाष्य |
| दया० | दयानन्द स्वामी |
| निघं० | निघण्टुकोष |
| निरु० | निरुक्त |
| पं०म०य०विधि | पञ्चमहायज्ञविधि |
| पा० | पाणिनीय अष्टाध्यायी |
| प्रपा० | प्रपाठक |
| बृ०नि०र० | बृहन्निघण्टुरत्नाकर |
| मनु० | मनुस्मृति |
| मु०उप० | मुण्डकोपनिषद् |
| मै०सं० | मैत्रायणी संहिता |
| यजु० | यजुर्वेदसंहिता, माध्यन्दिनी |
| यो०र० | योग रत्नाकर |
| श०ब्रा० | शतपथ ब्राह्मण, माध्यन्दिनीय |
| शां०आ० | शांखायन आरण्यक |
| श्वेता०उप० | श्वेताश्वतरोपनिषद् |
| स०प्र० | सत्यार्थप्रकाश |
| समु० | समुल्लास |
| सं०वि० | संस्कार विधि |
| साम० | सामवेदसंहिता |

# विषय-सूची

## अग्निहोत्र के प्रेरक तथा लाभ-प्रतिपादक वेदमन्त्र

अग्निहोत्र का आदेश, नारियाँ तथा सारा परिवार अग्निहोत्र करें, अग्निहोत्र नैत्यिक कर्तव्य, व्रत और श्रद्धापूर्वक यज्ञ करें, मन्त्रोच्चारण भी करें, होम के साथ ध्यान भी, गोघृत की आहुति, हवि कैसी हो ? समिधा कैसी हो ? अग्निहोत्री के उद्गार, अग्निहोत्र से वर्षा, अग्निहोत्र से पुत्र-प्राप्ति, पुत्र-प्राप्ति की हवि, अग्निहोत्र के अन्य लाभ—(१) अन्न, धन, बल, विज्ञान, विजय, उत्कर्ष, (२) दीर्घायुष्य, (३) सफलता, निवास, सुवीर्य, वृद्धि, पापमुक्ति, (४) पराक्रम, मोक्ष, दिव्य गुण, (५) पालन, पाप से रक्षा, (६) पाप-निवारण, ऐश्वर्य-प्राप्ति, (७) पुष्टि, शत्रु-विनाश, ऐश्वर्य, (८) माया-ध्वंस, राक्षस-विनाश, (९) धन, बल, शत्रु से रक्षा, (१०) पुत्र-पौत्रों से युक्त घर, (११) अकीर्ति, पाप और दर्प का नाश, (१२) धन, तेज, यश, (१३) बल, शत्रु-पराजय, ऐश्वर्य, (१४) यश, गोधन, (१५) गोधन की प्राप्ति और रक्षा, (१६) रोगों और पापों से मुक्ति, (१७) घोड़े, यश, पापमुक्ति, (१८) धन, पुत्र, विजय, तेज, वृद्धि, यश, (१९) सद्विचार, सत्कर्म, धन, (२०) रोगनिवारक सामर्थ्य, (२१) पाप-नाश, दुग्ध, अन्न, धन, यश, पुत्र, (२२) सहस्र लाभ, (२३) रोग एवं कामक्रोधादि का विनाश, (२४) गृहरक्षा, तेज, बल, वृष्टि, रोगनिरोधक शक्ति, (२५) कल्याण, भद्रता, प्रशस्ति, (२६) मोक्ष, योगसिद्धि, (२७) इच्छासिद्धि, (२८) प्राण एवं इन्द्रियों की शक्ति, (२९) दीर्घ जीवन, बुद्धि-वृद्धि, (३०) अन्न, कीर्ति, सन्तान, (३१) स्थिर ऐश्वर्य, पुत्र, (३२) अमति-कुमति-विनाश, कल्याण, (३३) गृह-रक्षा, तेज, (३४) शरीर-रक्षा, दीर्घायुष्य, वर्चस्, अंगों की पूर्णता, (३५) दीर्घायुष्य, वर्चस्, सन्तान, धन-पुष्टि, (३६) आनन्द, रक्षा, प्रबोध, (३७) सच्चरित्र, उत्तम आयु, आनन्दामृत (३८) कल्याण, मोक्ष, (३९) प्रजनन-शक्ति, स्वास्थ्य आदि, (४०) प्रबोध, ऐश्वर्य, क्षत्यभाव, यश; अयाज्ञिक की निन्दा।

### प्रथम अध्याय

# यज्ञ और अग्निहोत्र के विषय में सामान्य विचार

'यज्ञ' शब्द देवपूजा, संगतिकरण और दान अर्थवाली यज धातु से नङ् प्रत्यय करके निष्पन्न होता है। जिस कर्म में परमेश्वर का पूजन, विद्वानों का सत्कार, संगतिकरण अर्थात् मेल और हवि आदि का दान किया जाता है, उसे यज्ञ कहते हैं।[1] अग्नि और होत्र मिलकर 'अग्निहोत्र' शब्द बनता है।[2] जिस कर्म में श्रद्धापूर्वक निर्धारित विधि के अनुसार मन्त्रपाठसहित अग्नि में आहुति दी जाती है, उसका नाम 'अग्निहोत्र' है।

## अग्निहोत्र आवश्यक कर्त्तव्य

अग्निहोत्र वैदिक संस्कृति में प्रत्येक मनुष्य के लिए एक आवश्यक कर्तव्य है। शतपथ ब्राह्मण में एक कथा आती है—'ब्रह्म ने सभी प्रजाओं को मृत्यु के लिए दे दिया, केवल ब्रह्मचारी को नहीं दिया। मृत्यु ब्रह्म से बोला कि ब्रह्मचारी में भी मेरा भाग होना चाहिए। ब्रह्म ने कहा कि जिस रात्रि ब्रह्मचारी अग्नि में समिधा न देगा, उस रात्रि उसमें तेरा भाग होगा। अतः जिस रात्रि ब्रह्मचारी समिदाधान नहीं करता, उस

---

१. यज देवपूजासंगतिकरणदानेषु, भ्वादि 'यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो' नङ् पा० ३.३.९० से नङ् प्रत्यय। इज्यते देवपूजनं सङ्गतिर्दानं च क्रियते यत्र स यज्ञः।

२. अग्नये परमेश्वराय जलवायुशुद्धिकरणाय च होत्रं हवनं यस्मिन् कर्मणि क्रियते तद् अग्निहोत्रम्—पञ्चमहायज्ञविधि, यज्ञप्रकरण।

रात्रि मृत्यु उसकी आयु से कुछ अंश ले लेता है।[१] इस कथा से ब्राह्मणकार ने ब्रह्मचारी के लिए अग्निहोत्र की अनिवार्यता को ही बताया है। मनु ने भी ब्रह्मचारी के कर्त्तव्यों में अग्निहोत्र को विशेष स्थान दिया है।[२] गृहस्थ आश्रम में पंच महायज्ञ प्रत्येक सद्गृहस्थ को करने होते हैं, जिनमें देवयज्ञ या अग्निहोत्र भी है।[३] वानप्रस्थाश्रम में भी अग्निहोत्र नहीं छूटता।[४] संन्यास आश्रम में यद्यपि भौतिक अग्निहोत्र की अनिवार्यता नहीं रहती, तथापि आत्मिक अग्निहोत्र संन्यासी को भी करना ही होता है।[५]

शतपथ में लिखा है कि अग्निहोत्र 'जरामर्य सत्र' है, अर्थात् या तो शरीर के नितान्त जीर्ण और अशक्त हो जाने पर इससे छुटकारा मिलता है, या मृत्यु के उपरान्त।[६] शतपथ में ही यह भी कहा है कि 'अन्य सब यज्ञ तो एक न एक दिन समाप्त हो जाते हैं, फिर उनकी कर्तव्यता नहीं रहती, किन्तु अग्निहोत्र कभी समाप्त नहीं होता। सायं अग्निहोत्र कर चुकने पर अग्निहोत्री की यह भावना होती है कि प्रातः फिर करूँगा, प्रातः अग्निहोत्र करके वह यह सोचता है कि सायं फिर करूँगा। इस प्रकार ज़ो अग्निहोत्र को अन्त न होनेवाला मानकर करता है, वह अनन्त श्री और प्रजा वाला हो जाता है।[७]

१. शत० ११.३.३.१
२. अग्नीन्धनं भैक्षचर्याम्। मनु० २.१०८
३. अग्निहोत्रं च जुहुयादाद्यन्ते द्युनिशोः सदा। मनु० ४.२५
४. अग्निहोत्रं समादाय गृह्यं चाग्निपरिच्छदम्। मनु० ६.४
५. आत्मन्यग्नीन् समारोप्य ब्राह्मणः प्रव्रजेद् गृहात्। मनु० ६.३८
६. एतद्वै जरामर्यं सत्त्रं यदग्निहोत्रं, जरया वा ह्येवास्मान्मुच्यते मृत्युना वा। श०ब्रा० १२.४.१.१
७. सम् एवान्ये यज्ञास्तिष्ठन्ते। अग्निहोत्रमेव न संतिष्ठते। अपि द्वादश संवत्सरम् अन्तवदेव। अथैतदेवाऽनन्तम्। सायं हि हुत्वा वेद प्रातर्होष्यामीति, प्रातर्हुत्वा वेद पुनः सायं होष्यामीति। तदेतद् अनुपस्थितम् अग्निहोत्रम्। तस्यानुपस्थितिमनु अनुपस्थिता इमाः प्रजाः प्रजायन्ते। अनुपस्थितो ह वै श्रिया प्रजया प्रजायते य एवमेतद् अनुपस्थितमग्निहोत्रं वेद। श०ब्रा० २.३.१.१०

शतपथ के ही एक कथानक के अनुसार—'प्रजापति ने प्रजाओं को उत्पन्न किया और अग्नि को भी। अग्नि उत्पन्न होते ही सबको जलाने लगी। यह देख सब उसे बुझाने लगे। तब वह पुरुष के पास आई और उसने यह समझौता किया कि मैं तुझी में प्रविष्ट हो जाती हूँ, तू मुझे उत्पन्न और धारण किया कर। जैसे तू इस लोक में मुझे उत्पन्न और धारण करेगा, वैसे ही मैं तुझे परलोक में उत्पन्न और धारण करूँगी। तदनुसार यजमान जब अग्न्याधान करता है, तब अग्नि को उत्पन्न और धारण करता है। अग्नि बदले में उसका परलोक सुधार देती है, अर्थात् उसे उच्च कुल में मनुष्य-योनि प्राप्त होती है, या वह मुक्त हो जाता है।'[१] इस कथानक में अग्निहोत्र को मनुष्य का आवश्यक कर्तव्य बताने के साथ-साथ अग्निहोत्र का फल भी बताया गया है।

वेदों के भी अनेक मन्त्र मनुष्य को अग्निहोत्र के लिए प्रेरित करते हुए अग्निहोत्र की अवश्यकर्तव्यता की ओर इंगित करते हैं, यथा—

**स्वाहा यज्ञं कृणोतन ॥**[२]

स्वाहापूर्वक यज्ञ करो।

**यज्ञेन वर्धत जातवेदसम् ॥**[३]

यज्ञ से अग्नि को बढ़ाओ।

**समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम् ॥**[४]

समिधा से अग्नि को पूजित करो, घृतों से उस अतिथि को जगाओ।

**सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन ॥**[५]

सुप्रदीप्त अग्निज्वाला में तप्त घृत की आहुति दो।

---

१. शत० २.३.३.१-२
२. ऋग्० १.१३.१२
३. ऋग्० २.२.१
४. यजु० ३.१
५. यजु० ३.२

**अग्निमिन्धीत मर्त्यः ॥**[१]

मनुष्य को चाहिए कि वह यज्ञाग्नि को प्रदीप्त करे।

**सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यत ॥**[२]

सब मिलकर अग्निहोत्र करो।

महर्षि दयानन्द सरस्वती लिखते हैं—'होम का करना अत्यावश्यक है।....आर्यवर-शिरोमणि महाशय ऋषि-महर्षि, राजे-महाराजे लोग बहुत-सा होम करते और कराते थे। जब तक होम करने का प्रचार रहा, तब तक आर्यावर्त देश रोगों से रहित और सुखों से पूरित था। अब भी प्रचार हो, तो वैसा ही हो जाय।'[३]

## अग्निहोत्र का काल

अग्निहोत्र सायं-प्रातः दोनों समय करना होता है। प्रमाणास्वरूप स० प्र०, समु० ४ में स्वामी जी ने अथर्ववेद के निम्न-मन्त्र उद्धृत किये हैं—

**सायंसायं गृहपतिर्नो अग्निः प्रातःप्रातः सौमनसस्य दाता ॥ १ ॥**
**प्रातःप्रातर्गृहपतिर्नो अग्निः सायंसायं सौमनसस्य दाता ॥ २ ॥**[४]

अर्थ यह किया है—जो सन्ध्या-सन्ध्या काल में होम होता है, वह हुत द्रव्य प्रातःकाल तक वायुशुद्धि द्वारा सुखकारी होता है ॥ १ ॥ जो अग्नि में प्रातः-प्रातःकाल में होम किया जाता है, वह-वह हुत द्रव्य सायंकाल-पर्यन्त वायु के शुद्धि द्वारा बल, बुद्धि और आरोग्य कारक होता है ॥ २ ॥

ऋग्वेद में कहा है—

---

१. साम० ८२
२. अथर्व० ३.३०.६
३. स० प्र० समु० ३, देवयज्ञ प्रकरण
४. अथर्व० १९.५५.३, ४

**उप॑ त्वाग्ने दि॒वेदि॑वे॒ दोषा॑वस्तर्धि॒या व॒यम्।
नमो॒ भर॑न्त॒ एम॑सि॥**[1]

(अग्ने) हे यज्ञाग्नि, (वयम्) हम सब (दिवे दिवे) प्रतिदिन (दोषावस्तः) सायं-प्रातः (धिया) बुद्धि और सद्विचारपूर्वक (नमः[2]) हविष्यान्न को (भरन्तः[3]) लाते हुए (त्वा उप एमसि) तेरे समीप आते हैं।

तैत्तिरीय आरण्यक में लिखा है कि सायं-प्रातः अग्निहोत्र करने से घरों का उद्धार होता है।[4] स्वामी जी लिखते हैं— "जो ये दोनों काम (परमेश्वर का ध्यान और अग्निहोत्र) सायं और प्रातःकाल में न करे, उसको सज्जन लोग सब द्विजों के कार्यों से बाहर निकाल देवें, अर्थात् उसे शूद्रवत् समझें।"[5]

इस प्रकार सायं-प्रातः दोनों समय अग्निहोत्र का विधान है। तथापि आजकल के बहुधंधी युग में जो दोनों कालों में अग्निहोत्र करने के लिए समय नहीं निकाल सकते, उन्हें दृष्टि में रखकर पंचमहायज्ञविधि में एक काल का विकल्प भी स्वामी जी ने दिया है। 'अग्निर्ज्योतिः' आदि सायंकालीन चार मन्त्रों का उल्लेख करने के पश्चात् वहाँ स्वामी जी ने लिखा है—**एताभिः सायं-कालेऽग्निहोत्रिणो जुह्वति। एकस्मिन् काले सर्वाभिर्वा।** अर्थात् 'इन चार आहुतियों को सायंकाल अग्निहोत्र में करना चाहिए, अथवा एक समय में आठों से।'

अब एक प्रश्न यह उपस्थित होता है कि प्रातः और सायं से कौन-से विशिष्ट काल अग्निहोत्र के लिए अभिप्रेत हैं?

---

१. ऋग्० १.१.७
२. नमः=अन्न (निघं० २.७)।
३. भरन्त=हरन्तः। हृञ् हरणे। हृग्रहोर्भश्छन्दसि, वार्तिक, पा० ३.१.८४।
४. अग्निहोत्रं सायंप्रातर्गृहाणां निष्कृतिः। तै० आ० १०.६३.१
५. स०प्र०, समु० ४, अग्निहोत्रप्रकरण। यह मनु० २.१०३ के इस श्लोक का अनुवाद है—न तिष्ठति तु यः पूर्वां नोपास्ते यश्च पश्चिमाम्। स साधुभिर्बहिष्कार्यः सर्वस्माद् द्विजकर्मणः॥

प्रातः से सूर्योदय-पूर्व का काल समझें या सूर्योदय-पश्चात् का? इसी प्रकार सायं से सूर्यास्त-पूर्व का काल गृहीत करें या सूर्यास्त-पश्चात् का? प्राचीन अग्निहोत्र-प्रक्रिया के अनुसार सूर्योदय-पूर्व (जब तारे दीखते हों), सूर्योदय-पश्चात्, और समयाध्युषित (जब तारे दीखने बन्द हो जाएँ, किन्तु सूर्य न निकला हो) इन कालों में विकल्प था।[1] जो अग्निहोत्री जिस काल को स्वीकार कर लेता था, उसे आयुपर्यन्त उसी काल का निर्वाह करना होता था। किन्तु सायंकाल का अग्निहोत्र सूर्यास्त के पश्चात् ही होता था। प्रातः-सायं से कौन-सा काल गृहीत किया जाए, इस सम्बन्ध में स्वामी जी ने अपने ग्रन्थों में निम्न संकेत दिये हैं—

१. *ऋ० भा० भू०, पञ्चमहायज्ञविषय*—इस प्रकार प्रातःकाल और सायंकाल सन्ध्योपासन के पीछे उक्त मन्त्रों से होम करके····।

२. *पंच० म० वि०*—ब्रह्म का उपासक मनुष्य रात्रि और दिवस के सन्धि समय में नित्य उपासना करे।···सन्ध्योपासन करने के पश्चात् अग्निहोत्र का समय है।

३. *स० प्र०, समु० ३*—सूर्योदय के पश्चात् और सूर्यास्त के पूर्व अग्निहोत्र का भी समय है।

४. *स० प्र०, समु० ४*—दिन और रात्रि के सन्धि में अर्थात् सूर्योदय और अस्त समय में परमेश्वर का ध्यान और अग्निहोत्र अवश्य करना चाहिए।

५. *सं० वि०, गृहाश्रमविधि*—जैसे सायं-प्रातः दोनों सन्धि-वेलाओं में सन्ध्योपासन करें, इसी प्रकार दोनों स्त्री-पुरुष अग्निहोत्र भी दोनों समय में नित्य किया करें।

इन वचनों पर दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि—
१. सन्ध्योपासना दोनों समय सन्धि-वेलाओं में की जाती है।

---

१. उदितेऽनुदिते चैव समयाध्युषिते तथा।
सर्वथा वर्तते यज्ञ इतीयं वैदिकी श्रुतिः॥ मनु० २.१५

२. दोनों समय सन्ध्योपासना करने के पश्चात् ही अग्निहोत्र का समय है। ३. प्रातःकालीन अग्निहोत्र सन्धिवेला अर्थात् उषःकाल के व्यतीत हो जाने पर सूर्योदय के पश्चात् करना चाहिए। ४. सायंकालीन अग्निहोत्र सूर्यास्त से पूर्व करना लिखा है। परन्तु जब सन्ध्योपासना सायं-सन्धिकाल में की जाएगी और अग्निहोत्र उसके पश्चात् करना होगा, तब अग्निहोत्र सूर्यमण्डल के अस्त हो जाने पर ही घटित हो सकता है। इस स्थिति में 'सूर्यास्त के पूर्व अग्निहोत्र का समय है', यह वचन प्रथम दृष्टि में असंगत प्रतीत होता है। इसकी संगति इस प्रकार लग सकती है कि पूर्ण सूर्यास्त तब समझना चाहिए, जब आकाश में तारे दीखने आरम्भ हो जाएँ। क्योंकि सायंकालीन अग्निहोत्र तारादर्शन से पूर्व ही करना अभीष्ट है, अतः वह 'सूर्यास्त से पूर्व' ही कहलाएगा, किन्तु सूर्यमण्डल के क्षितिज में अस्त होने के पश्चात् होगा।

प्रातःकालीन अग्निहोत्र के विषय में शतपथ ब्राह्मण में लिखा है कि सूर्योदय के पश्चात् का समय दिन कहलाता है, और दिन का संबंध देवों से है। देव अपहृत पाप वाले होते हैं, अतः जो सूर्योदय के पश्चात् अग्नि को मथता है, उसका पाप नष्ट हो जाता है। देव अमर होते हैं। सूर्योदय के पश्चात् अग्निहोत्र करनेवाला अमर तो नहीं होता, किन्तु पूर्ण आयु प्राप्त कर लेता है। देव श्री से युक्त हैं, अतः वह भी श्री पा लेता है। देव यशस्वी हैं, अतः वह भी यशस्वी हो जाता है।[१]

## अग्निहोत्र स्वर्ग्य नौका

शतपथ में अग्निहोत्र को स्वर्ग (सुख या मोक्ष) प्राप्त करानेवाली नौका कहा गया है।[२] अग्रांकित वेदमन्त्र भी ऐसी

---

१. अपहृत पाप्मानो देवाः, अप पाप्मानं हते। अमृता देवाः, न अमृतत्वस्याशास्ति, सर्वमायुरेति। श्रीर्देवाः, श्रियं गच्छति। यशो देवाः, यशो ह भवति य एवं विद्वान् उदिते मन्थति। श० ब्रा० २.१.४.९

२. नौर्हि एषा स्वर्ग्या यदग्निहोत्रम्। श० ब्रा० २.३.३.१५

यज्ञरूप नौका का वर्णन करता है, जिस पर आरोहण करने से स्वस्ति की प्राप्ति होती है—

**सुत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसंसुशर्माणमदितिं सुप्रणीतिम्। दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्त्रवन्तीमा रुहेमा स्वस्तये ॥**[1]

(सुत्रामाणं) उत्तम रक्षा करनेवाली, (पृथिवीं) विशाल, (द्याम्) दीप्तिमयी, (अनेहसम्) पापरहित, (सुशर्माणं) शुभकल्याणदायिनी, (अदितिं) खंडित न होनेवाली, (सुप्रणीतिं) उत्तम रूप से आगे ले जानेवाली, (स्वरित्रां) यज्ञविधि-रूप उत्तम चप्पुओं वाली, (अनागसं) दोषरहित, (अस्त्रवन्तीं) न चूनेवाली (दैवीं नावं[2]) यज्ञरूपिणी दिव्य नौका पर (स्वस्तये[3]) सुख की प्राप्ति के लिए (आरुहेम) हम आरोहण करें।

## मन्त्रोच्चारण और मानसिक ध्यान

वेद कहता है कि यज्ञ में बैठकर अग्नि में होम करने के साथ-साथ मन्त्रोच्चारण भी करें—**उपप्रयन्तो अध्वरं मन्त्रं वोचेमाग्नये।**[4] अपने मन को भी प्रवृत्त करें—**अग्निमिन्धानो मनसा धियं सचेत मर्त्यः।**[5] इससे क्या होगा? वायुशुद्धि और रोग-निवारण का लाभ तो बिना मन्त्रोचारण और बिना मानसिक ध्यान के भी हो सकता है। परन्तु अग्निहोत्र का प्रयोजन केवल वायुशुद्धि या रोगनिवारण ही नहीं है। वाणी से मन्त्रों को बोलते हुए और मन से उन मन्त्रों का अर्थ-चिन्तन करते हुए एवं विहित विधियों का अभिप्राय हृदयंगम करते

---

१. यजु० २१.६
२. दैवीं यज्ञमयीं नावम्—उवट।
३. स्वस्तये अविनाशाय—उवट।
४. तुलनीय : अग्निं वर्धन्तु नो गिरः, ऋग्० ३.१०.६, अक्रन् कर्म कर्मकृतः सह वाचा मयोभुवा, यजु० ३.४७।
५. तुलनीय : अग्निं हिन्वन्तु नो धियः, ऋग्० १०.१५६.१।

हुए हम जो आत्मिक भोजन प्राप्त करते हैं, वह भी अग्निहोत्र की एक महत्त्वपूर्ण देन है। विधियों और मन्त्रों की व्याख्या प्रस्तुत पुस्तक में यथास्थान की गई है। पाठक देखेंगे कि उन विधियों एवं मन्त्रों में कैसा चमत्कार भरा पड़ा है। हम मन्त्रों का उच्चारण करते हुए और तद्गत भावनाओं से अपने हृदय को आपूरित करते हुए होम करेंगे, तो हम अनुभव करेंगे कि अग्निहोत्र के आधे घंटे में ही हमने कितनी बड़ी उपलब्धि कर ली है, हमारा मन कितना प्रफुल्ल, उत्साहित और पूर्णता के लिए अग्रसर हो उठा है।

इस प्रश्न के उत्तर में कि 'होम करने का जो प्रयोजन है सो तो केवल होम से ही सिद्ध हो सकता है, फिर वेदमन्त्रों के पढ़ने से क्या लाभ?' स्वामी दयानन्द लिखते हैं—

"उनके पढ़ने से वेदों की रक्षा, ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना और उपासना होती है, तथा होम से जो-जो फल होते हैं उनका स्मरण भी होता है। वेदमन्त्रों के बारंबार पाठ करने से वे कण्ठस्थ भी रहते हैं और ईश्वर का होना भी विदित होता है। ईश्वर की प्रार्थनापूर्वक ही सब कर्मों का आरम्भ करना होता है। सो वेदमन्त्रों के उच्चारण से यज्ञ में तो उसकी प्रार्थना सर्वत्र हो ही जाती है।"[१]

"मन्त्रों में वह व्याख्यान है कि जिससे होम करने के लाभ विदित हो जाएँ, और मन्त्रों की आवृत्ति होने से कण्ठस्थ रहें। वेद-पुस्तकों का पठन-पाठन और रक्षा भी होवे।"[२]

## अग्निहोत्र की व्यापकता

जैसे हम भौतिक अग्नि में हव्य की आहुति देकर अग्निहोत्र करते हैं, वैसे अन्य क्षेत्रों में भी अग्निहोत्र हो रहा है। परमात्मरूपी अग्नि में जीवात्मा, प्राण, मन, बुद्धि एवं

---

१. ऋ०भा०भू०, वेदविषयविचार, कर्मकाण्ड प्रकरण।
२. स०प्र०, समु० ३।

इन्द्रियों को समर्पित करना आत्मिक अग्निहोत्र कहलाता है। बाह्य अग्निहोत्र के साथ-साथ अग्निहोत्री को यह आत्मिक अग्निहोत्र भी करना होता है, तभी अग्निहोत्र की पूर्णता होती है। प्रस्तुत पुस्तक में अग्निहोत्र के मन्त्रों की व्याख्या में आत्मिक अग्निहोत्र को भी यत्र-तत्र स्पष्ट कर दिया गया है। इसके अतिरिक्त अन्तिम दृश्य में भी आत्मिक अग्निहोत्र का स्वरूप प्रदर्शित किया गया है।

अधिदैवत में भी अग्निहोत्र हो रहा है। छान्दोग्य उपनिषद् के अनुसार पृथिवी अग्नि है, संवत्सर उसकी समिधा है; आकाश धुआँ है, रात्रि ज्वाला है; दिशाएँ अंगारे हैं, अवान्तर दिशाएँ चिनगारियाँ हैं। उस पृथिवीरूप अग्नि में वर्षा-जल की आहुति पड़ती है। उससे अन्नरूप फल उत्पन्न होता है।

**पृथिवी वाव गौतम अग्निः, तस्याः संवत्सर एव समिद्, आकाशो धूमः, रात्रिः अर्चिः, दिशोऽङ्गाराः, अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति। तस्या आहुतेः अन्नं संभवति॥**[1]

मनुष्य के शरीर में प्राणाग्निहोत्र हो रहा है। पुरुष ही अग्नि है, वाणी उसकी समिधा है, प्राण धुआँ है, जिह्वा ज्वाला है, चक्षु अंगारे हैं, श्रोत्र चिनगारियाँ हैं। इस अग्नि में अन्न की आहुति पड़ती है। उससे रेतस्-रूप फल उत्पन्न होता है।

**पुरुषो वाव गौतम अग्निः, तस्य वागेव समित्, प्राणो धूमः, जिह्वा अर्चिः, चक्षुः अङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति। तस्या आहुतेः रेतः संभवति॥**[2]

छान्दोग्य उपनिषद् में प्राणाग्निहोत्र का एक अन्य स्थान पर भी बड़ा सुन्दर चित्रण किया गया है। ऋषि कहते हैं कि जो अन्न भोजनार्थ आए, अग्निहोत्र-बुद्धि से उसका सेवन

---

१. छा० उ० ५.६

२. छा० उ० ५.७

करे। प्रथम आहुति प्राण को दे—**प्राणाय स्वाहा।** द्वितीय आहुति व्यान को दे—**व्यानाय स्वाहा।** तृतीय आहुति अपान को दे—**अपानाय स्वाहा।** चौथी आहुति समान को दे—**समानाय स्वाहा।** पाँचवीं आहुति उदान को दे—**उदानाय स्वाहा।** जो अग्निहोत्र की भावना से भोजन करता है, उसके भोजन से केवल उसी की तृप्ति नहीं होती, किन्तु वैश्वानर महान् आत्मा की तृप्ति होती है। उससे सब आत्माओं को हवि पहुँचती है।

**अथ य एतदेवं विद्वानग्निहोत्रं जुहोति, तस्य सर्वेषु लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मसु हुतं भवति॥**[1]

इसी प्रकार 'वयं तुभ्यं बलिहृतः स्याम'[2] की भावना से राष्ट्र की अग्नि में अपने तन, मन या धन की आहुति देना राष्ट्राग्निहोत्र है। आचार्यरूप अग्नि में प्रदीप्त होने के लिए शिष्य का अपने-आपको समिधा बनाकर अर्पित करना आचार्याग्निहोत्र है।[3] एवं प्रत्येक क्षेत्र में अग्निहोत्र हो रहा है। उसी का एक प्रतीक हमारा दैनिक अग्निहोत्र है।

## अग्निहोत्र के लाभ

अग्निहोत्र के लाभों की सूची अनन्त है। वायुशुद्धि, आरोग्य, दीर्घायुष्य, वर्षा, दूध, अन्न, धन, बल, ऐश्वर्य, सन्तान, पुष्टि, निष्पापत्व, सच्चरित्रता, जागृति, शत्रुविनाश, आत्मरक्षा, यश, तेजस्विता, वर्चस्विता, सद्विचार, सत्कर्म, इन्द्रियशक्ति, आनन्द, परिपूर्णता, मोक्ष आदि की प्राप्ति अग्निहोत्र से बताई गई है। इनमें से कुछ लाभ साक्षात् सुगन्धित, पुष्टिप्रद, मिष्ट, रोगनाशक हव्यों की आहुति से

---

१. छा० उ० ५.२.१९-२४
२. अथर्व० १२.१.६२
३. द्रष्टव्य : वेदारम्भ संस्कार में 'अग्नये समिधमाहार्षं' (पार० गृह्य० २.४.३) मन्त्र से बालक द्वारा समिदाधान की विधि।

प्राप्त होते हैं, कुछ परमात्माग्नि एवं यज्ञाग्नि के गुणों का चिन्तन करने तथा उसके द्वारा प्रेरणा प्राप्त करने से होते हैं।

यजुर्वेद, अध्याय १८ में यज्ञ से प्राप्त होनेवाले लाभों की एक विस्तृत सूची दी गई है। उदाहरणार्थ निम्न मन्त्र द्रष्टव्य हैं—

**ऋतं च मेऽमृतं च मेऽयक्ष्मं च मेऽनामयच्च मे जीवातुश्च मे दीर्घायुत्वं च मेऽनमित्रं च मेऽभयं च मे सुखं च मे शयनं च मे सूषाश्च मे सुदिनं च मे यज्ञेन कल्पन्ताम्॥**[1]

अर्थात् सत्याचरण, अमृतत्व, यक्ष्माभाव, आरोग्य, जीवन, दीर्घायुष्य, अशत्रुत्व, अभय, सुख, अच्छी निद्रा, शोभन उषा, सुदिनत्व ये सब हवन-यज्ञ द्वारा मुझे प्राप्त हों।

**आयुर्यज्ञेन कल्पतां प्राणो यज्ञेन कल्पतां चक्षुर्यज्ञेन कल्पताꣳ श्रोत्रं यज्ञेन कल्पतां वाग् यज्ञेन कल्पतां मनो यज्ञेन कल्पताम् आत्मा यज्ञेन कल्पताम्॥**[2]

अर्थात् आयु हवन-यज्ञ से समर्थ हो, प्राण हवन-यज्ञ से समर्थ हो, चक्षु हवन-यज्ञ से समर्थ हो, श्रोत्र हवन-यज्ञ से समर्थ हो, वाणी हवन-यज्ञ से समर्थ हो, मन हवन-यज्ञ से समर्थ हो, आत्मा हवन-यज्ञ से समर्थ हो।

तृतीय अध्याय में अग्निहोत्र के लाभों के विषय में विशेष रूप से अनेक वेदमन्त्र हम अर्थसहित प्रस्तुत करेंगे।

स्वामी दयानन्द सरस्वती ने यज्ञ एवं अग्निहोत्र के महत्त्व आदि पर अपने ग्रन्थ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका, पञ्चमहायज्ञ-विधि, सत्यार्थप्रकाश तथा संस्कारविधि में विशेष लिखा है। इन ग्रन्थों से कतिपय उद्धरण यहाँ दिये जा रहे हैं।

## चतुर्विध हव्य और इनके होम का फल

अग्निहोत्र से लेके अश्वमेधपर्यन्त जो कर्मकाण्ड है

---

१. यजु० १८.६
२. यजु० १८.२९

उसमें चार प्रकार के द्रव्यों का होम करना होता है—एक सुगन्ध-गुणयुक्त जो कस्तूरी-केशरादि हैं, दूसरे मिष्टगुणयुक्त जो कि गुड़ और सहत आदि कहाते हैं, तीसरे पुष्टिकारक-गुण-युक्त जो कि घृत, दुग्ध और अन्न आदि हैं, और चौथे रोगनाशक-गुणयुक्त जोकि सोमलतादि ओषधि आदि हैं। इन चारों का परस्पर शोधन, संस्कार और यथायोग्य मिलाके अग्नि में युक्तिपूर्वक जो होम किया जाता है, वह वायु और वृष्टिजल की शुद्धि करनेवाला होता है। इससे सब जगत् का सुख होता है।"[१]

"केशर-कस्तूरी आदि सुगन्ध, घृत-दुग्ध आदि पुष्ट, गुड़-शर्करा आदि मिष्ट तथा सोमलतादि ओषधी रोगनाशक—जो ये चार प्रकार के **बुद्धिवृद्धि, शूरता, धीरता, बल और आरोग्य** करनेवाले गुणों से युक्त पदार्थ हैं, उनका होम करने से पवन और वर्षाजल की शुद्धि करके शुद्ध पवन और जल के योग से पृथिवी के सब पदार्थों की जो अत्यन्त उत्तमता होती है, उससे सब जीवों को परम सुख होता है। इस कारण उस अग्निहोत्र-कर्म करनेवाले मनुष्यों को भी जीवों के उपकार करने से अत्यन्त सुख का लाभ होता है तथा ईश्वर भी उन मनुष्यों पर प्रसन्न होता है। ऐसे प्रयोजनों के अर्थ अग्निहोत्रादि का करना अत्यन्त उचित है।"[२]

**होम के द्रव्य चार प्रकार**—"(प्रथम सुगन्धित) कस्तूरी, केशर, अगर, तगर, श्वेत चन्दन, इलायची, जायफल, जावित्री आदि। (द्वितीय पुष्टिकारक) घृत, दूध, फल, कन्द, अन्न, चावल, गेहूँ, उड़द आदि। (तीसरे मिष्ट) शक्कर, सहत, छुवारे, दाख आदि। (चौथे रोगनाशक) सोमलता अर्थात् गिलोय आदि ओषधियाँ।"[३]

---

१. ऋ०भा०भू०, वेदविषयविचार।
२. पं०म०य०विधि, अग्निहोत्रप्रकरण।
३. सं०वि०, सामान्य प्रकरण।

## स्थालीपाक

"होम के सब द्रव्य को यथावत् शुद्ध कर लेना अवश्य चाहिए, अर्थात् सबको यथावत् शोध-छान, देख-भाल सुधार कर करें। सब द्रव्यों को यथायोग्य मिलाके पाक करना। जैसे कि सेरभर घी के मोहनभोग में रत्ती-भर कस्तूरी, मासेभर केसर, दो मासे जायफल-जावित्री, सेरभर मीठा, सब डालकर मोहनभोग बनाना। इसी प्रकार अन्य मीठा भात, खीर, खीचड़ी, मोदक आदि होम के लिए बनावे।"[१]

## शोधित घृत एवं आहुति-परिमाण

"घृत को गर्म कर छान लेवे और एक सेर घी में एक रत्ती कस्तूरी, एक माशा केशर पीसके मिलाकर...रख छोड़ें। घी के पात्र में एक छटांक वा अधिक जितना सामर्थ्य हो उतने शोधे हुए घी को निकालकर अग्नि में तपाके सामने रख लेवे।"[२]

"उपरिलिखित घृतादि जो कि उष्ण कर छान, पूर्वोक्त सुगन्ध्यादि पदार्थ मिलाकर पात्रों में रखा हो, कम से कम ६ मासाभर घृत वा अन्य मोहनभोगादि जो कुछ सामग्री हो, अधिक से अधिक छटांकभर की आहुति देवे।"[३]

## यज्ञ-समिधा

पलाश, शमी, पीपल, बड़, गूलर, आँब, बिल्व आदि की समिधा वेदी के प्रमाणे छोटी-छोटी कटवा लेवे। परन्तु ये समिधा कीड़ा-लगी, मलिनदेशोत्पन्न और अपवित्र पदार्थ आदि से दूषित न हों। अच्छे प्रकार देख लेवें और चारों ओर बराबर कर बीच में चुनें।[४]

---

१. सं०वि०, सामान्य प्रकरण।
२. पं०म०य०विधि, देवयज्ञ प्रकरण।
३. सं०वि०, सामान्य प्रकरण।
४. सं०वि०, सामान्य प्रकरण।

## यज्ञ-कुण्ड का परिमाण

"उसके (अग्निहोत्र के) लिए सोना, चाँदी, तांबा, लोहा वा मिट्टी का कुण्ड बनवा लेना चाहिए, जिसका परिमाण सोलह अंगुल चौड़ा, सोलह अंगुल गहिरा और उसका तला चार अंगुल का लम्बा-चौड़ा रहे।"[१]

"उसके (अग्निहोत्र के) लिए किसी धातु वा मिट्टी की, ऊपर १२ वा १६ अंगुल चौकोर, उतनी ही गहिरी, और नीचे ३ वा ४ अंगुल परिमाण से वेदी इस प्रकार बनावे, अर्थात् ऊपर जितनी चौड़ी हो उसकी चतुर्थांश नीचे चौड़ी रहे।"[२]

बड़े यज्ञों के लिए स्वामी जी ने संस्कारविधि में निम्नोक्त परिमाण लिखा है[३]—

"जो लक्ष आहुति करनी हों तो चार-चार हाथ का चारों ओर समचौरस चौकोण कुण्ड ऊपर और उतना ही गहिरा और चतुर्थांश नीचे अर्थात् तले में एक-एक हाथ चौकोण लम्बा-चौड़ा रहे। इसी प्रकार जितनी आहुति करनी हों उतना ही गहिरा-चौड़ा कुंड बनाना। परन्तु अधिक आहुतियों में दो-दो हाथ अधिक अर्थात् दो लक्ष आहुतियों में छः हस्त परिमाण का चौड़ा और समचौरस कुण्ड बनाना।"

"और जो पचास हजार आहुति देनी हों तो एक हाथ घटावे अर्थात् तीन हाथ गहिरा और समचौरस और पौन हाथ नीचे। तथा पच्चीस हजार आहुति देनी हों तो दो हाथ चौड़ा गहिरा समचौरस और आध हाथ नीचे। दश हजार आहुति तक इतना ही अर्थात् दो हाथ चौड़ा गहिरा समचौरस और आध हाथ नीचे रखना। पाँच हजार आहुति तक डेढ़ हाथ चौड़ा गहिरा समचौरस और साढ़े आठ अंगुल नीचे रहे।"

"यह कुण्ड का परिमाण विशेष घृताहुति का है। यदि

---

१. पं०म०य० विधि, देवयज्ञ प्रकरण।
२. स०प्र०, तृतीय समु०।
३. सं०वि०, सामान्य प्रकरण।

इसमें ढाई हजार (२५००) आहुति मोहनभोग और ढाई हजार (२५००) घृत की देवे तो दो ही हस्त का चौड़ा गहिरा समचौरस और आध हाथ नीचे कुण्ड रखे। चाहे घृत की हजार आहुति देनी हों तथापि सवा हाथ से न्यून चौड़ा गहिरा समचौरस और चतुर्थांश नीचे न बनावे। और इन कुण्डों में १५ अंगुल की मेखला अर्थात् पाँच-पाँच अंगुल की ऊँची तीन बनावे और वे तीन मेखला यज्ञशाला की भूमि के तले से ऊपर करनी। प्रथम पाँच अंगुल ऊँची और पाँच अंगुल चौड़ी, इसी प्रकार दूसरी और तीसरी मेखला बनावे।"

निष्कर्ष यह है कि आवश्यकता और सुविधा के अनुसार ऊपर जितना परिमाण चारों ओर रखना हो उतना ही गहरा रखे और नीचे चारों ओर उसका चतुर्थांश हो।

### यज्ञपात्र

"अग्निहोत्र करने के लिए ताम्र वा मिट्टी की वेदि बनाके काष्ठ, चाँदी वा सोने का चमसा, अर्थात् अग्नि में पदार्थ डालने का पात्र और आज्यस्थाली अर्थात् घृतादि पदार्थ रखने का पात्र लेके···नित्य होम करें।"[१]

"एक **चमसा** जिसकी डण्डी सोलह अंगुल और उसके अग्रभाग में अंगूठी की यवरेखा के प्रमाण से लम्बा-चौड़ा आचमनी के समान बनवा लेवे। सो भी सोना, चाँदी व पलाशादि लकड़ी का हो। एक **आज्यस्थाली** अर्थात् घृतादि सामग्री रखने का पात्र सोना, चाँदी वा पूर्वोक्त लकड़ी का बनवा लेवे। एक **जल का पात्र** तथा एक **चिमटा**।"[२]

"एक **प्रोक्षणीपात्र**, दूसरा **प्रणीतापात्र**, और एक **आज्यस्थाली** अर्थात् घृत रखने का पात्र और चमसा सोने, चाँदी वा काष्ठ का बनवाके प्रणीता और प्रोक्षणी में जल तथा

---

१. ऋ०भा०भू०, वेदविषयविचार, अग्निहोत्र प्रकरण।
२. पं०म०य० विधि, देवयज्ञ प्रकरण।

घृतपात्र में घृत रखके घृत को तपा लेवे। प्रणीता जल रखने और प्रोक्षणी इसलिए है कि उससे हाथ धोने को जल लेना सुगम है।''[१]

संस्कारविधि के सामान्य प्रकरण में लिखा है कि "विशेषकर चाँदी अथवा काष्ठ के पात्र होने चाहिएँ।" वहाँ अनेक पात्रों के लक्षण तथा चित्र भी दिये हैं, जो पात्र श्रौत यज्ञों में प्रयुक्त होते हैं।

## यज्ञ छौंक के समान उपकारी

"जैसे दाल और शाक आदि में सुगन्धद्रव्य और घी इन दोनों को चमचे में अग्नि पर तपाके उनमें छौंक देने से वे सुगन्धित हो जाते हैं, क्योंकि उस सुगन्धद्रव्य और घी के अणु उनको सुगन्धित करके दाल आदि पदार्थों की पुष्टि और रुचि बढ़ानेवाले कर देते हैं, वैसे ही यज्ञ से जो भाफ उठता है, वह भी वायु और वृष्टि के जल को निर्दोष और सुगन्धित करके सब जगत् को सुख करता है। इससे यह यज्ञ परोपकार के लिए ही होता है।''[२]

## होम से उपकार-विषयक प्रश्नोत्तर[३]

**प्रश्न**—होम से क्या उपकार होता है?

**उत्तर**—सब लोग जानते हैं कि दुर्गन्धयुक्त वायु और जल से रोग, रोग से प्राणियों को दुःख और सुगन्धित वायु तथा जल से आरोग्य और रोग के नष्ट होने से सुख प्राप्त होता है।

**प्रश्न**—चन्दनादि घिसके किसी को लगावे, वा घृतादि खाने को देवे तो बड़ा उपकार हो। अग्नि में डालके व्यर्थ नष्ट

---

१. स०प्र०, तृतीय समु०।
२. ऋ०भा०भू०, वेदविषयविचार, अग्निहोत्र प्रकरण।
३. स०प्र०, तृतीय समु०।

करना बुद्धिमानों का काम नहीं।

**उत्तर**—जो तुम पदार्थविद्या जानते तो कभी ऐसी बात न कहते, क्योंकि किसी द्रव्य का अभाव नहीं होता। देखो, जहाँ होम होता है, वहाँ से दूर देश में स्थित पुरुष के नासिका से सुगन्ध का ग्रहण होता है, वैसे दुर्गन्ध का भी। इतने ही से समझ लो कि अग्नि में डाला हुआ पदार्थ सूक्ष्म होके फैलके वायु के साथ दूर देश में जाकर दुर्गन्ध की निवृत्ति करता है। और खिलाने-पिलाने से उसी एक व्यक्ति को सुख-विशेष होता है। जितना घृत और सुगन्धादि पदार्थ एक मनुष्य खाता है, उतने द्रव्य के होम से लाखों मनुष्यों का उपकार होता है। परन्तु जो मनुष्य लोग घृतादि उत्तम पदार्थ न खाएँ, तो उनके शरीर और आत्मा के बल की उन्नति न हो सके। इससे अच्छे पदार्थ खिलाना-पिलाना भी चाहिए। परन्तु उससे होम अधिक करना उचित है। इसलिए होम का करना अत्यावश्यक है।

**प्रश्न**—जब ऐसा ही है तो केशर, कस्तूरी, सुगन्धित पुष्प और अतर आदि के घर में रखने से सुगन्धित वायु होकर सुखकारक होगा।

**उत्तर**—उस सुगन्ध का वह सामर्थ्य नहीं है कि गृहस्थ वायु को बाहर निकालकर शुद्ध वायु का प्रवेश करा सके, क्योंकि उसमें भेद-शक्ति नहीं है। और अग्नि ही का सामर्थ्य है कि उस वायु और दुर्गन्धयुक्त पदार्थों को छिन्न-भिन्न और हल्का करके बाहर निकालकर पवित्र वायु को प्रवेश करा देता है।

## स्त्री-पुरुष दोनों समय अग्निहोत्र करें

"जैसे सायं-प्रातः दोनों सन्धि-वेलाओं में सन्ध्योपासन करें, इसी प्रकार दोनों स्त्री-पुरुष अग्निहोत्र भी दोनों समय में नित्य किया करें।" इस पर स्वामी जी ने स्वयं नीचे यह टिप्पणी दी है—

"किसी विशेष कारण से स्त्री वा पुरुष अग्निहोत्र के

समय दोनों साथ उपस्थित न हो सकें, तो एक ही स्त्री या पुरुष दोनों की ओर का कृत्य कर लेवे, अर्थात् एक-एक मन्त्र को दो-दो बार पढ़के दो-दो आहुति करे।"[1]

## एक समय का विकल्प

**"पूर्वोक्तद्रव्यस्य प्रातःसायङ्कालयोः प्रातरेव वोक्त-मन्त्रैर्नित्यं होमं कुर्यात्"** अर्थात् पूर्वोक्त पदार्थों का प्रातःकाल और सायंकाल अथवा प्रातःकाल ही नित्य होम करें।"[2]

**"एताभिः ( ओम् अग्निर्ज्योतिरित्यादिभिः चतसृभिः ऋग्भिः ) सायंकालेऽग्निहोत्रिणो जुह्वति। एकस्मिन् काले सर्वाभिर्वा।"** अर्थात् इनसे (ओम् अग्निर्ज्योति० इत्यादि चार ऋचाओं से) सायंकाल अग्निहोत्री लोग होम करते हैं, अथवा एक ही काल में सबसे।[3]

## यज्ञ की परिभाषा

यज्ञ उसको कहते हैं कि जिसमें १. विद्वानों का सत्कार, २. यथायोग्य शिल्प अर्थात् रसायन जोकि पदार्थविद्या उससे उपयोग, और ३. विद्यादि शुभगुणों का दान, ४. अग्निहोत्रादि जिनसे वायु, वृष्टिजल, ओषधि की पवित्रता करके सब जीवों को सुख पहुँचाना है, उसको उत्तम समझता हूँ।[4]

यह चार प्रकार का यज्ञ यज धातु के देवपूजा, संगतिकरण और दान अर्थों के आधार पर स्वामी जी ने माना है। धात्वर्थ के ही आधार पर आर्योद्देश्यरत्नमाला (४७) में यज्ञ की परिभाषा इस प्रकार है—

---

१. सं०वि०, गृहाश्रम विधि, अग्निहोत्र प्रकरण।
२. ऋ०भा०भू०, वेदविषयविचार, अग्निहोत्र प्रकरण।
३. ऋ०भा०भू० तथा पं०म०य०विधि, अग्निहोत्र प्रकरण।
४. स०प्र०, स्वमन्तव्यामन्तव्यप्रकाश २८।

"जो अग्निहोत्र से लेके अश्वमेधपर्यन्त, वा जो शिल्प-व्यवहार और जो पदार्थविज्ञान है, जो कि जगत् के उपकार के लिए किया जाता है, उसको यज्ञ कहते हैं।"

यजुर्वेद मन्त्र २ के भाष्य में भी धात्वर्थ के योग से तीन प्रकार का यज्ञ माना है जिसमें अग्निहोत्र प्रत्यक्षतः नहीं परिभाषित है। वहाँ १. विद्वानों का सत्कार, २. पदार्थों के संगतिकरण द्वारा शिल्पविद्या का प्रत्यक्षीकरण और विद्वानों का संगतिकरण, और ३. शुभ विद्या, सुख, धर्मादि गुणों का नित्य दान करना वर्णित है। होम में भी हवि का अग्नि में दान होने से दान में अग्निहोत्र भी आ जाता है।

## वेदभाष्य में यज्ञ के लाभ

स्वामी दयानन्द ने ऋग्वेद तथा यजुर्वेद के स्वकृत भाष्य में भी, विशेषतः भावार्थ में, यज्ञ एवं अग्निहोत्र के महत्त्व, लाभ आदि पर प्रकाश डाला है। अतः उनके वेदभाष्य से हम कुछ भावार्थ उद्धृत कर रहे हैं[1]—

"जब अग्नि में सुगन्धि आदि पदार्थों का हवन होता है, तभी यह यज्ञ वायु आदि पदार्थों को शुद्ध करके तथा शरीर और ओषधि आदि पदार्थों की रक्षा करके अनेक प्रकार के रसों को उत्पन्न करता है। उन शुद्ध पदार्थों के भोग से प्राणियों के विद्या, ज्ञान और बल की वृद्धि भी होती है।"[2]

"जो यज्ञ के धूम से शोधे हुए पवन हैं, वे अच्छे राज्य के करानेवाले होकर रोग आदि दोषों का नाश करते हैं। और जो अशुद्ध अर्थात् दुर्गन्ध आदि दोषों से भरे हुए हैं वे सुखों का नाश करते हैं। इससे मनुष्यों को चाहिए कि "अग्नि में

---

१. भावार्थ मूलतः संस्कृत में है, पण्डितों ने उसका हिन्दी में अनुवाद किया था। हमने सुबोधता तथा शुद्धता की दृष्टि से हिन्दी भाषा में कहीं-कहीं संशोधन किया है।

२. ऋ०भाष्य १.१३.२

होम द्वारा वायु की शुद्धि से अनेक प्रकार के सुखों को सिद्ध करें।"[१]

"मनुष्यों को योग्य है कि यज्ञविधि से सब पदार्थों का अच्छे प्रकार शोधन करके, सबका सेवन कर और रोगों का निवारण करके सदैव सुखी रहें।"[२]

"यदि यजमान और यज्ञ करानेवाले विद्वान् हों और सुशोधित द्रव्यों को अग्नि में होमें, तो क्या-क्या सुख प्राप्त न हो!"[३]

"मनुष्यों को चाहिए कि वे आप्त विद्वानों के संग से धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की सिद्धि करनेवाले यज्ञ का विस्तार करें।"[४]

"जो यज्ञ से शुद्ध किये हुए अन्न, जल और पवन आदि पदार्थ हैं, वे सबकी शुद्धि, बल, पराक्रम और दृढ दीर्घ आयु के लिए समर्थ होते हैं। इससे सब मनुष्यों को यज्ञकर्म का अनुष्ठान नित्य करना चाहिए।"[५]

"मनुष्यों को इस प्रकार का यज्ञ सदैव करना चाहिए, जो पूर्ण श्री, संपूर्ण आयु, अन्नादि पदार्थ, रोगनाश और सब सुखों का विस्तार करता है। वह किसी को कभी नहीं छोड़ना चाहिए।"[६]

"मनुष्यों द्वारा भलीभाँति संपादित यह यज्ञ, जिसमें अग्नि द्रव्यों को ऊपर फेंकता है, सूर्य की किरणों में स्थित होकर, वायु से धृत होकर, सर्वोपकारी होकर हजारों सुख प्राप्त कराके दुःखों का विनाश करनेवाला होता है।"[७]

---

१. ऋ०भाष्य १.१९.५
२. ऋ०भाष्य १.११२.९
३. ऋ०भाष्य ३.४.४
४. ऋ०भाष्य ५.१३.४
५. य०भाष्य १.२०
६. य०भाष्य १.२२
७. य०भाष्य १.२४

"मनुष्य अग्नि में जो आहुति देते हैं, वह वायु के साथ मेघमण्डल में जाकर सूर्य से आकर्षित जल को शुद्ध करती है। फिर वहाँ से वह जल पृथिवी पर आकर ओषधियों को पुष्ट करता है। वह उक्त आहुति वेदमन्त्रों से ही करनी चाहिए, जिससे उसका फल–ज्ञान होने पर नित्य श्रद्धा उत्पन्न हो।"[१]

"जिस यज्ञ से सब सुख होते हैं, उसका अनुष्ठान सब मनुष्यों को क्यों न करना चाहिए?"[२]

"जो मनुष्य अग्निहोत्र आदि यज्ञों को प्रतिदिन करते हैं, वे समस्त संसार के सुखों को बढ़ाते हैं, यह जानना चाहिए।"[३]

"होम–नामक यज्ञ वह है, जिसमें मांस, क्षार, अम्ल, तिक्त आदि गुणों से रहित, किन्तु सुगन्धि, पुष्ट, मिष्ट, रोगनाशक आदि गुणों से युक्त हवि हो।"[४]

"जो मनुष्य यज्ञ से शुद्ध किये जल, ओषधि, पवन, अन्न, पत्र, पुष्प, फल, रस, कन्द अर्थात् अरबी, आलू, कसेरू, रतालू, शकरकन्द आदि पदार्थों का भोजन करते हैं वे नीरोग होकर बुद्धि, बल, आरोग्य और दीर्घायु वाले होते हैं।"[५]

"मनुष्य नित्य सुगन्ध्यादि पदार्थों को अग्नि में छोड़ अर्थात् हवन कर, पवन और सूर्य की किरणों द्वारा वनस्पति, ओषधि, मूल, शाखा, पुष्प और फलादिकों में प्रवेश कराके सब पदार्थों की शुद्धि कर आरोग्य की सिद्धि करें।"[६]

"मनुष्यों को चाहिए कि जीवनपर्यन्त शरीर, प्राण,

---

१. य०भाष्य २.१६
२. य०भाष्य ८.६०
३. य०भाष्य १८.४२
४. य०भाष्य २९.८१
५. य०भाष्य २२.२३
६. य०भाष्य २२.२८

अन्तःकरण, दशों इन्द्रियाँ और जो सबसे उत्तम सामग्री हो उसको यज्ञ के लिए समर्पित करें, जिससे पापरहित कृतकृत्य होके परमात्मा को प्राप्त होकर इस जन्म और द्वितीय जन्म में सुख को प्राप्त होवें।''[१]

''हे मनुष्यो! सब यज्ञों में अग्नि आदि को ही पशु जानो। प्राणी इन यज्ञों में मारने योग्य नहीं, न होमने योग्य हैं। जो ऐसा जानकर सुगन्ध्यादि द्रव्यों को सुसंस्कृत करके अग्नि में होम करते हैं, उनके वे द्रव्य वायु और सूर्य को प्राप्त होकर वर्षा द्वारा वहाँ से लौटकर ओषधी, प्राण, शरीर और बुद्धि को क्रमशः प्राप्त होकर सब प्राणियों को आनन्द देते हैं। इस यज्ञ-कर्म के करनेवाले पुण्य के महत्त्व से परमात्मा को प्राप्त होकर महिमान्वित होते हैं।''[२]

## स्वामी दयानन्द-कृत अग्निहोत्र-विधि

स्वामी जी के जिन ग्रन्थों में अग्निहोत्र का निरूपण मिलता है, वे रचनाकाल की दृष्टि से क्रमशः ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (संवत् १९३३), पञ्चमहायज्ञविधि (संवत् १९३४), सत्यार्थप्रकाश (संवत् १९३९) तथा संस्कारविधि (संवत् १९४०) हैं।[३] इनमें से प्रथम तीन ग्रन्थों के अग्निहोत्र-प्रकरण में अग्न्याधान, समिदाधान, जलसेचन आदि के मन्त्रों का कोई उल्लेख नहीं है। यज्ञकुण्ड में अग्निप्रदीपन के पश्चात् होम के केवल ये मन्त्र लिखे हैं— प्रातःकाल के 'सूर्यो ज्योतिर्' आदि चार, सायंकाल के 'अग्निर् ज्योतिर्' आदि चार, उभयकाल के 'ओं भूरग्नये

---

१. य०भाष्य २२.३३
२. य०भाष्य २३.१७
३. इनमें से अन्तिम तीन के प्रथम संस्करण पहले छप चुके थे। उनके स्थान पर स्वामी जी ने नवीन संस्करण निकाले थे। उक्त काल संशोधित नवीन संस्करणों का है।

प्राणाय स्वाहा' आदि चार, 'ओमापो ज्योती रसो' आदि एक और अन्त में 'ओं सर्वं वै' आदि पूर्णाहुति एक। सत्यार्थप्रकाश तृतीय समुल्लास में केवल 'ओं भूरग्नये प्राणाय स्वाहा' आदि चार मन्त्रों से होम करना लिखा है तथा यह निर्देश दिया है कि जो अधिक आहुति देना हो तो 'विश्वानि देव' आदि मन्त्र से और गायत्री मन्त्र से आहुति देवे।

आजकल जिस अग्निहोत्र का प्रचलन है, वह संस्कारविधि के सामान्य प्रकरण और गृहाश्रम-प्रकरण का है। संस्कारविधि काल की दृष्टि से उक्त सबमें अन्तिम ग्रन्थ होने के कारण, उसमें युक्तियुक्त विस्तृत विधि-विधान होने के कारण तथा स्वयं स्वामी जी को अभिमत[१] होने के कारण उसी में प्रतिपादित अग्निहोत्र ग्राह्य है। हमने भी प्रस्तुत पुस्तक में संस्कारविधि का ही अनुसरण किया है। समाज में धार्मिक अनुष्ठानों में एकरूपता होना वांछनीय है। अतः संस्कारविधि के गृहाश्रम प्रकरण में प्रोक्त सन्ध्या एवं अग्निहोत्र का प्रचलन ही समुचित प्रतीत होता है। तथापि क्योंकि स्वामी जी ने अपने पूर्वग्रन्थों के सन्ध्याग्निहोत्र-प्रकरणों में संस्कारविधि के अनुसार संशोधन नहीं किया अथवा संस्कारविधि के ही उक्त प्रकरणों में कहीं टिप्पणी आदि में संशोधन कर लेने की बात नहीं लिखी, इसलिए यदि कोई व्यक्तिगत रूप से पूर्व-ग्रन्थों के अनुसार सन्ध्या एवं अग्निहोत्र करते हैं, तो वे दोषी नहीं कहे जा सकते। कोई संक्षेपप्रिय अथवा परिस्थितिवश जिन्हें संक्षेप करना पड़ रहा हो, वे व्यक्ति पञ्चमहायज्ञविधि का अनुसरण कर सकते हैं। परन्तु इसे प्रचलन नहीं बनाया जाना चाहिए।

---

१. "सन्ध्योपासनादि नित्य कर्म नीचे लिखे प्रमाणे यथाविधि उचित समय में किया करें"—सं०वि०, गृहाश्रम प्रकरण, सन्ध्यारम्भ से पूर्व।
आचार्य ब्रह्मचारी को"'गृहाश्रम के प्रकरण में लिखे सन्ध्योपासनादि सत्पुरुषों के आचार की शिक्षा कर""। सं०वि०, वेदारम्भ प्रकरण, 'आचार्य उपनयमानो' आदि का भावार्थ।

## द्वितीय अध्याय

# वैदिक यज्ञ-चिकित्सा

भारतीय संस्कृति के आधारभूत तत्त्वों में से यज्ञ एक है। यह कहना अधिक ठीक है कि यज्ञ भारतीय संस्कृति का प्राण है। आर्य मानव जब माता के गर्भ में होता है, तभी यज्ञ द्वारा संस्कृत होना प्रारम्भ हो जाता है। यज्ञ के वातावरण में ही वह जन्म लेता है, यज्ञ द्वारा ही पालित-पोषित होता है, यज्ञ में ही अपना समग्र जीवन व्यतीत करता है, अन्त में यज्ञ द्वारा ही अपनी इहलोकलीला को समाप्त करता है। जीवन में उसे दैनिक अग्निहोत्र, पंचयज्ञ, षोडश संस्कार तथा अन्य कई श्रौत यज्ञ तो करने होते ही हैं, पर शास्त्रकारों ने यहाँ तक कहा है कि वह अपने सम्पूर्ण जीवन को ही यज्ञरूप समझे। उपनिषद् में लिखा है—

**पुरुषो वाव यज्ञः।**[१]

मनुष्य का जीवन एक यज्ञ है। उसकी आयु के जो प्रथम चौबीस वर्ष हैं वे मानो प्रातः सवन हैं, अगले चौबीस वर्ष माध्यन्दिन सवन हैं, अगले अड़तालीस वर्ष तृतीय सवन हैं। इस प्रकार यह ११६ वर्ष चलनेवाला यज्ञ है। मनुष्य को चाहिए कि इसे मध्य में ही आधि-व्याधियों से खण्डित न होने दे।

भारतीय विचार-धारा के रोम-रोम में ओत-प्रोत यह यज्ञ दो दृष्टियों से अपनी महत्ता रखता है। एक तो भावना की दृष्टि

---

१. छा०उ० ३.१६

से, दूसरे बाह्य लाभों की दृष्टि से। भावना की दृष्टि से यज्ञ मनुष्य के अन्दर त्याग, समर्पण, परोपकार, ऊर्ध्वगामिता, आन्तरिक शत्रुओं का दमन, तेजस्विता, देवपूजा, शान्ति, संगठन आदि भावनाओं को उद्बुद्ध करता है। बाह्य लाभों की दृष्टि से यह वायुमण्डल को शुद्ध करता है और रोगों तथा महामारियों को दूर करता है। हमारे प्राचीन ऋषि–मुनियों ने यज्ञ का ऐसा वैज्ञानिक सूक्ष्म अध्ययन किया था कि वे प्राकृतिक रूप से वर्षा न होने पर वृष्टि–यज्ञ द्वारा वर्षा करा लिया करते थे। वे खेतों में खड़ी हुई फसल में कीड़े लग जाने पर उनके विनाश के लिए भी यज्ञ का प्रयोग करते थे और यज्ञ के धूम द्वारा पौधों को खाद भी देते थे। किसी स्त्री के सन्तान न होने पर पुत्रेष्टि द्वारा वे उसे सन्तान प्राप्त करा सकते थे। ये सब यज्ञ के बाह्य लाभ कहे जा सकते हैं। वेदों में यज्ञ द्वारा चिकित्सा का भी वर्णन मिलता है, यह हम इस प्रकरण में दर्शा रहे हैं।

## रोगोत्पादक कृमियों का विनाश

अथर्ववेद १।२।३१, ३२; ४।३७ तथा ५।२३, २९ में अनेक प्रकार के रोगोत्पादक कृमियों का वर्णन आता है। वहाँ इन्हें यातुधान, क्रव्याद्, पिशाच, रक्षः आदि नामों से स्मरण किया गया है। ये श्वासवायु, भोजन, जल आदि द्वारा मनुष्य के शरीर में प्रविष्ट होकर या मनुष्य को काटकर उसके शरीर में रोग उत्पन्न करके उसे यातना पहुँचाते हैं, अतः ये 'यातुधान' हैं। शरीर के मांस को खा जाने के कारण ये 'क्रव्याद्' या 'पिशाच' कहलाते हैं। इनसे मनुष्य को अपनी रक्षा करना आवश्यक हो जाता है, इसलिए ये 'रक्षः' या 'राक्षस' हैं। यज्ञ द्वारा अग्नि में कृमि–विनाशक ओषधियों की आहुति देकर इन रोगकृमियों को विनष्ट कर रोगों से बचाया जा सकता है। अथर्ववेद (१.८.१) में कहा है—

इदं हविर्यातुधानान् नदी फेनमिवावहत्।
य इदं स्त्री पुमानकरिह स स्तुवतां जनः॥

**यत्रैषामग्ने जनिमानि वेत्थ गुहा सतामत्त्रिणां जातवेदः।**
**तांस्त्वं ब्रह्मणा वावृधानो जह्येषां शततर्हमग्ने॥**[1]

(इदं हविः) यह हवि (नदी फेनम् इव) जैसे नदी झाग को बहा ले जाती है, वैसे ही (यातुधानान्) यातनादायक रोगकृमियों को (आवहत्) दूर बहा ले जाए। (यः स्त्री पुमान्) जो कोई स्त्री या पुरुष (इदम् अकः) इस हवि को करे (स जनः) वह जन (इह) इस यज्ञ में (स्तुवताम्) मन्त्रोच्चारण द्वारा अग्नि का स्तवन=गुणवर्णन भी करे॥

(जातवेदः अग्ने) हे प्रकाशक यज्ञाग्नि, (यत्र) जहाँ (गुहा सतां) गुप्त से गुप्त स्थानों में छिपे बैठे हुए (अत्त्रिणाम् एषां) भक्षक इन रोगकृमियों के (जनिमानि) जन्मों को (वेत्थ) तू जानता है। (ब्रह्मणा वावृधानः) वेदमन्त्रों के साथ बढ़ता हुआ (त्वम्) तू (तान्) उन रोगकृमियों को, वहाँ से (जहि) नष्ट कर दे। इस प्रकार (अग्ने) हे यज्ञाग्नि, (एषाम्) इन रोगकृमियों से होनेवाली (शततर्हं) सैकड़ों प्रकार की हिंसाओं या हानियों को (जहि) निवृत्त कर दे॥

'अग्नि में डाली हुई हवि रोगकृमियों को उसी प्रकार दूर बहा ले जाती है, जिस प्रकार नदी पानी के झागों को। जो कोई स्त्री या पुरुष इस यज्ञ को करे, उसे चाहिए कि वह हवि डालने के साथ मन्त्रोच्चारण द्वारा अग्नि का स्तवन भी करे। प्रकाशक यज्ञाग्नि गुप्त से गुप्त स्थानों में छिपे बैठे हुए भक्षक रोगकृमियों को मानो जानता है। वेदमन्त्रों के साथ बढ़ता हुआ वह उन रोगकृमियों को नष्ट कर सकता है और इनसे होनेवाली सैकड़ों हानियों को दूर कर सकता है।'

इस वर्णन से स्पष्ट है कि मकान के अन्धकारपूर्ण कोनों में, सन्दूक-पीपे आदि सामान के पीछे, दीवार की दरारों में तथा गुप्त से गुप्त स्थानों में जो रोगकृमि छिपे बैठे रहते हैं, वे कृमिहर ओषधियों के यज्ञिय धूम से विनष्ट हो जाते हैं।

---

१. अथर्व० १.८.४

अथर्ववेद (५।२९) से इस विषय पर और भी अच्छा प्रकाश पड़ता है—

**अक्ष्यौ निविध्य हृदयं निविध्य जिह्वां नितृन्धि प्र दतो मृणीहि।**
**पिशाचो अस्य यतमो जघासाग्ने यविष्ठ प्रति तं शृणीहि॥**[1]

(यविष्ठ अग्ने) हे प्रवृद्धतम यज्ञाग्नि, (यतमः पिशाचः) जिस मांसभक्षक कृमि ने (अस्य) इस मनुष्य को (जघास) अपना ग्रास बनाया है, (तम्) उसे (प्रतिशृणीहि) विनष्ट कर दे। उसकी (अक्ष्यौ निविध्य) आँखें फोड़ दे, (हृदयं निविध्य) हृदय को बींध दे, (जिह्वां नितृन्धि) जीभ को काट दे, (दतः प्र मृणीहि) दाँतों को तोड़ दे।

जो मांसभक्षक रोगकृमि मनुष्य को अपना ग्रास बनाते हैं, उन्हें यज्ञाग्नि विनष्ट कर सकता है।

**आमे सुपक्वे शबले विपक्वे यो मा पिशाचो अशने ददम्भ।**
**तदात्मना प्रजया पिशाचा वियातयन्तामगदोऽयमस्तु॥**
**क्षीरे मा मन्थे यतमो ददम्भ अकृष्टपच्ये अशने धान्ये यः० ॥**
**अपां मा पाने यतमो ददम्भ क्रव्याद्यातूनां शयने शयानम्० ॥**
**दिवा मा नक्तं यतमो ददम्भ क्रव्याद्यातूनां शयने शयानम्।**
**तदात्मना प्रजया पिशाचा, वियातयन्तामगदोऽयमस्तु॥**[2]

(आमे) कच्चे, (सुपक्वे) पूर्णतः पके, (शबले) अधपके, या (विपक्वे) तले हुए (अशने) भोजन में प्रविष्ट होकर (यः पिशाचः) जिस मांसभक्षक रोगकृमि ने (मा ददम्भ) मुझे हानि पहुँचाई है, (क्षीरे) दूध में, (मन्थे) मठे में,

१. अथर्व० ५.२९.४
२. अथर्व० ५.२९.६-९

(अकृष्टपच्ये अशने) बिना खेती के पकनेवाले जंगली अन्न में, (धान्ये) कृषिजन्य धान्य में प्रविष्ट होकर (यतमः) जिस रोगकृमि ने (मा ददम्भ) मुझे हानि पहुँचाई है; (अपां पाने) पानी पीते समय और (शयने शयानं) बिस्तर पर सोते हुए, (दिवा) दिन में (नक्तं) रात्रि में (यातूनां यतमः क्रव्याद्) यातनादायक रोगकृमियों में से जिस मांसभक्षक रोगकृमि ने (मा ददम्भ) मुझे हानि पहुँचाई है, (तत्) वह (आत्मना) स्वयं, तथा (पिशाचाः) अन्य मांसभक्षक कृमि (प्रजया) सन्तति-सहित, यज्ञाग्नि द्वारा (वि यातयन्ताम्) विनष्ट कर दिये जाएँ, जिससे (अयम्) यह मेरा देह (अगदः अस्तु) नीरोग हो जाए।

'कच्चे, पक्के, अधपके या तले हुए भोजन में प्रविष्ट होकर जो मांसभक्षक रोगकृमि हानि पहुँचाते हैं, यज्ञाग्नि द्वारा सन्तति-सहित विनष्ट हो सकते हैं। दूध में, मठे में, बिना खेती के पैदा हुए जंगली धान्य में, कृषिजन्य धान्य में, पानी में, बिस्तर पर सोते हुए, दिन में या रात में जो रोगकृमि हानि पहुँचाते हैं, वे सब यज्ञाग्नि द्वारा सन्तति-सहित विनष्ट हो सकते हैं।'

इन मन्त्रों से ज्ञात होता है कि जिस प्रकार बाहर गुप्त स्थानों में छिपे हुए रोगकृमि यज्ञ द्वारा विनष्ट हो सकते हैं, उसी प्रकार दूध, पानी, अन्न, वायु आदि के माध्यम से शरीर के अन्दर पहुँचे हुए रोगकृमि भी नष्ट हो सकते हैं और शरीर स्वस्थ हो सकता है।

## ज्वर-चिकित्सा

यज्ञाग्नि द्वारा ज्वर तथा ज्वर के सहकारी कास, शिरः पीड़ा, अंगों का टूटना आदि भी दूर हो सकते हैं यह अथर्व० १।१२ तथा ५।२२ सूक्तों से ज्ञात होता है—

**अङ्गे॑ अङ्गे॑ शो॒चिषा॑ शिश्रिया॒णम् न॑म॒स्यन्त॑स्त्वा ह॒विषा॑ विधेम।**

**अङ्गान्त्समङ्कान् हविषा विधेम यो अग्रभीत् पर्वास्या ग्रभीता ॥**[1]

हे ज्वर, (अङ्गे अङ्गे) अंग-अंग में (शोचिषा) ताप के साथ (शिश्रियाणम्) व्याप्त हुए-हुए (त्वा) तेरा (हविषा नमस्यन्तः) हवि द्वारा अग्निहोत्र करते हुए (विधेम) हम प्रतिकार करें। (ग्रभीता यः) अंगों को जकड़नेवाले जिस ज्वर ने (अस्य) इस मनुष्य के (पर्व) अंगों को (अग्रभीत्) जकड़ लिया है, उसके लिए (हविषा) हवि द्वारा (समङ्कान्) पकड़नेवाले (अङ्कान्) पाशों को (विधेम) तैयार करें।

'अंग-अंग में ताप के साथ व्याप्त हुए ज्वर का प्रतिकार हम हवि के द्वारा करते हैं। जो ज्वर रोगी के अंगों को जकड़ लेता है, उसे हवि के द्वारा हम नष्ट कर सकते हैं।'

**मुञ्च शीर्षक्त्या उत कास एनं परुष्परुराविवेशा यो अस्य।**
**यो अभ्रजा वातजा यश्च शुष्मो वनस्पतीन्त्सचतां पर्वतांश्च ॥**[2]

हे सूर्य, अग्निहोत्र की हवि के साथ तू (एनं) इस रोगी को (शीर्षक्त्या) शिरःपीड़ा से (मुञ्च) मुक्त कर दे। (उत) और (यः कासः) जो खाँसी तथा (यः) जो (अभ्रजाः) श्लेष्मजन्य, (वातजाः) वातजन्य और (शुष्मः) शोषकपित्तजन्य ज्वर (अस्य) इस रोगी के (परुः परुः) अंग-अंग में (आविवेश) व्याप्त हो गया है, वह (वनस्पतीन्) वृक्षों से (पर्वतान् च) और पर्वतों से (सचताम्) टकराए, अर्थात् पूर्णतः विनष्ट हो जाए।

'सूर्य और अग्निहोत्र की हवि दोनों मिलकर रोगी को शिरः-पीड़ा से मुक्त कर सकते हैं। खाँसी और श्लेष्मजन्य, वातजन्य या पित्तजन्य ज्वर जो अंग-अंग में व्याप्त हो गया है,

---

१. अथर्व० १.१२.२
२. अथर्व० १.१२.३

वह भी नष्ट हो सकता है।'

अग्निस्तक्मानमप बाधतामितः सोमो ग्रावा वरुणः पूतदक्षाः।
वेदिर्बर्हिः समिधः शोशुचाना अप द्वेषांस्यमुया भवन्तु॥
अयं जो विश्वान् हरितान् कृणोषि
उच्छोचयन्नग्निरिवाभिदुन्वन्।
अधा हि तक्मन्नरसो हि भूया अधा न्यङ्ङधराङ् वा परेहि॥[1]

(अग्निः) यज्ञाग्नि (इतः) यहाँ से (तक्मानम्) ज्वर को (अपबाधताम्) दूर भगा दे। (सोमः) सोमरस, (ग्रावा) यज्ञिय सिल-बट्टे, (पूतदक्षाः वरुणः) पवित्र बल को देनेवाला सूर्य, (वेदिः) यज्ञवेदि, (बर्हिः) कुशा और (शोशुचानाः समिधः) प्रज्वलित समिधाएँ भी [ज्वर को दूर करें]। (अमुया) इस स्थान से या इस रुग्ण शरीर से (द्वेषांसि) ज्वरजन्य उपद्रव (अपभवन्तु) दूर हो जाएँ॥

(तक्मन्) हे ज्वर, (अयं यः) यह जो तू (उच्छोचयन्) शरीर को अत्यधिक तप्त करता हुआ, (अग्निः इव अभिदुन्वन्) आग के समान अभिभूत करके पीड़ा करता हुआ (विश्वान्) सबको (हरितान्) पीला (कृणोषि) कर देता है, वह तू (अध हि) हमारे उपचार के उपरान्त (अरसः हि भूयाः) निर्वीर्य हो जा, (अध) और (न्यङ्) तिरछे रोम-कूपों से स्वेदादि द्वारा (अधराङ् वा) या मल-मूत्रादि द्वारा नीचे से (परेहि) शरीर से बाहर निकल जा॥

'यज्ञाग्नि ज्वर को दूर भगा सकता है। सोमरस, यज्ञिय सिल-बट्टे, पवित्र बल को देनेवाला सूर्य, वेदि, कुशा, प्रज्वलित समिधाएँ ये समस्त यज्ञांग ज्वर-निवारण में सहायक होते हैं। इस विधि से द्वेषकारी सब ज्वरजन्य उपद्रव दूर हो

---

१. अथर्व० ५.२२.१,२

सकते हैं। जो ज्वर अपने ताप से तप्त करता हुआ, पीड़ित करता हुआ, सबको पीले शरीरवाला कर देता है, वह यज्ञाग्नि द्वारा निर्वीर्य होकर शरीर से बाहर निकल जाता है।'

यत् त्वं शीतोऽथो रूरः सह कासाऽवेपयः।
भीमास्ते तक्मन् हेतयस्ताभिः स्म परिवृङ्ग्धि नः॥
तृतीयकं वितृतीयं सदन्दिमुत शारदम्।
तक्मानं शीतं रूरं ग्रैष्मं नाशय वार्षिकम्॥[1]

(तक्मन्) हे ज्वर, (तत् त्वं) जो तू (शीतः) शीत-रूप है, (अथो रूरः) या उष्णरूप है, (कासा सह) खाँसी के साथ (अवेपयः) कँपाता है, (ते हेतयः) तेरे ये सब हथियार (भीमाः) बड़े भयानक हैं, (ताभिः) उनके साथ (नः परिवृङ्ग्धि स्म) हमें छोड़ दे॥

हे यज्ञाग्नि, (तृतीयकं) तीसरे दिन चढ़नेवाले, (वितृतीयं) चौथे दिन चढ़नेवाले, (सदन्दिं) अविरत चढ़े रहनेवाले (उत शारदम्) और वर्ष बाद चढ़नेवाले, (ग्रैष्मं) ग्रीष्म में होनेवाले, (वार्षिकम्) वर्षा में होनेवाले (शीतं) शीत या (रूरं) उष्ण (तक्मानं) ज्वर को (नाशय) नष्ट कर दे॥

'खाँसी से प्रकम्पित करनेवाला, तीसरे दिन चढ़नेवाला, चौथे दिन चढ़नेवाला, प्रतिदिन चढ़ा रहनेवाला, ग्रीष्म में होनेवाला, वर्षा में होनेवाला जो शीत या उष्ण ज्वर है, वह यज्ञाग्नि की हवि से नष्ट हो सकता है।'

### उन्माद-चिकित्सा

अथर्ववेद में यज्ञाग्नि द्वारा उन्माद रोग की चिकित्सा का वर्णन मिलता है—

इमं मे अग्ने पुरुषं मुमुग्ध्ययं यो बद्धः सुयतो लालपीति।
अतोऽधि ते कृणवद् भागधेयं यथाऽनुन्मदितोऽसति॥[2]

---

१. अथर्व० ५.२२.१०, १३ २. अथर्व० ६.१११.१

(अग्ने) हे यज्ञाग्नि, (अयं यः) यह जो उन्मत्त पुरुष (बद्धः) बाँधा हुआ, (सुयतः) सुनियन्त्रित किया हुआ (लालपीति) असम्बद्ध प्रलाप कर रहा है, (इमं मे पुरुषं) इस मेरे पुरुष को (मुमुग्धि) उन्माद-रोग से मुक्त कर दे। (अतः अधि) स्वस्थ हो जाने के बाद भी वह (ते भागधेयं कृणवत्) तेरे हविर्भाग प्रदान करता रहे, (यथा) जिससे (अनुन्मदितः असति) भविष्य में भी उन्मादरहित रहे।

**अ॒ग्निष्टे॒ नि श॑मयतु॒ यदि॑ ते॒ मन॒ उद्यु॑तम्।**
**कृ॒णोमि॑ वि॒द्वान् भे॑ष॒जं यथानु॑न्मदि॒तोऽस॑सि ॥**[1]

हे मनुष्य, (यदि ते मनः) यदि तेरा मन (उद्युतम्) उन्माद-युक्त हो गया है तो (अग्निः) यज्ञाग्नि (ते) तेरे मन को (निशमयतु) पूर्णतः शान्त कर दे। (विद्वान्) यज्ञ-चिकित्सा को जाननेवाला मैं (ते भेषजं कृणोमि) तेरी चिकित्सा करता हूँ, (यथा) जिससे तू (अनुन्मदितः) उन्माद-रहित (अससि) हो जाए।

इन मन्त्रों से यह ज्ञात होता है कि यदि कोई मनुष्य उन्मत्त हो जाए, उसकी अवस्था ऐसी बिगड़ जाए कि वह असम्बद्ध बातें बोलता रहे, काटने-मारने को दौड़ता हो, यहाँ तक कि उसे रस्सी से बाँधकर रखने की आवश्यकता पड़े, इस हालत में भी वह यज्ञचिकित्सा से स्वस्थ हो सकता है। यज्ञाग्नि में डाली हुई ओषधियों की सुगन्ध उसके विकृत मस्तिष्क और उत्तेजित मन को ठीक कर सकती है। जो एक बार उन्माद रोग से ग्रस्त हो चुका होता है, उसके लिए आगे भी भय रहता है कि कहीं फिर उन्मत्त न हो जाए। पर यहाँ वेद ने यह उपाय बताया है कि ठीक होने के पश्चात् यदि वह इस रोग के लिए हितकर ओषधियों से नियमपूर्वक यज्ञ करता रहे तो भविष्य में फिर कभी इस रोग से ग्रस्त नहीं होगा।

---

१. अथर्व० ६.१११.२

## गण्डमाला-चिकित्सा

अथर्ववेद (६।८३) में गण्डमाला की चिकित्सा का वर्णन है। वहाँ सूर्य और चन्द्रमा की किरणों के सेवन तथा यज्ञाग्नि की आहुति द्वारा यह रोग दूर हो सकता है, ऐसा कहा गया है—

**अपंचितः प्र पंतत सुपर्णो वंसतेरिव।**
**सूर्यः कृणोतु भेषजं चन्द्रमा वोऽपोंच्छतु॥**
**एन्येका श्येन्येका कृष्णैका रोहिंणी द्वे।**
**सर्वासामग्रभं नाम-अवीरघ्नीरपेंतन॥**
**असूतिंका रामायण्यपचित् प्र पंतिष्यति।**
**ग्लौरितः प्र पंतिष्यति स गंलुन्तो नंशिष्यति॥**
**वीहि स्वामाहुतिं जुषाणो मनंसा स्वाहा।**
**मनंसा यदिदं जुहोमिं॥**[1]

(अपचितः) हे गण्डमाला की ग्रन्थियो, तुम (प्र पतत) इस शरीर से उड़ जाओ, (सुपर्णः वसतेः इव) जैसे बाज पक्षी घोंसले से उड़ जाता है। (सूर्यः भेषजं कृणोतु) सूर्य तुम्हारी चिकित्सा करे, (चन्द्रमाः वः अपोच्छतु) चन्द्रमा तुम्हें दूर भगा दे॥ (एका) तुममें से एक (एनी) कुछ-कुछ लाल-श्वेत वर्ण वाली है, (एका श्येनी) एक श्वेत है, (एका कृष्णा) एक काली है, (द्वे रोहिणी) दो लाल हैं। (सर्वासां) सबका (नाम अग्रभम्) मैं नाम लेता हूँ। (अवीरघ्नीः) इस वीर पुरुष का संहार न करती हुई (अपेतन) इस शरीर से निकल जाओ॥ (असूतिका) जिससे पस निकलना आरंभ नहीं हुआ है ऐसी, (रामायणी) नाड़ी-व्रण वाली (अपचित्) गण्डमाला (प्र पतिष्यति) निश्चय ही गिर जाएगी। (ग्लौः) पीड़ा-कराहट (इतः प्रपतिष्यति) यहाँ से समाप्त हो जाएगी। (स गलुन्तः) वह पस बहानेवाला व्रण (नशिष्यति) नष्ट हो

---

१. अथर्व० ६.८३.१-४

जाएगा॥ हे रोगी! तू (मनसा जुषाणः) मनोयोग के साथ (स्वाम् आहुतिं) अपनी आहुति का (वीहि) सेवन कर (यद् इदं) जिसे मैं (स्वाहा) स्वाहापूर्वक (जुहोमि) यज्ञाग्नि में डाल रहा हूँ।

'गण्डमाला की ग्रन्थियाँ सूर्यचिकित्सा, चन्द्रचिकित्सा और अग्निहोत्र-चिकित्सा द्वारा रोगी के शरीर से निकलकर ऐसे ही उड़ जाती हैं, जैसे बाज पक्षी अपने घोंसले से उड़ता है। कुछ-कुछ लाल-श्वेत वर्णवाली, सफेद, काली, लाल सब ग्रन्थियाँ पुरुष का संहार न करती हुई शरीर से दूर हो सकती हैं। हे रोगी, तू विश्वास रख, जिससे अभी पीप बहना आरम्भ नहीं हुआ है, ऐसी तेरी यह गण्डमालाग्रन्थि निश्चय ही गिर जाएगी। तेरी पीड़ा दूर हो जाएगी, व्रण नष्ट हो जाएगा। हे रोगी, तू मनोयोग के साथ इस आहुति का सेवन कर, जिसे मैं मनोयोग-पूर्वक यज्ञाग्नि में डाल रहा हूँ।'

इस वर्णन से स्पष्ट है कि गण्डमाला का रोगी यदि गण्डमालाग्रन्थियों पर विशिष्ट ओषधियों का यज्ञधूम लेवे तो वे ग्रन्थियाँ नष्ट हो सकती हैं। साथ में सूर्यकिरणों और चन्द्रकिरणों का सेवन भी सहायक चिकित्सा के रूप में करना चाहिए।

अथर्ववेद (७।७४) में भी गण्डमाला की चिकित्सा का वर्णन करते हुए अन्तिम मन्त्र में यज्ञाग्नि को स्मरण किया है—

**व्रतेन त्वं व्रतपते समक्तो विश्वाहा सुमना दीदिहीह।**
**तं त्वा वयं जातवेदः समिद्धं प्रजावन्त उपसदेम सर्वे॥**[1]

(व्रतपते) हे व्रतों के पालक (जातवेदः) यज्ञाग्नि, (व्रतेन समक्तः त्वं) रोगनिवारण-व्रत से संयुक्त तू (सुमनाः) हमारे मनों को प्रसन्न करनेवाला होता हुआ (इह) इस घर में (विश्वाहा दीदिहि) प्रतिदिन प्रज्वलित होता रह। (समिद्धं तं

१. अथर्व० ७.७४.४

त्वा) समिधाओं से प्रज्वलित तेरे समीप (प्रजावन्तः) सन्तानों सहित हम (उप सदेम) बैठा करें [जिससे द्वितीय मन्त्र में वर्णित प्रथम, मध्यम और जघन्य तीनों प्रकार की गण्डमाला-ग्रन्थियाँ तथा अन्य रोग दूर हो जाएँ।]

## क्षयरोग या राजयक्ष्मा की चिकित्सा

अन्य रोगों की तो गणना ही क्या, यज्ञ द्वारा राजयक्ष्मा की भी चिकित्सा हो सकती है, यह वैदिक सन्दर्भों से प्रकट होता है। सर्वप्रथम हम अथर्ववेद (७।७६) का प्रसंग लेते हैं—

**यः कीकंसाः प्रशृणाति तलीद्यमवतिष्ठंति।**
**निर्हास्तं सर्वं जायान्यं यः कश्च ककुदि श्रितः॥**
**पक्षी जायान्यः पतति स आविशति पूरुषम्।**
**तदक्षितस्य भेषजमुभयोः सुक्षितस्य च॥**
**विद्म वै ते जायान्य जानं यतो जायान्य जायसे।**
**कथं ह तत्र त्वं हनो यस्य कृण्मो हविर्गृहे॥**[1]

(यः) जो राजयक्ष्मा रोग (कीकसाः) पसलियों को (प्रशृणाति) तोड़ डालता है, (तलीद्यम् अवतिष्ठति) फेफड़ों में जाकर बैठ जाता है, (यः कश्च) और जो कोई (ककुदि श्रितः) पृष्ठवंश के उपरिभाग में स्थित हो जाता है, (तं जायान्यं सर्वं) उस अतिस्त्रीप्रसंग से उत्पन्न होनेवाले सब राजयक्ष्मा रोग को, हे यज्ञिय हवि, तू (निर्हाः) शरीर से बाहर निकाल दे॥ (पक्षी) पक्षी की भाँति उड़नेवाला (जायान्यः) राजयक्ष्मा रोग (पतति) फैलता है, (सः) वह (पूरुषम्) एक से दूसरे पुरुष में (आविशति) प्रविष्ट हो जाता है। (तत्) वह यज्ञिय हवि (अक्षितस्य) जिसने जड़ नहीं जमाई है (सुक्षितस्य च) और जिसने खूब जड़ जमा ली है (उभयोः) उन दोनों प्रकार के राजयक्ष्मा की (भेषजम्) औषध है॥ (जायान्य) हे राजयक्ष्मा रोग, (ते जानं) तेरे उत्पादक कारणों

---

१. अथर्व० ७.७६.३-५,

को हम (वै) निश्चय ही (विद्म) जानते हैं, (यतः) जिनसे (जायान्य) हे राजयक्ष्मा, (जायसे) तू पैदा होता है। (यस्य गृहे) जिसके घर में, हम (हविः कृण्मः) हवन करतें हैं, (तत्र) उस घर में (त्वं कथं ह हनः) तू किसी को कैसे मार सकता है?

'जो क्षयरोग पसलियों को तोड़ डालता है, फेफड़ों में जाकर बैठ जाता है, पृष्ठवंश के उपरिभाग में स्थित हो जाता है, उस अतिस्त्रीप्रसंग से उत्पन्न होनेवाले क्षयरोग को यज्ञिय हवि शरीर से बाहर निकाल सकती है। पक्षी की भाँति उड़नेवाला अर्थात् छूत द्वारा फैलनेवाला यह रोग एक से दूसरे पुरुषों में प्रविष्ट हो जाता है। चाहे उसने जड़ जमा ली हो, चाहे जड़ न जमाई हो, हविचिकित्सा दोनों की ही उत्तम चिकित्सा है। क्षय रोग के उत्पादक कारणों को जानकर नित्य हवन करने से क्षय रोग को नष्ट किया जा सकता है।'

इन मन्त्रों से क्षयरोग के निवारण में यज्ञहवन की महत्ता स्पष्ट है। इस विषय पर अथर्ववेद तथा ऋग्वेद के कुछ अन्य मन्त्र और भी अच्छा प्रकाश डालते हैं। यज्ञ-चिकित्सा करने वाला वैद्य कहता है—

**मुञ्चामि त्वा हविषा जीवनायकमज्ञातयक्ष्मादुत राजयक्ष्मात्।**
**ग्राहिर्जग्राह यद्येतदेनं तस्या इन्द्राग्नी प्रमुमुक्तमेनम्॥**[1]

हे रोगी, (हविषा) यज्ञिय हवि द्वारा (कम्) सुखपूर्वक (जीवनाय) जीने के लिए, (त्वा) मैं तुझे (अज्ञातयक्ष्मात्) अज्ञात रोग से (उत राजयक्ष्मात्) और राजयक्ष्मा तक से (मुञ्चामि) छुड़ा दूँगा। (यदि वा) अथवा यदि (एनं) इसे (एतद् ग्राहिः जग्राह) इस वातव्याधि ने पकड़ लिया है, तो भी (इन्द्राग्नी) हे वायु और यज्ञाग्नि, तुम दोनों (एनं) इसे (तस्याः) उससे (प्रमुमुक्तम्) छुड़ा दो।

---

१. अथर्व० ३.११.१

चाहे कोई अज्ञात रोग हो, चाहे राजयक्ष्मा हो, यज्ञिय हवि द्वारा उस रोग से छुटकारा पाया जा सकता है। ऐसी वातव्याधियाँ वायु और अग्नि द्वारा चिकित्सा से दूर हो सकती हैं।

**यदि क्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव।**
**तमाहरामि निर्ऋतेरुपस्थादस्पार्षमेनं शतशारदाय॥**[1]

(यदि क्षितायुः) यदि रोगी क्षीण आयु वाला हो चुका है, (यदि वा परेतः) यदि यह निराश हो चुका है, (यदि मृत्योः अन्तिकं नीतः एव) यदि मृत्यु के बिल्कुल समीप ले जाया जा चुका है, तो भी (तम्) उसे (निर्ऋतेः उपस्थात्) मृत्यु की गोद से, हवि-चिकित्सा द्वारा (आ हरामि) लौटा लाता हूँ। (एनं) इसे, मैंने (शतशारदाय) सौ वर्ष जीने के लिए (अस्पार्षम्) बल प्रदान कर दिया है।

'किसी की आयु क्षीण हो चुकी है, वह जीवन से निराश हो चुका है, मृत्यु के बिल्कुल समीप पहुँच चुका है, तो भी हवि-चिकित्सा उसे मृत्यु की गोद से लौटा ला सकती है।'

**सहस्राक्षेण शतशारदेन शतायुषा**
**हविषाऽऽहार्षमेनम्।**
**शतं यथेमं शरदो नयातीन्द्रो विश्वस्य दुरितस्य**
**पारम्॥**[2]

(सहस्राक्षेण) इन्द्रियों को सहस्रगुणित शक्ति देनेवाली, (शतशारदेन) सौ शरद् ऋतुएँ निर्विघ्न पार करानेवाली, (शतायुषा) सौ वर्ष की आयु देनेवाली (हविषा) हवि के द्वारा (एनम्) इस राजयक्ष्मा से ग्रस्त पुरुष को (आहार्षम्) छुड़ा लाया हूँ, (यथा) जिससे (इमं) इसे (इन्द्रः) हविर्गन्ध-युक्त वायु (शतं शरदः) सौ वर्ष तक (विश्वस्य दुरितस्य) सब रोग-कष्ट से (पारं नयाति) पार पहुँचाता रहे।

---

१. अथर्व० ३.११.२
२. अथर्व० ३.११.३

'यज्ञिय हवि इन्द्रियों को सहस्रगुणित शक्ति देनेवाली है, सौ शरद् ऋतुएँ निर्विघ्न पार करानेवाली है, सौ वर्ष की आयु देनेवाली है। हवि के द्वारा क्षयरोग से ग्रस्त पुरुष को रोग के चंगुल से छुड़ाकर सौ वर्षों तक जिलाया जा सकता है।'

**शतं जीव शरदो वर्धमानः शतं हेमन्ताञ्छतमु वसन्तान्।**
**शतमिन्द्राग्नी सविता बृहस्पतिः शतायुषा हविषेमं पुनर्दुः ॥[1]**

हे पुरुष, तू हवि-चिकित्सा से (वर्धमानः) पुष्टि प्राप्त करता हुआ (शतं शरदः) सौ शरदों तक, (शतं हेमन्तान्) सौ हेमन्तों तक, (उ शतं वसन्तान्) और सौ वसन्तों तक (जीव) जीवित रह। (इन्द्राग्नी) वायु और अग्नि ने, (सविता) सूर्य ने, (बृहस्पतिः) बहुत शब्द करनेवाले बादल ने (शतायुषा हविषा) सौ वर्ष की आयु देनेवाली हवि की सहायता से (इमं) इसे (पुनः) फिर (शतं) सौ वर्ष की आयु (दुः) प्रदान कर दी है।

इन मन्त्रों से स्पष्ट है कि क्षयरोग चाहे प्रारम्भिक अवस्था में हो, चाहे बहुत बढ़ गया हो, यहाँ तक कि उसके कारण रोगी बिल्कुल मरणासन्न हो गया हो, तो भी हवि-चिकित्सा के द्वारा ठीक हो सकता है और रोगी स्वस्थ होकर सौ वर्ष तक जीने योग्य हो सकता है। परन्तु हवि-चिकित्सा के साथ-साथ शुद्ध वायु-सेवन, सूर्यकिरणस्नान, शुद्ध जल का प्रयोग आदि हों तभी हवि-चिकित्सा लाभदायक होती है, यह भी प्रकट है।

## गर्भदोष-निवारण

ऋग्वेद में अगले ही सूक्त (१०।१६२) में यज्ञाग्नि द्वारा गर्भदोषों के निवारण का उल्लेख किया गया है। यह प्रकरण

---

१. अथर्व० ३.११.४

अथर्ववेद (२०।९६) में भी है—

**ब्रह्मणाग्निः संविदानो रक्षोहा बाधतामितः।**
**अमीवा यस्ते गर्भं दुर्णामा योनिमाशये॥**[1]

हे नारी, (यः) जो (दुर्णामा) बुरे नाम वाला (अमीवा) रोग या रोगकृमि (ते गर्भं) तेरे गर्भ में (योनिं) या योनि में (आशये) प्रविष्ट हो गया है, तो उसे (ब्रह्मणा) वेदमन्त्र से (संविदानः) युक्त (रक्षोहा अग्निः) कृमिविनाशक यज्ञाग्नि (इतः) यहाँ से (बाधताम्) दूर कर देवे।

**यस्ते गर्भममीवा दुर्णामा योनिमाशये॥**
**अग्निष्टं ब्रह्मणा सह निष्क्रव्यादमनीनशत्॥**[2]

हे नारी, (यः) जो (दुर्णामा अमीवा) बुरे नाम वाला रोगकृमि (ते गर्भयोनिम् आशये) तेरे गर्भ या योनि में प्रविष्ट हो गया है (तं क्रव्यादम्) उस मांसभक्षक को (ब्रह्मणा सह) वेदमन्त्र के साथ (अग्निः) यज्ञाग्नि (अनीनशत्) नष्ट कर देवे।

**यस्ते हन्ति पतयन्तं निषत्स्नुं यः सरीसृपम्।**
**जातं यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि॥**[3]

हे नारी, (यः) जो रोग या रोगकृमि (ते) तेरे (पतयन्तम्) गर्भाशय में जाते हुए वीर्य की उत्पादक शक्ति को (हन्ति) नष्ट कर देता है, (यः) जो (निषत्स्नुं) स्थित हुए गर्भ को अथवा (सरीसृपम्) गर्भाशय से बाहर आते हुए चंचल गर्भ को (हन्ति) विनष्ट करता है और (ते) तेरे (जातं) पैदा हुए शिशु की (जिघांसति) हत्या करना चाहता है, (तम्) उसे (इतः) यहाँ से यज्ञाग्नि द्वारा (नाशयामसि) हम विनष्ट कर देते हैं।

'जो रोग या रोगकृमि गर्भाशय में जाते हुए वीर्य की

१. अथर्व० २०.९६.११
२. अथर्व० २०.९६.१२
३. अथर्व० २०.९६.१३

उत्पादक शक्ति को नष्ट करता है, जो अन्दर स्थित हुए गर्भ की हत्या करता है, जो गर्भाशय से बाहर आते हुए चंचल गर्भ की हत्या करता है, जो पैदा हुए शिशु की हत्या करता है, वह यज्ञाग्नि द्वारा विनष्ट किया जा सकता है।'

इन मंत्रों से यह द्योतित होता है कि यज्ञ-हवन द्वारा अनेक प्रकार के गर्भदोष दूर हो सकते हैं। जिन स्त्रियों में गर्भ ठहरने ही नहीं पाता, या ठहरने के बाद दो-चार महीनों में गिर जाता है, या पूरे नौ-दस महीने की अवधि तक स्थिर रहकर भी प्रसव ठीक नहीं हो पाता, या प्रसव हो भी जाए तो शिशु ऐसा रोगाक्रान्त पैदा होता है कि शीघ्र ही मर जाता है, ऐसी स्त्रियाँ हविचिकित्सा से लाभ प्राप्त कर सकती हैं, ऐसा वेद का आशय है।

प्रसूतिकर्म आसानी से हो जाने के लिए भी किन्हीं विशेष ओषधियों की यज्ञिय सुगन्ध उपयोगी हो सकती है, यह अथर्ववेद के निम्न मन्त्र से प्रकट होता है—

**वषट् ते पूषन्नस्मिन्त्सूतावर्यमा होता कृणोतु वेधाः।**
**सिस्रतां नारी-ऋतप्रजाता वि पर्वाणि जिहतां सूतवा उ॥**[1]

(पूषन्) हे पोषक गृहपति, (अस्मिन् सूतौ) इस प्रसव के समय (अर्यमा) रोग-शत्रुओं का नियमन करनेवाला, (वेधाः) यज्ञ का विधाता, (होता) होमनिष्पादक मनुष्य, (ते) तेरे लिए, (वषट् कृणोतु) स्वाहापूर्वक अग्नि में हवि डाले। (नारी) नारी (सिस्रतां) बाहर की ओर किनछे, (उ) और (सूतवे) प्रसूति के लिए (पर्वाणि) अपने अंगों को (वि जिहतां) ढीला छोड़ दे जिससे (ऋतप्रजाता) सरलता से प्रसव हो जाए।

इसके लिए अपामार्ग ओषधि की हवि लाभदायक है।[2] बज और पिंग ओषधियाँ भी गर्भदोष-निवारक कही गई हैं।[3]

---

१. अथर्व० १.११.१ २. अथर्व० ४.१७.६
३. अथर्व० ८.६.२४, २५

## अन्य रोगों का निवारण

अब तक हमने ऐसे मन्त्र प्रस्तुत किये हैं, जिनमें यज्ञ द्वारा किन्हीं विशेष रोगों के विनाश होने का वर्णन है। अब कुछ ऐसे मंत्र उद्धृत करेंगे जिनमें किसी विशेष रोग का नाम न लेकर सामान्य रूप से यह कहा गया है कि यज्ञाग्नि से रोग दूर होते हैं।

**यथा॑ वृत्र इमा आ॑पस्तुस्तम्भ॑ वि॒श्वधा॑ य॒तीः।**
**ए॒वा ते॑ अ॒ग्निना॑ यक्ष्मं॑ वैश्वान॒रेण॑ वारये॥**[१]

(यथा) जैसे (वृत्रः) बाँध (विश्वधा यतीः) चारों ओर जानेवाले (इमाः आपः) इन जलों को (तस्तम्भ) रोक लेता है, (एव) वैसे ही (वैश्वानरेण अग्निना) सर्वजन-हितकारी यज्ञाग्नि के द्वारा (ते यक्ष्मं) तेरे रोग को (वारये) मैं फैलने से रोक देता हूँ।

'जिस प्रकार बाँध चारों ओर जानेवाले जलों को रोक लेता है, उसी प्रकार सर्वजन-हितकारी यज्ञाग्नि के द्वारा रोगों को फैलने से रोका जा सकता है।'

**आ ते॑ प्रा॒णं सु॑वामसि॒ परा॒ यक्ष्मं॑ सुवामि ते।**
**आयु॑र्नो वि॒श्वतो॑ दधद॒यम॒ग्निर्वरे॑ण्यः॥**[२]

हे रोगी, (ते) तेरे अन्दर (प्राणं) प्राण को (आसुवामसि) हम प्रेरित कर देते हैं, (ते) तेरे (यक्ष्म) रोग को (परा सुवामि) दूर कर देता हूँ। (अयं) यह (वरेण्यः अग्निः) वरणीय श्रेष्ठ यज्ञाग्नि (नः) हम सबको (विश्वतः) सर्वत्र (आयुः दधत्) दीर्घायुष्य प्रदान करे।

'यज्ञिय हवि द्वारा रोगी के अन्दर प्राण फूँका जा सकता है, रोगों को दूर किया जा सकता है और रोगी को दीर्घ आयु प्रदान की जा सकती है।'

---

१. अथर्व० ६.८५.३
२. अथर्व० ७.५३.६

**अनाधृष्यो जातवेदा अमर्त्यो विराडग्ने क्षत्रभृद् दीदिहीह।**
**विश्वा अमीवाः प्रमुञ्चन् मानुषीभिः शिवाभिरद्य परि पाहि नो गयम्॥**[1]

(अग्ने) हे यज्ञाग्नि, तू (अनाधृष्यः) अपराजेय, (जातवेदाः) उत्पन्न पदार्थों का प्रकाशक, (अमर्त्यः) अमर, (विराट्) विशेष तेजस्वी और (क्षत्रभृत्) रोगत्राणकारी बल को धारण करानेवाला होता हुआ (इह) यहाँ हमारे घरों में (दीदिहि) प्रज्वलित हो। (विश्वाः अमीवाः) सब रोगों को (प्रमुञ्चन्) छुड़ाता हुआ तू (अद्य) आज (मानुषीभिः) मनुष्यों का कल्याण करनेवाली, (शिवाभिः) सुखदायक रक्षाओं से (नः गयम्) हमारे घर की (परि पाहि) रक्षा कर।

'यज्ञाग्नि अनाधृष्य अर्थात् रोगादि शत्रुओं से अपराजेय है। वह अमर, तेजस्वी और बलदायक होता हुआ हमारे घरों में प्रज्वलित हो तो सकल रोगों से छुड़ा सकता है।'

**कविमग्निमुपस्तुहि सत्यधर्माणमध्वरे।**
**देवममीवचातनम्॥**[2]

हे मनुष्य, तू (अध्वरे) यज्ञ में (कविं) मेधावी-तुल्य, (सत्यधर्माणं) सत्य धर्मों वाले, (देवं) देदीप्यमान (अमीवचातनम्) रोगों को नष्ट करनेवाले (अग्निं) यज्ञाग्नि का (उपस्तुहि) मन्त्रों द्वारा गुण-वर्णन कर।

**घृतस्य जूतिः समना सदेवा संवत्सरं हविषा वर्धयन्ती।**
**श्रोत्रं चक्षुः प्राणोऽच्छिन्नो नो अस्तु अच्छिन्ना वयमायुषो वर्चसः॥**[3]

(समना) मनोयोग-सहित और (सदेवा) इन्द्रिय-देवों

---

१. अथर्व० ७.८४.१
२. ऋग्० १.१२.७
३. अथर्व० १९.५८.१

के व्यापार-सहित [अग्नि में समर्पित] (घृतस्य जूतिः) घृत की धारा (हविषा) ओषधियों की हवि के साथ (संवत्सरं) वर्षभर (वर्धयन्ती) हमें बढ़ाती रहे। (नः) हमारे (श्रोत्रं) कान (चक्षुः) नेत्र और (प्राणः) प्राण (अच्छिन्नः अस्तु) रोगादि से अच्छिन्न रहें। (वयं) हम (आयुषः) आयु से और (वर्चसः) तेज से (अच्छिन्नाः) छिन्न न होवें।

'मनोबल के साथ अग्नि में डाली हुई घृत की धारा अन्य ओषधियों की हवि के साथ मिलकर श्रोत्र, चक्षु, प्राण आदि को नीरोग करके दीर्घायुष्य प्रदान करती है।'

**स घा यस्ते ददाशति समिधा जातवेदसे।**
**सो अग्ने धत्ते सुवीर्यं स पुष्यति॥**[1]

(अग्ने) हे यज्ञाग्नि, (यः) जो मनुष्य (घ) निश्चय ही (जातवेदसे ते) तुझ प्रकाशक के लिए (समिधा) रोगनिवारक ओषधियों की समिधाओं से (ददाशति) अग्निहोत्र करता है, (सः) वह (सुवीर्यं धत्ते) श्रेष्ठबल को धारण करता है, और (सः) वह (पुष्यति) परिपुष्ट होता है।

अग्निहोत्र करने से शरीर में बल और पुष्टि प्राप्त होते हैं।

इन तथा इसी प्रकार के अन्य अनेक मन्त्रों से यह स्पष्ट है कि विभिन्न ओषधि-वनस्पतियों के समित्-पत्र-पुष्प-फल-मूल-निर्यास आदि की हवि से मनुष्य बल, पोषण एवं रोग-निरोधक शक्ति प्राप्त कर सकता है और आगत तथा अनागत विविध रोगों से बचकर दीर्घायुष्य पा सकता है।

## यज्ञ द्वारा रोगनिवारण की प्रक्रिया

अब हम यह देखेंगे कि यज्ञ द्वारा रोगनिवारण कैसे होता है। जब हम यज्ञाग्नि में घृत, अन्न, ओषधियों आदि की आहुति देते हैं, तब उनकी रोगनिवारक गन्ध वायुमण्डल में फैल जाती है। उस वायु को श्वास द्वारा हम अपने फेफड़ों में

---

१. अथर्व० ३.१०.३

भरते हैं। वहाँ उस वायु का रक्त से सीधा सम्पर्क होता है। वह वायु अपने में विद्यमान रोगनिवारक परमाणुओं को रक्त में पहुँचा देती है। उससे रक्त में जो रोगकृमि होते हैं वे मर जाते हैं। रक्त के अनेक दोष वायु में आ जाते हैं और जब हम वायु को बाहर निकालते हैं, तब उसके साथ वे दोष भी हमारे शरीर से बाहर निकल जाते हैं। इस प्रकार यज्ञ द्वारा संस्कृत वायु में बार-बार श्वास लेने से शनैः-शनैः रोगी स्वस्थ हो जाता है। इसी क्रिया को वेद में निम्न शब्दों में दर्शाया है—

**द्वाविमौ वातौ वात आ सिन्धोरा परावतः।**
**दक्षं ते अन्य आ वातु परान्यो वातु यद् रपः॥**
**आ वात वाहि भेषजं वि वात वाहि यद्रपः।**
**त्वं हि विश्वभेषजो देवानां दूत ईयसे॥**[1]

(द्वौ इमौ वातौ वातः) श्वास-निश्वास रूपी दो वायु चलती हैं, (आ सिन्धोः) एक बाहर से फेंफड़ों के रक्त-समुद्र तक (आ परावतः) और दूसरी अन्दर से बाहर की ओर। (अन्यः) इनमें से पहली, हे रोगी, (ते) तेरे लिए (दक्षं) बल को (आ धातु) प्राप्त कराए, (अन्यः) दूसरी (यद् रपः) रक्त में जो दोष है उसे (परा वातु) बाहर ले जाए॥

(वात) हे वायु, तू (भेषजं) औषध को (आ वाहि) अपने साथ ला, (वात) हे वायु, तू (यद् रपः) रक्त में जो मल है उसे (वि-वाहि) बाहर निकाल दे। (त्वं हि) तू निश्चय ही (विश्वभेषजः) सब रोगों की दवा है, तू (देवानां) स्वास्थ्यवर्द्धक दिव्य पदार्थों का (दूतः) दूत होकर (ईयसे) विचरता है॥

**वात आ वातु भेषजं शंभु मयोभु नो हृदे।**
**प्रण आयूंषि तारिषत्॥**
**उत वात पितासि न उत भ्रातोत नः सखा।**
**स नो जीवातवे कृधि॥**

---

१. ऋग्० १०.१३७.२, ३; अथर्व० ४.१३.२, ३

**यद्दो वात ते गृहेऽमृतस्य निधिर्हितः।**
**ततो नो देहि जीवसे॥**[1]

(वातः) वायु (भेषजं) औषध को (आ वातु) हमारे अन्दर ले जाए, जो (नः हृदे) हमारे हृदय के लिए (शंभु) रोग-शामक, और (मयोभु) सुखकारक हो। (नः) हमारी (आयूंषि) आयु के वर्षों को (प्रतारिषत्) बढ़ाए॥ (वात) हे वायु, (उत नः पिता असि) तू हमारा पिता है, (उत भ्राता) और भाई है, (उत नः सखा) और हमारा मित्र है। (सः) वह तू (नः) हमें (जीवातवे कृधि) सुखी जीवन प्रदान कर॥ (वात) हे वायु, (यत्) जो (ते गृहे) तेरे घर में अर्थात् तेरे अन्दर (अमृतस्य निधिः) अमृत का भण्डार (हितः) निहित है, (ततः) उसमें से कुछ अंश (जीवसे) सुखी जीवन के लिए (नः देहि) हमें भी प्रदान कर॥

### आयुर्वेदिक ग्रन्थों का प्रमाण

यज्ञों द्वारा रोग-निवारण का वर्णन आयुर्वेद के ग्रन्थों में भी मिलता है। महर्षि चरक क्षयरोग की चिकित्सा के प्रकरण में कहते हैं—

**यया प्रयुक्तया चेष्ट्या राजयक्ष्मा पुरा जितः।**
**तां वेदविहितामिष्टिमारोग्यार्थी प्रयोजयेत्॥**[2]

अर्थात् प्राचीनकाल में जिन यज्ञों के प्रयोग से राजयक्ष्मा को जीता जाता था, आरोग्य चाहनेवाले मनुष्य को चाहिए कि उन वेदविहित यज्ञों का अनुष्ठान करे।

आयुर्वेद के विभिन्न ग्रंथों में ऐसे अनेक प्रयोग लिखे हैं, जिनमें अग्नि में ओषधियाँ डालकर उनकी धूनी लेने से रोगों को दूर करने का वर्णन है। उन्हें भी यज्ञ-चिकित्सा का ही रूप समझा जा सकता है। उदाहरण के लिए हम कुछ प्रयोग यहाँ देते हैं—

---

१. ऋग्० १०.१८६.१-३
२. चरक, चिकित्सास्थान ८.१२२

**अगरुघनसारसल्लककरुहनतनीरचन्दनैर्युक्तः।**
**सर्जरसेन समेतो धूपो रुग्दाहकं हन्ति॥[1]**

अगर, कपूर, लोबान, नखी तगर, सुगन्धबाला, चन्दन और राल—इनकी धूप देने से दाह शान्त होता है।

**अश्वगन्धोऽथ निर्गुण्डी, बृहती पिप्पलीफलम्।**
**धूपोऽयं स्पर्शमात्रेण ह्यर्शसां शमने ह्यलम्॥[2]**

असगन्ध, निर्गुण्डी, बड़ी कटेली, पीपल—इनकी धूप से बवासीर की पीड़ा शान्त होती है।

**शिग्रुपल्लवनिर्यासः सुपिष्टस्ताम्रसम्पुटे।**
**घृतेन धूपितो हन्ति शोथघर्षाश्रुवेदनः॥[3]**

सहँजने के पत्तों के रस को ताम्रपात्र में डालकर तांबे की मूसली से घोटें और उसे घी में मिला लें। इनकी धूप देने से आँखों की पीड़ा, अश्रुस्राव, किरकिराहट व शोथ का नाश होता है।

**काकुभकुसुमविडङ्गं लाङ्गलिभल्लातकं तथोशीरम्।**
**श्रीवेष्टकसर्जरसं चन्दनमथ कुष्ठमष्टमं दद्यात्॥**
**एष सुगन्धो धूपः सकृत् कृमीणां विनाशकः प्रोक्तः।**
**शय्यासु मत्कुणानां शिरसि च गात्रेषु यूकानाम्॥[4]**

अर्जुन के फूल, वायविडंग, कलियारी की जड़, भिलावा, खस, धूप सरल, राल, चन्दन और कूठ समान भाग लेकर बारीक कूट लें। इसकी धूप से कृमि नष्ट हो जाते हैं। यदि खाट को इसकी धूप दी जाए तो खटमलों का और शिर तथा अंगों को दी जाए तो जूँओं का विनाश होता है।

**काकमाचीफलैकेन घृतयुक्तेन बुद्धिमान्।**
**धूपयेत् पिल्लरोगार्तं पतन्ति कृमयोऽचिरात्॥[5]**

---

१. बृ०नि०र० कृमिचिकित्सत
२. बृ०नि०र०
३. वंगसेन
४. यो०र० १०,११
५. गदनिग्रह

मकोय के एक फल को घृत लगाकर उसे आग पर डालकर आँख में उसकी धूनी देने से तुरंत आँख से कृमि निकलकर पिल्ल रोग नष्ट हो जाता है।

**निम्बपत्रं वचा कुष्ठं पथ्या सिद्धार्थकं घृतम्।**
**विषमज्वरनाशाय गुग्गुलुश्चेति धूपनम्॥**[१]

नीम के पत्ते, बच, कूठ, हर्र, सफेद सरसों और गूगल के चूर्ण को घी में मिलाकर उसकी धूप देने से विषमज्वर नष्ट होता है।

**निम्बपत्रवचाहिङ्गुसर्पिर्लवणसर्षपैः।**
**धूपनं कृमिरक्षोघ्नं व्रणकण्डूरुजापहम्॥**[२]

नीम के पत्ते, बच, हींग, सैंधा नमक और सरसों के समभाग-मिश्रित चूर्ण को घी में मिलाकर उसकी धूप देने से व्रण के कृमि, खाज और पीव नष्ट होते हैं।

इस प्रकार के अनेक प्रयोग आयुर्वेद के ग्रन्थों में हैं। प्राचीन आयुर्वेदविज्ञ आचार्यों ने ये परीक्षण किये थे। अनुसंधान और परीक्षण से हम अन्य भी अनेक प्रयोगों का आविष्कार कर सकते हैं। परन्तु अग्नि में ओषधियों के मिश्रण को डालने मात्र से जितना फल सम्भव है, उससे शतगुणित फल यज्ञ द्वारा उस विधान को करने से प्राप्त हो सकता है। रोगी श्रद्धा के साथ मन में पवित्र विचारों को लेकर यज्ञ में बैठता है। वह मन में इस विश्वास को धारण किये होता है कि इस यज्ञिय हवि से मेरा रोग अवश्य दूर होगा। चिकित्सक की भावना और उत्साह रोगी के हृदय में और भी आशा का संचार कर देते हैं। मन्त्रपाठपूर्वक यज्ञ प्रारम्भ होता है। एक-एक मन्त्र के साथ स्वाहाकारपूर्वक अग्नि में हवि पड़ती है। मन्त्र का एक-एक शब्द रोगी के हृदय पर असर करता है। थोड़े-थोड़े अन्तर के पश्चात् प्रत्येक स्वाहाकार के साथ अग्नि

१. बृ० नि० र०
२. बृ०नि०र०

से हविर्धूम उठता है और श्वास-वायु के साथ रोगी के अन्तस्तल को स्पर्श करता हुआ रोग को दूर भगाता है। यज्ञिय वातावरण की शांति, पवित्रता रोगकल्मष को दूर करने के लिए सोने में सुगन्ध का काम करती है। यह सब लाभ यज्ञविहीन शुष्क क्रिया द्वारा भला कहाँ सम्भव है?

## उपसंहार

अस्तु, शास्त्रीय प्रमाणों से हमने यह प्रतिपादित करने का यत्न किया है कि यज्ञ द्वारा समस्त रोगों का निवारण सम्भव है। किस रोग में किन पदार्थों की हवि हितकर होगी इसका वैद्य-विद्वन्मंडली को अधिकाधिक अनुसंधान करना चाहिए। अथर्ववेद में अपामार्ग, गूगल, कुष्ठ, पिप्पली, पृश्निपर्णी, लाक्षा, अजशृङ्गी[१] आदि कतिपय ओषधियों का माहात्म्य-वर्णन मिलता है। हवन-सामग्री में गूगल का प्रयोग प्रायः किया जाता है। उसके विषय में अथर्ववेद में कहा है—

न तं यक्ष्मा अरुन्धते नैनं शपथो अश्नुते।
यं भेषजस्य गुल्गुलोः सुरभिर्गन्धो अश्नुते॥[२]

अर्थात् जिस मनुष्य को गूगल ओषध का उत्तम गन्ध प्राप्त होता है, उसे रोग पीड़ित नहीं करते और आक्रोश उसे नहीं घेरता। अश्वत्थ (पीपल), दर्भ, सोम, व्रीहि-यव की आहुति का भी विधान है।[३]

यज्ञ द्वारा रोग-निवारण शास्त्रकारों की कोरी कल्पना नहीं है। प्राचीन काल में रोग फैलने के समय में बड़े-बड़े यज्ञ

---

१. द्रष्टव्य अथर्व०—अपामार्ग ४.१७-१९, ७.६५, गुल्गुलु १९.३८, कुष्ठ ६.९५, पिप्पली ६.१०९, पृश्निपर्णी २.२५, लाक्षा ५.५, अजशृंगी ४.३७

२. अथर्व० १९.३८.१
(न तं) न उसे (यक्ष्माः) रोग (अरुन्धते) वश में करते हैं, (न एनं) न उसे (शपथः) आक्रोश (अश्नुते) घेरता है, (यं) जिसे (गुल्गुलोः भेषजस्य) गूगल औषध का (सुरभिःगन्धः) सुरभित गन्ध (अश्नुते) प्राप्त होता है।

३. अथर्व० ८.८.२०

किये जाते थे और जनता उनसे आरोग्य लाभ करती थी। इन्हें भैषज्य यज्ञ कहते थे। गोपथ ब्राह्मण में लिखा है—

**भैषज्ययज्ञा वा एते यच्चातुर्मास्यानि।**
**तस्माद् ऋतुसन्धिषु प्रयुज्यन्ते।**
**ऋतुसन्धिषु वै व्याधिर्जायते॥**[१]

अर्थात् जो चातुर्मास्य यज्ञ हैं, वे भैषज्य-यज्ञ कहलाते हैं क्योंकि रोगों को दूर करने के लिए होते हैं। ये ऋतुसन्धियों में किये जाते हैं, क्योंकि ऋतु-सन्धियों में ही रोग फैलते हैं।

वर्तमान काल में भी वर्षा, शरद् और वसंत के आरम्भ में बड़े व्यापक रूप में रोग और महामारियाँ फैलती हैं, जिनके निवारण के लिए जनता और सरकार का करोड़ों रुपया व्यय हो जाता है, तो भी वे बीमारियाँ पूर्णतः नहीं रुक पातीं। यज्ञ एक ऐसा उपाय है जिससे स्वल्प व्यय में महान् लाभ प्राप्त किया जा सकता है। जब सर्दी-जुकाम, मलेरिया, चेचक आदि रोग फैलने का समय हो, तब यदि घर-घर में और विशाल रूप में सार्वजनिक स्थानों में भी उन रोगों के निवारण के लिए उपयोगी ओषधियों से प्रतिदिन यज्ञ किये जाएँ तो सारा वायुमंडल उन रोगों के प्रतिकूल हो जाए और कहीं वे रोग न फैलें, या फैलें भी तो बहुत हल्के रूप में।

भिन्न-भिन्न ऋतुओं में भिन्न-भिन्न रोग उद्भूत होते हैं। किसी ऋतु में वात प्रकुपित होता है, किसी में पित्त, किसी में कफ। उन-उन प्रकोपों के शमन के अनुकूल हवन-सामग्री का प्रयोग करना उचित है। वेद में भी ऋत्वनुकूल हवनसामग्री का विधान है—

**"देवानां पाथं ऋतुथा हवींषि।"**[२]

---

१. गो०ब्रा०, उ० १.१९
२. अथर्व० ५.१२.१० अर्थात् ऋतुओं के अनुसार देवयज्ञ के अन्न और हवियाँ हों।

### तृतीय अध्याय

# अग्निहोत्र के प्रेरक तथा लाभ-प्रतिपादक वेदमन्त्र

## १. अग्निहोत्र का आदेश

**यज्ञेन वर्धत जातवेदसमग्निं यजध्वं हविषा तना गिरा।**
**समिधानं सुप्रयसं स्वर्णरं द्युक्षं होतारं वृजनेषु धूर्षदम्॥**[1]

*ऋषिः गृत्समदः शौनकः। देवता अग्निः।*
*छन्दः विराड् जगती।*

हे मनुष्यो, तुम (यज्ञेन) यज्ञ द्वारा (जातवेदसम् अग्निं) उत्पन्न होकर प्रकाश देनेवाले यज्ञाग्नि को (वर्धत) बढ़ाओ। उस (समिधानं) प्रदीपक, (सुप्रयसं) संस्कृत हविष्यान्न को ग्रहण करनेवाले, (स्वर्णरं) मोक्ष की ओर ले जानेवाले, (द्युक्षं) दीप्तिनिवासक, (होतारं) होमसंपादक और (वृजनेषु धूर्षदं) बल के कार्यों में अग्रणी अग्नि को (हविषा) हवि से और (तना गिरा) विस्तृत वेदवाणी से (यजध्वं) देवयज्ञ द्वारा पूजित करो।

**आ जुहोता स्वध्वरं शीरं पावकशोचिषम्।**
**आशुं दूतमजिरं प्रत्नमीड्यं श्रुष्टी देवं सपर्यत॥**[2]

*ऋषिः गाथिनो विश्वामित्रः। देवता अग्निः।*
*छन्दः विराड् बृहती।*

हे मनुष्यो, तुम (स्वध्वरं) भलीभाँति यज्ञ को संपन्न

---

१. ऋग्० २.२.१
२. ऋग्० ३.९.८

करनेवाले, (शीरं) सर्वत्र व्याप्त (पावकशोचिषम्) पवित्रताकारक ज्वाला वाले अग्नि में (आ जुहोत) हवियों की आहुति दो। उस (आशुं) शीघ्रतायुक्त, (दूतम्) दूत का कार्य करनेवाले, (अजिरं) गतिमान्, (ईड्यं) गुण वर्णन करने योग्य (देवं) प्रकाशमान एवं फलप्रदाता यज्ञाग्नि की (श्रुष्टी) शीघ्र (सपर्यत) हवि से पूजा करो।

**समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम्।**
**आस्मिन् हव्या जुहोतन॥**
**सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन।**
**अग्नये जातवेदसे॥**[1]

*ऋषिः १ आङ्गिरसः, २ सुश्रुतः। देवता अग्निः।*
*छन्दः गायत्री।*

हे मनुष्यो, (समिधा) समिधा के द्वारा (अग्निं) यज्ञाग्नि की (दुवस्यत) परिचर्या करो। (अतिथिम्) अतिथि के तुल्य इस यज्ञाग्नि को (घृतैः) घृतों से (बोधयत) जागरित करो, (अस्मिन्) इसमें (हव्या) हवियों की (आजुहोतन)[2] आहुति दो॥

हे मनुष्यो, (सुसमिद्धाय) सम्यक् प्रकार से समिद्ध (शोचिषे) दीप्तिमान् (जातवेदसे अग्नये) उत्पन्न वस्तुओं को अथवा यजमानों के हृदयों को प्रकाशित करनेवाले यज्ञाग्नि के लिए (तीव्रं घृतं) पिघले हुए घृत की (जुहोतन) आहुति दिया करो॥

## २. नारियाँ एवं सारा परिवार अग्निहोत्र करे

**यदी मातुरुप स्वसा घृतं भरन्त्यस्थित।**
**तासामध्वर्युरागतौ यवो वृष्टीव मोदते॥**[3]

---

१. यजु० ३.१,२
२. आजुहोतन=आ जुहुत; 'तप्तनप्तनथनाश्च' से त को तनप् आदेश। पा० ७.१.४५
३. ऋग्० २.५.६

*ऋषिः सोमाहुतिः भार्गवः । देवता अग्निः । छन्दः अनुष्टुप् ।*

(यदि) यदि (मातुः उप) यजमान की माता के समीप (स्वसा) उसकी बहिन (घृतं भरन्ती) होमार्थ घृत को ग्रहण किये हुए (अस्थित) स्थित होती है तो (तासाम् आगतौ) उनके यज्ञ में आने पर (अध्वर्युः) यज्ञ का संचालक पुरोहित अथवा यागेच्छु यजमान (मोदते) वैसे ही प्रसन्न होता है (इव) जैसे (यवः वृष्टी) जौ की खेती वर्षा से। अर्थात् जिस यज्ञ में माता, बहिनें आदि सारा परिवार भाग लेता है, वह यज्ञ प्रसन्नतादायक और प्रशंसनीय होता है।

**तद॒स्यानी॑कमु॒त चारु॒ नामा॑पी॒च्यं॑ वर्धते॒ नप्तु॑र॒पाम् ।
यमि॒न्धते॑ युव॒तय॒: समि॒त्था हिर॑ण्यवर्णं
घृ॒तमन्न॑मस्य ॥**[1]

*ऋषिः गृत्समदः शौनकः । देवता अपान्नपात् ।
छन्दः विराट् त्रिष्टुप् ।*

(अस्य अपां नप्तुः) इस जलों के पौत्र [क्योंकि जलों से वनस्पतियाँ और वनस्पतिकाष्ठों से अग्नि उत्पन्न होता है] यज्ञाग्नि का (अनीकं) ज्वालारूपी सैन्य (उत) और (अपीच्यं चारु नाम) सर्वत्र व्याप्त सुन्दर यश (वर्धते) बढ़ रहा है, (यम्) जिस यज्ञाग्नि को (इत्था) सत्यभाव से (युवतयः) नारियाँ (समिन्धते) समिद्ध करती हैं। (अस्य) इसका (हिरण्यवर्णं धृतम्) सोने जैसे रंगवाला गो-घृत (अन्नम्) अन्न है।

**उप॒ यमेति॑ युव॒तिः सु॒दक्षं॑ दो॒षा वस्तो॑र्ह॒विष्म॑ती
घृ॒ताची॑ ।
उप॒ स्वैन॑म॒रम॑तिर्वसू॒युः ॥**[2]

*ऋषिः वसिष्ठः । देवता अग्निः ।
छन्दः एकादशाक्षरपादैस्त्रिपदा विराड् गायत्री ।*

---

१. ऋग्० २.३५.११
२. ऋग्० ७.१.६

(यं सुदक्षं) जिस शुभबलयुक्त यज्ञाग्नि को (हविष्मती) हवियों से युक्त तथा (घृताची) घृत-युक्त (युवतिः) युवति स्त्री (दोषावस्तोः) सायं-प्रातः (उप एति) अग्निहोत्र के लिए प्राप्त करती है, (एनम्) उस यज्ञाग्नि को (स्वा) अपनी (अरमतिः) उद्बोधक ज्वाला[1] (वसूयुः[2]) यज्ञकर्ताओं के लिए ऐश्वर्य को चाहती हुई (उप) प्राप्त होती रहती है।

**आ रोह चर्मोपसीदाग्निमेष देवो हन्ति रक्षांसि सर्वा।**
**इह प्रजां जनय पत्ये अस्मै सुज्यैष्ठ्यो भवत् पुत्रस्त एषः॥[3]**

*ऋषिः सूर्या सावित्री। देवता आत्मा (वधूकर्तव्योपदेशः)। छन्दः पुरोबृहती त्रिष्टप्।*

हे वधू, तू (चर्म आरोह) मृगचर्म के आसन पर बैठ, (अग्निम् उपसीद) अग्निहोत्र कर। (एष देवः) यह प्रकाशमान और प्रकाशक यज्ञाग्नि (सर्वा[4] रक्षांसि) सब रोग-रूपी तथा कामक्रोधादि-रूपी राक्षसों को (हन्ति) मार देता है। (इह) इस गृहस्थाश्रम में (अस्मै पत्ये) इस पति के लिए (प्रजां जनय) सन्तान उत्पन्न कर। (ते एषः पुत्रः) तेरा यह पुत्र (सुज्यैष्ठ्यः) उत्तम ज्येष्ठ गुणोंवाला (भवत्) हो।

**समानी प्रपा सह वोऽन्नभागः**
**समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि।**
**सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यतारा नाभिमिवाभितः॥[5]**

*ऋषिः अथर्वा। देवता सांमनस्यम्। छन्दः प्रस्तारपङ्क्तिः।*

हे परिवार के सदस्यो, (समानी प्रपा) एक ही तुम्हारी

---

१. अरम् अलं पर्याप्तं मतिः बोधो यया सा अरमतिः याज्ञिकानाम् उद्बोधनकर्त्री ज्वाला।
२. वसूनि ऐश्वर्याणि कामयते इति वसूयुः। क्यच्, 'क्याच्छन्दसि' पा० ३.२.१७० से उ प्रत्यय, 'अन्येषामपि दृश्यते' पा० ६.३.१३७ से दीर्घ।
३. अथर्व० १४.२.२४
४. सर्वा सर्वाणि। 'शेश्छन्दसि बहुलम्' पा० ६.१.७० से शि का लोप।
५. अथर्व० ३.३०.६

गया है। अतः (स्वाहा) हम पूर्णाहुति देते हैं। ३।

पूर्णाहुति में उपर्युक्त एक ही मन्त्र तीन बार उच्चारण किया गया है। एक बार परमेश्वर को आत्म-समर्पण की पूर्णाहुति, द्वितीय बार भौतिक अग्निहोत्र की पूर्णाहुति, तृतीय बार भौतिक अग्निहोत्र के साथ-साथ चलनेवाले आत्मिक अग्निहोत्र की पूर्णाहुति की भावना जागरित करनी उचित है।

**'सर्वं वै पूर्णम्'** का एक भाव यह भी है कि 'सब ही पूर्ण है' अर्थात् किसी वस्तु के सब अवयवों के मिलने से ही पूर्णता आती है।[1] कोई व्यक्ति यदि पूर्ण बनना चाहता है तो अपने शरीर, इन्द्रिय, मन, बुद्धि, आत्मा सबका उत्कर्ष करे। इसी प्रकार समाज में भी सब व्यक्तियों के उत्तम गुण-कर्म-स्वभाववाला होने पर ही पूर्णता आ सकती है। अतः व्यष्टि के साथ-साथ समष्टि को उन्नत करने का हम प्रयास करें—"प्रत्येक को अपनी ही उन्नति से सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।" यह भावना अग्निहोत्र से इस प्रकार ग्रहण की जा सकती है कि अग्नि भी यजमान द्वारा दी गई हवि को अपने पास नहीं रख लेता, किन्तु उसे प्रज्वलन द्वारा सर्वोपयोगी बनाकर वायु के माध्यम से सबके कल्याण के लिए चारों ओर फैला देता है। तीन बार पूर्णाहुति-मन्त्र बोलकर इस भावना को हम हृदय में बद्धमूल करते हैं। पूर्णाहुति से सूचित यह भावना सम्पूर्ण अग्निहोत्र का निष्कर्ष है।

पूर्णाहुति के तीन मन्त्रों से निम्नलिखित प्रकार की तीन पूर्णताएँ भी सूचित होती हैं—

| | | |
|---|---|---|
| **शारीरिक पूर्णता** | **मानसिक पूर्णता** | **आत्मिक पूर्णता** |
| **वैयक्तिक पूर्णता** | **राष्ट्रीय पूर्णता** | **विश्वजनीन पूर्णता** |

**ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः।**

---

१. द्रष्टव्य : पूर्णाहुतिं जुहोति। सर्वं वै पूर्णꣳ सर्वं परिगृह्य सूया इति। श० ब्रा० ५.२.३.१

पञ्चम अध्याय

# बृहद् यज्ञ के विशिष्ट मन्त्र

आर्यसमाजों में तथा परिवारों में विशेष अवसरों पर बृहद् यज्ञ किया जाता है, जिसमें स्वामी दयानन्दकृत 'संस्कारविधि' के सामान्य प्रकरण में पठित निम्नलिखित १८ विशिष्ट आहुतियाँ दी जाती हैं—

४ व्याहृति आहुति
१ स्विष्टकृत् होमाहुति
१ प्राजापत्याहुति
४ आज्याहुति
८ मांगलिक आज्याहुति

## इन आहुतियों का स्थान

यहाँ एक बात विचारणीय यह है कि इन १८ आहुतियों का स्थान कौन-सा है? प्रचलन यह है कि चार आघारावाज्यभागाहुतियों के पश्चात् ये मन्त्र पढ़े जाते हैं और आहुतियाँ दी जाती हैं। परन्तु हमारी सम्मति में प्रधान होम ('सूर्यो ज्योति', 'अग्निर्ज्योति' से लेकर 'अग्ने नय सुपथा राये' की समाप्ति तक) के पश्चात् पुनः चार आघारावाज्य-भागाहुतियाँ देकर ये १८ आज्याहुतियाँ दी जानी चाहिएँ। यह विधान स्वयं श्री स्वामी जी ने ही किया है—

"चार आहुति अर्थात् आघारावाज्यभागाहुति देके जब प्रधान होम अर्थात् जिस-जिस कर्म में जितना-जितना होम

करना, करके पश्चात् पूर्वाहुति[१] पूर्वोक्त चार (आघारावाज्यभागाहुति) देवें। पुनः शुद्ध किये हुए उसी घृतपात्र में से स्रुवा को भरके प्रज्वलित समिधाओं पर व्याहृति की चार आहुति देवें।....ये चार घी की आहुति देकर 'स्विष्टकृत् होमाहुति' एक ही है, वह घृत की अथवा भात की देनी चाहिए।....इससे एक आहुति करके प्राजापत्याहुति करें।....इससे मौन करके एक आहुति देकर चार आज्याहुति घृत की देवें।....इनसे घृत की चार आहुति करके 'अष्टाज्याहुति' के निम्नलिखित मन्त्रों से सर्वत्र मङ्गलकार्यों में आठ-आठ आहुति देवें।"

स्वामी जी ने संस्कारों में सर्वत्र ये मन्त्र इकट्ठे रखे हों और इसी क्रम से रखे हों, ऐसा नहीं है। जिस संस्कार में जैसा विधान है, वहाँ वैसा ही करना होता है। साथ ही स्वामी जी ने 'बृहद् यज्ञ' का कोई पृथक् विधान नहीं किया है। ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका तथा पञ्चमहायज्ञविधि में लिखा है कि अधिक होम करने की इच्छा हो तो 'स्वाहा' शब्द अन्त में पढ़कर गायत्री मन्त्र से करे। सत्यार्थप्रकाश के अनुसार अधिक आहुति देना हो तो 'विश्वानि देव' और गायत्री मन्त्र दोनों से आहुति देवे। फिर भी 'बृहद् यज्ञ' का विधान करना है तो संस्कारविधि सामान्य प्रकरण के ऊपर उद्धृत सन्दर्भ के प्रकाश में किया जा सकता है।

अब हम बृहद् यज्ञ के उक्त १८ मन्त्रों की संक्षिप्त व्याख्या प्रस्तुत करते हैं।

## चार व्याहृति मन्त्र

**ओं भूरग्नये स्वाहा॥ इदमग्नये—इदं न मम॥ १॥**

---

१. यहाँ संस्कारविधि की मुद्रित पुस्तकों में 'पूर्णाहुति' पाठ मिलता है। हमारे विचार से पाण्डुलिपि के 'र्वा' को 'र्णा' पढ़ लेने से 'पूर्णाहुति' अपपाठ छप गया है। 'पूर्वाहुति' पाठ ही संगत प्रतीत होता है।

**ओं भुवर्वायवे स्वाहा ॥ इदं वायवे—इदं न मम ॥ २ ॥**

**ओं स्वरादित्याय स्वाहा ॥ इदमादित्याय—इदं न मम ॥ ३ ॥**

**ओं भूर्भुवः स्वरग्निवाय्वादित्येभ्यः स्वाहा ॥ इदमग्निवाय्वादित्येभ्यः—इदं न मम ॥ ४ ॥**

इन मन्त्रों से चार घृताहुति दें।[1]

१. (ओम्) परमेश्वर को स्मरण करके (भूः) पृथिवीस्थानीय (अग्नये) अग्नि के लिए (स्वाहा) यह आहुति है। (इदम्) यह हव्य (अग्नये) अग्नि के लिए है; (इदम्) यह (मम न) मेरा नहीं है।

२. (ओम्) परमेश्वर को स्मरण करके (भुवः) अन्तरिक्षस्थानीय (वायवे) वायु के लिए (स्वाहा) यह आहुति है। (इदम्) यह हव्य (वायवे) वायु के लिए है, (इदम्) यह (मम न) मेरा नहीं है।

३. (ओम्) परमेश्वर को स्मरण करके (स्वः) द्युलोकस्थानीय (आदित्याय) सूर्य के लिए (स्वाहा) यह आहुति है। (इदम्) यह हव्य (आदित्याय) सूर्य के लिए है; (इदम्) यह (मम न) मेरा नहीं है।

४. (ओम्) परमेश्वर को स्मरण करके (भूः भुवः स्वः) पृथिवी-स्थानीय, अन्तरिक्ष-स्थानीय और द्यु-स्थानीय (अग्निवाय्वादित्येभ्यः) क्रमशः अग्नि, वायु और सूर्य के लिए (स्वाहा) यह आहुति है। (इदम्) यह (अग्निवाय्वादित्येभ्यः) अग्नि, वायु और सूर्य के लिए है; (इदं मम न) यह मेरी नहीं है।

**यहाँ प्रथम तीन मन्त्रों में क्रमशः पृथक्-पृथक् अग्नि, वायु और सूर्य के नाम से आहुति दी गई हैं। चतुर्थ मन्त्र में तीनों के लिए सम्मिलित रूप से है। अग्निहोत्र के द्वारा जो**

---

१. द्रष्टव्य : महाव्याहृतिभिराज्येनाभिजुहुयात्। गोभि० गृह्य० १.८.१४

ओषधि-वनस्पतियों की शुद्धि, वायुशुद्धि, जलशुद्धि, स्वास्थ्य-प्राप्ति आदि का लाभ पहुँचता है, उसमें अग्नि, वायु और सूर्य तीनों ही अपना-अपना योगदान करते हैं। यज्ञाग्नि में जो हम घृत, सुगन्धित सामग्री, मोहनभोग आदि की आहुति देते हैं, उसे वह जलाकर सूक्ष्म कर देता है। उन सूक्ष्मीकृत सुगन्धित परमाणुओं को वायु चारों ओर पहुँचा देता है। सूर्य की किरणें उन्हें विभक्त करके और भी अधिक जनोपयोगी बना देती हैं। उनमें से कार्बन-डाई-ऑक्साइड अलग हो जाती है, जो वृक्ष-वनस्पतियों का भोजन बनती है। जो सुगन्धित एवं रोगनिवारक परमाणु अवशिष्ट रहते हैं, वे श्वास द्वारा प्राणियों के अन्दर जाकर उनके लिए हितकर होते हैं। पहले अग्नि, वायु, सूर्य तीनों को अलग-अलग स्मरण किया गया है। फिर इकट्ठा इसलिए स्मरण किया गया है कि ये तीनों समन्वित रूप में लाभ पहुँचाते हैं।

प्रत्येक मन्त्र के अन्त में 'इदं न मम' कहकर अपने अहंकार का त्याग करते हैं—यह होम-द्रव्य मेरा नहीं है, यह प्रभु का दिया हुआ है, इसे मैं सार्वजनिक हित के लिए होम कर रहा हूँ। दूसरे, यह भाव भी ले सकते हैं कि समर्पण या दान के पश्चात् समर्पित या दत्त वस्तु अपनी नहीं रहती, उसपर अपना ममत्व या अधिकार जताना उचित नहीं है।

## एक स्विष्टकृत् मन्त्र

**ओं यदस्य कर्मणोऽत्यरीरिचं यद् वा न्यूनमिहाकरम्। अग्निष्टत् स्विष्टकृद् विद्यात् सर्वं स्विष्टं सुहुतं करोतु मे। अग्नये स्विष्टकृते सुहुतहुते सर्वप्रायश्चित्ताहुतीनां कामानां समर्द्धयित्रे सर्वान् नः कामान्त्समर्द्धय स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते—इदं न मम॥**[1]

इस मन्त्र से घृत या भात की आहुति देनी चाहिए।

(यत्) जो (अस्य कर्मणः) इस यज्ञ-कर्म का

---

१. आश्व०गृह्य० १.१०.२२

(अत्यरीरिचम्) अधिक किया है अथवा करता हूँ, (यद् वा) अथवा जो (इह) इस यज्ञ-कर्म में (न्यूनं) न्यून (अकरम्) किया है अथवा करता हूँ (तत्) उसे (स्विष्टकृत्) सु-इष्ट अर्थात् सुसम्पादित करनेवाला (अग्निः) सर्वज्ञ परमेश्वर एवं विद्वान् पुरोहित (विद्यात्) जाने। वह (मे) मेरा (सर्वं) सब यज्ञ (स्विष्टं[१]) सु-इष्ट अर्थात् सुसंपादित, और (सुहुतं) सु-हुत अर्थात् उचित रूप से आहुति दिया हुआ (करोतु) करे। (स्विष्टकृते) यज्ञ को सु-इष्ट अर्थात् सुसंपादित करनेवाले, (सुहुतहुते) उचित रूप से आहुति दिया हुआ करनेवाले, और (सर्वप्रायश्चित्ताहुतीनां) सब प्रायश्चित्ताहुतियों की (कामानां) कामनाओं के (समर्द्धयित्रे) पूर्ण करनेवाले अग्निनामक सर्वज्ञ परमेश्वर एवं विद्वान् पुरोहित के प्रति (नः सर्वान् कामान् समर्द्धय) आप हमारी सब कामनाओं को पूर्ण कीजिए—इस भावना से (स्वाहा) यह आहुति है। (इदं) यह हव्य (स्विष्टकृते) यज्ञ को स्विष्ट करनेवाले (अग्नये) सर्वज्ञ परमेश्वर एवं विद्वान् पुरोहित के लिए है; (इदं) यह (मम न) मेरा नहीं है।

यज्ञ में यज्ञकर्ता यजमानों से कुछ न कुछ त्रुटि हो जाना स्वाभाविक है, क्योंकि मनुष्य अल्पज्ञ है। उच्चारण सबका भिन्न-भिन्न होता है, आदर्श उच्चारण कठिन है। मन्त्रोच्चारण में, आहुति-प्रदान में, यज्ञ के विधि-विधानों में कहीं-न-कहीं दोष हो ही जाता है। कभी यथोचित से अधिक या कम कर्म भी भूलवश हो जाता है। यजमानों के भावना और प्रयत्न तो यही होने चाहिएँ कि किसी प्रकार की त्रुटि न हो। यजुर्वेद यजमान को प्रेरणा देता है कि 'तू यज्ञ को शिव और स्विष्ट रखने में संलग्न हो'।[२] शतपथकार इसकी व्याख्या में कहते हैं कि यज्ञ को अन्यून और अनधिक रूप से करना ही इसे शिव

---

१. स्विष्ट=सु-इष्ट। 'इष्ट' यज धातु का क्त-प्रत्ययान्त रूप है।
२. यज्ञस्य शिवे संतिष्ठस्व स्विष्टे मे संतिष्ठस्व। यजु० २.१९

और स्विष्ट रखना है।[1] उदाहरणार्थ, अग्निहोत्र में 'अयन्त इध्म आत्मा' मन्त्र को पाँच बार बोलकर प्रत्येक बार घृताहुति देनी होती है। भूल से चार ही आहुतियाँ दी गईं या छह आहुतियाँ दे दी गईं, तो यह यज्ञ का न्यूनाधिक रूप है। ऐसा न करके विध्यनुरूप पाँच ही आहुतियाँ देना अग्निहोत्र का अन्यून और अनधिक रूप होगा।

मन्त्र में 'अत्यरीरिचम्' और 'अकरम्' रूप क्रमशः अतिपूर्वक णिजन्त 'रिच्' धातु तथा 'कृ' धातु के लुङ् लकार के हैं। लुङ् लकार भूतकाल को सूचित करता है। परन्तु वैदिक साहित्य में भूतकाल-वाचक लुङ्, लङ् और लिट् लकार सामान्य वर्तमान आदि अर्थों में भी प्रयुक्त हो जाते हैं।[2] अतः यहाँ सामान्य अर्थ विवक्षित है, जिसमें भूत, वर्तमान, भविष्य तीनों समाविष्ट हैं। मैं जो अधिक या न्यून कर बैठता हूँ या कर बैठती हूँ अथवा मुझसे अधिक या न्यून हो जाता है—यह तात्पर्य है। भूल करने से बचानेवाला अग्रनायक सर्वज्ञ परमेश्वर है। उसे स्मरण रखेंगे तो यजमान सावधान रहेंगे, जिससे त्रुटि नहीं होगी। विद्वान् पुरोहित भी भूल से बचाता है। अतः 'अग्नि' नाम से दोनों का ग्रहण करना उचित है।

जहाँ प्रायश्चित्ताहुति का विधान होता है, वहाँ वह भी इसी मन्त्र से दी जाती है। वहाँ 'दुरिष्ट' या 'दुर्हुत' के स्थान पर भविष्य में 'स्विष्ट' या 'सुहुत' करने के लिए किसी व्रतानुष्ठान आदि प्रायश्चित्त की विशेषता होती है।

**एक प्राजापत्याहुति**

**ओं प्रजापतये स्वाहा।। इदं प्रजापतये—इदं न मम।।**[3]

इससे मौन करके अर्थात् मन में इस मन्त्र का उच्चारण

---

१. यद् वै यज्ञस्यान्यूनातिरिक्तं तच्छिवम्। यद् वै यज्ञस्यान्यूनातिरिक्तं तत् स्विष्टम्। श०ब्रा० ११.२.३.९

२. छन्दसि लुङ्लङ्लिटः पा० ३.४.६। छन्दसि विषये धातुसम्बन्धे सर्वेषु कालेषु लुङ्लङ्लिटः प्रत्यया भवन्ति—काशिका।

३. द्रष्टव्य : पार०गृह्य० १.११.३

करके एक आहुति दे। प्रजापति के लिए मौन आहुति क्यों दी जाती है, एतदर्थ शतपथ ब्राह्मण में एक कथा है[१]। एक बार मन और वाणी में झगड़ा हुआ। दोनों कहने लगे कि मैं भद्र हूँ, मैं भद्र हूँ। मन बोला—मैं तुझसे अधिक बड़ा हूँ, क्योंकि मेरे बिना विचारे तू कुछ नहीं बोल सकती। वाणी बोली—मैं तुझसे बड़ी हूँ, क्योंकि तू जो कुछ विचारता है उसे दूसरों पर प्रकट मैं ही करती हूँ। निर्णय के लिए दोनों प्रजापति के पास पहुँचे। प्रजापति ने मन के पक्ष में निर्णय दिया। वाणी को कहा कि तू तो मन का ही अनुसरण करती है। जो दूसरे का अनुसरण करता है, वह उससे छोटा होता है। तब वाणी ने रुष्ट होकर प्रजापति से कहा कि मैं तेरे लिए हवि का वहन नहीं किया करूँगी। इसीलिए यज्ञ में जो कुछ प्रजापति के लिए किया जाता है, वह मौन रहकर ही किया जाता है।

यह कथा तो एक अर्थवाद है। मौन आहुति का वास्तविक हेतु यह है कि प्रजापति यद्यपि सब जड़-चेतन प्रजाओं का पालक होने से सबसे बड़ा है, तथापि वह अवर्णनीय है। अन्य देवों की अपेक्षा वेदों में भी उसका वर्णन बहुत कम हुआ है, वह 'अनिरुक्त'[२] है। उसकी महत्ता मौन में ही है।

## चार आज्याहुतियाँ

**ओं भूर्भुवः स्वः।[३] अग्न आयूंषि पवस आ सुवोर्जमिषं च नः। आरे बाधस्व दुच्छुनां स्वाहा॥ इदमग्नये पवमानाय—इदन्न मम॥ १॥**

(ओम्) परमेश्वर (भूः) सत्स्वरूप, (भुवः) चेतनस्वरूप, और (स्वः) आनन्दस्वरूप है। (अग्ने) हे

१. द्रष्टव्य : श०ब्रा० १.४.५.८-१२
२. अनिरुक्त उ वै प्रजापतिः। शां०आ० २.१
३. अग्न...दुच्छुनाम्। ऋ० ९.६६.१९

अग्रनायक परमेश्वर! आप (आयूंषि) जीवनों को (पवसे[१]) पवित्र करते हो। आप (आ सुव[२]) प्रेरित करो, प्रदान करो (ऊर्जं[३]) बल (इषं[४] च) और विज्ञान (नः) हमारे लिए। (आरे) दूर (बाधस्व) धकेल दो (दुच्छुनां) दुर्वासना को। (स्वाहा) एतदर्थ हम आहुति देते हैं। (इदम्) यह आहुति (पवमानाय) पवित्रकर्ता (अग्नये) अग्रनायक परमेश्वर को लक्ष्य करके दी गई है; (इदम्) यह (न मम) मेरी नहीं है।

**ओं भूर्भुवः स्वः। [५]अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः। तमीमहे महागयं स्वाहा॥ इदमग्नये पवमानाय—इदन्न मम॥ २॥**

(अग्निः) अग्रनायक परमेश्वर (ऋषिः) द्रष्टा, (पवमानः) पवित्रकर्ता, (पाञ्चजन्यः[६]) पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण और नीचे इन पाँचों दिशाओं के वासी जनों का हितकर्ता, और (पुरोहितः) जीवन-यज्ञ का पुरोहित है (तं महागयं[७]) उस महाप्राण परमेश्वर से हम (ईमहे[८]) याचना करते हैं।

**ओं भूर्भुवः स्वः अग्ने[९] पवस्व स्वपा अस्मे वर्चः सुवीर्यम्। दधद् रयिं मयि पोषं स्वाहा॥ इदमग्नये पवमानाय—इदन्न मम॥ ३॥**

(अग्ने) हे अग्रनायक परमेश्वर! (स्वपाः[१०]) शुभ

---

१. पूङ् पवने, भ्वादि।
२. षू प्रेरणे, तुदादि।
३. ऊर्जबलप्राणनयोः, चुरादि।
४. इषम् अन्नं विज्ञानं वा—द०भा०, ऋ० ७.४८.४
५. अग्नि""महगयम्। ऋ० ९.६६.२०
६. पञ्चजनेभ्यः पञ्चदिग्वासिजनेभ्यो हितः पाञ्चजन्यः।
७. प्राणा वै गयाः। श०ब्रा० १४.८.१५.७
८. ईमहे=याचामहे। निघं० ३.१९
९. अग्न""पोषम्। ऋग्० ९.६६.२१
१०. शोभनानि अपांसि कर्माणि यस्य स स्वपाः। अपः इति कर्मनाम—निघं० २.१

कर्मोंवाले आप (पवस्व[1]) प्रवाहित कीजिए (अस्मे) हमारे अन्दर (सुवीर्यम्) श्रेष्ठ बल–पराक्रम से युक्त (वर्चः) तेज को। आप (दधद्) प्रदान कीजिए (मयि) मुझमें (पोषं) पुष्टिकर (रयिम्) ऐश्वर्य को। (स्वाहा) एतदर्थ हम आहुति देते हैं।

**ओं भूर्भुवः स्वः। [2]प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव। यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणां स्वाहा॥ इदं प्रजापतये—इदन्न मम॥ ४॥**

(प्रजापते) हे प्रजापालक परमेश्वर! (त्वद् अन्यः) आपसे भिन्न अन्य कोई (ता) उन[3] (एतानि) इन (विश्वा[4] जातानि) सब उत्पन्न पदार्थों को (न परि बभूव) नहीं व्याप्त कर रहा है, अर्थात् सर्वव्यापक केवल आप ही हैं। (यत्कामाः) जिस पदार्थ की कामनावाले होकर, हम (ते जुहुमः) आपके प्रति आहुति देते हैं (तत् नः) वह हमारी (अस्तु) पूर्ण होवे। (वयं) हम (रयीणां) धनैश्वर्यों के (पतयः) स्वामी (स्याम) होवें। (स्वाहा) एतदर्थ हम आहुति देते हैं।

## अष्ट मांगलिक आज्याहुतियाँ

**[5]ओं त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेळोऽव यासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषांसि प्र मुमुग्ध्यस्मत् स्वाहा॥ इदमग्नीवरुणाभ्याम्—इदन्न मम॥ १॥**

(अग्ने) हे अग्रनायक पुरोहितप्रवर! (विद्वान् त्वम्)

---

१. पवते गतिकर्मा। निघं० २.१४
२. प्रजापते...रयीणाम्। ऋग्० १०.१२१.१०
३/४. ता=तानि, विश्वा=विश्वानि। 'शेश्छन्दसि बहुलम्' पा० ६.१.७०
५. त्वं नो...मुमुग्ध्यस्मत्। ऋ० ४.१.४

विद्वान् आप (देवस्य वरुणस्य) तेजस्वी वरणीय परमेश्वर के (नः) हमारे प्रति विद्यमान (हेडः[1]) क्रोध को (अव यासिसीष्ठाः) दूर कर दीजिए। ऐसी कृपा कीजिए कि मैं (यजिष्ठः) श्रेष्ठ यज्ञकर्ता, (वह्नितमः) यज्ञिय सुगन्ध का श्रेष्ठ वाहक, तथा (शोशुचानः[2]) शरीर और मन से शुद्ध, स्वच्छ तथा तेजस्वी बनूँ। आप (विश्वा द्वेषांसि) सब द्वेषभावों को (अस्मत्) हमसे (प्र मुमुग्धि) पूर्णतः दूर कर दीजिए। (स्वाहा) इस भावना से हम आहुति देते हैं। (इदम्) यह हव्य (अग्नीवरुणाभ्याम्) अग्नि और वरुण के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरा नहीं है।

वरुण परमेश्वर का नाम है, क्योंकि वह भक्तों द्वारा वरण किया जाता है। जब कोई मनुष्य अपराध करता है तब वह वरुण के क्रोध का भाजन बन जाता है और उसे ईश्वरीय नियमों के अनुसार दण्ड मिलता है। पारस्परिक द्वेष मनुष्य को अपराध में प्रवृत्त करते हैं। मन्त्र में विद्वान् पुरोहित से प्रार्थना की गई है कि आप हमारे द्वेषभावों को दूर करके हमें सन्मार्ग पर चलाइए, जिससे हम वरुण परमेश्वर के कोपभाजन न बनें।

**[3]ओं स त्वं नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अव यक्ष्व नो वरुणं रराणो वीहि मृळीकं सुहवो न एधि स्वाहा॥ इदमग्नीवरुणाभ्याम्—इदन्न मम॥ २॥**

(स त्वं) वह आप (अग्ने) हे अग्रनायक पुरोहितप्रवर! (ऊती) रक्षा के साथ (नः) हमारे (अवमः) अभिमुख (भव) होवो। (अस्याः उषसः) इस उषा के (व्युष्टौ) छिटकने पर (नेदिष्ठः) हमारे समीपतम [होवो]। (नः) हमें

१. हेडः क्रोधनाम। निघं०
२. शुचिर् पूतीभावे, दिवादि। शोचति ज्वलति कर्मा। निघं० १.१६
३. स त्वं...एधि। ऋ० ४.१.५

(वरुणम्) वरणीय परमेश्वर को (रराणः[१]) उपदेश द्वारा प्रदान करते हुए आप [उसके क्रोध को हमसे] (अव यक्ष्व) दूर कर दीजिए। (मृडीकं) सुख (वीहि) प्राप्त कराइए। (नः) हमारे (सुहवः) आसानी से बुलाए जाने योग्य (एधि) होइये। (स्वाहा) इस भावना से हम आहुति देते हैं। (इदम्) यह हव्य (अग्नीवरुणाभ्यां) पुरोहित और परमेश्वर के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरा नहीं है।

**[२]ओम् इमं मे वरुण श्रुधी हवमद्या च मृळय। त्वामवस्युरा चके स्वाहा॥ इदं वरुणाय—इदन्न मम॥ ३॥**

(वरुण) हे वरणीय परमेश्वर, (मे) मेरी (इमं हवं) इस पुकार को (श्रुधी) सुनो, (अद्य च) और आज मुझे (मृडय) सुखी कर दो। (अवस्युः[३]) रक्षा का इच्छुक मैं (त्वाम्) आपको (आ चके[४]) बुला रहा हूँ। (स्वाहा) इस भावना से मैं आहुति देता हूँ। (इदं) यह हव्य (वरुणाय) वरणीय परमेश्वर के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरा नहीं है।

**[५]ओं तत् त्वा यामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदा शास्ते यजमानो हविर्भिः। अहेळमानो वरुणेह बोध्युरुशंस मा न आयुः प्र मोषीः स्वाहा॥ इदं वरुणाय—इदन्न मम॥ ४॥**

(तत्) यह (त्वा) तुझसे (यामि) याचना करता हूँ (ब्रह्मणा) वेदमन्त्र से (वन्दमानः) वन्दना करता हुआ। (तत्) यही (आशास्ते) चाहता है (यजमानः) यजमान (हविर्भिः) हवियों के द्वारा। (वरुण) हे वरणीय परमेश्वर! (अहेडमानः) प्रकुपित न होते हुए आप (इह) यहाँ, इस यज्ञ में (बोधि) हमारी प्रार्थना को जानिए। (उरुशंस) हे बहुतों के

---

१. रा दाने, कानच् प्रत्यय।
२. इमं मे...चके। ऋग्० १.२५.१९
३. अवः रक्षणम् आत्मनः कामयते इति अवस्युः। अवस्क्यच्, उ प्रत्यय।
४. कै शब्दे, लिट्।
५. तत् त्वा...मोषीः। ऋग्० १.२४.११

द्वारा स्तुति किये जानेवाले! आप (नः आयुः) हमारी आयु को (मा प्र मोषीः) अपहरण मत कीजिए। (स्वाहा) इस भावना से मैं आहुति देता हूँ। (इदं) यह आहुति (वरुणाय) वरुण के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरी नहीं है।

**[1]ओं ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः।**

**तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा॥**

**इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यः—इदं न मम॥५॥**

(वरुण) हे पापनिवारक परमेश्वर! (ये) जो (ते) आपके (शतं) सौ, (सहस्रं) हजार (यज्ञियाः) यज्ञ-संबन्धी (महान्तः) बड़े-बड़े (पाशाः) पाश (वितताः) फैले हुए हैं, (तेभिः[2]) उनसे (अद्य) आज (सविता[3]) सत्प्रेरणाएँ देनेवाला उपदेशक (उत) और (विष्णुः[4]) व्यापक ज्ञानवाला आचार्य, (विश्वे [देवाः]) सब विद्वद्गण, और (स्वर्काः[5] मरुतः) अति तेजस्वी वीर क्षत्रिय लोग (नः) हमें (मुञ्चन्तु) छुड़ाए रहें, बचाए रहें। (स्वाहा) इस भावना से हम आहुति देते हैं। (इदं) यह आहुति (वरुणाय) पाप-निवारक परमेश्वर के लिए, (सवित्रे) प्रेरक उपदेशक के लिए, (विष्णवे) ज्ञानी आचार्य के लिए, (विश्वेभ्यः देवेभ्यः) सब विद्वानों के लिए और (स्वर्केभ्यः मरुद्भ्यः) सुतेजस्वी क्षत्रियों के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरी नहीं है।

'वरुण' पाशी कहलाते हैं। उनके पास सैकड़ों-हजारों पाश हैं। ज्योंही मनुष्य पाप या अपराध करता है, त्यों ही वे उसे अपने

---

१. का० श्रौ० सू० २५.१.११
२. तेभिः=तेभ्यः। पञ्चम्यर्थ में तृतीया विभक्ति।
३. षू प्रेरणे। यः सुवति प्रेरयति जनान् शुभकर्मसु सः।
४. विष्लृ=व्याप्तौ। वेवेष्टि=व्याप्नोति सर्वा विद्या यः सः।
५. सु-अर्क तपने।

पाशों से जकड़ लेते हैं। वह उस पाप या अपराध का दण्ड पाकर ही उन पाशों से छूटता है। अथर्ववेद कहता है कि 'हे वरुण! असत्यभाषी को आप अपने सैकड़ों पाशों से जकड़ लो, वह छूटने न पावे'।[१] वरुण परमेश्वर के ये पाश लोहे की हथकड़ी या रस्सी के फन्दों के सदृश भौतिक न होकर कर्म-बन्धन-रूप हैं। अच्छा या बुरा कर्म, अथवा पुण्यकर्म या पापकर्म करते ही मनुष्य परमेश्वर के कर्म-बन्धनों से बँध जाता है। ईश्वरीय नियम के अनुसार फल भोगकर ही उनसे मुक्त होता है। मन्त्र में कहा गया है कि विद्वान् उपदेशक, ज्ञानोन्नत आचार्य, समस्त विद्वद्गण तथा वीर क्षत्रिय लोग हमें सदुपदेश करते रहें, जिससे हम पापों में लिप्त न हों। पापों में लिप्त नहीं होंगे तो वरुण के पाशों से भी छूटे रहेंगे।

**[२]ओम् अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित् त्वमयासि। अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषजं स्वाहा॥ इदमग्नये अयसे—इदन्न मम॥ ६॥**

(अग्ने) हे अग्रनायक परमेश्वर! आप (अयाः[३] च असि) सर्वव्यापक भी हो, (अनभिशस्तिपाः च) और निन्दा एवं अपयश से बचानेवाले भी हो। (सत्यम् इत्) सचमुच ही (त्वम्) आप (अयासि[४]) सर्वव्यापक होते हो। (अयाः) सर्वव्यापक आप (नः यज्ञं) हमारे यज्ञ को (वहासि)[५] वहन करो, सफल करो। (अयाः) सर्वव्यापक आप (नः) हमें (भेषजं) पाप-ताप की औषध (धेहि) प्रदान करो। (स्वाहा) इस भावना से हम आहुति देते हैं। (इदं) यह आहुति (अयसे अग्नये) सर्वव्यापी परमेश्वर के स्मरणार्थ है; (इदं) यह (न मम) मेरी नहीं है।

---

१. शतेन पाशैरभि धेहि वरुणैनं मा ते मोच्यनृतवाङ् नृचक्षः। अथर्व० ४.१६.७
२. का०श्रौ०सू० २५.१.११
३. अय गतौ। अयति सर्वत्र गच्छति व्याप्नोतीति अयाः। औणादिक असुन् प्रत्यय।
४. अय गतौ, लेट् लकार। मध्य में आट् का आगम।
५. वह प्रापणे, लेट् लकार।

परमेश्वर की सर्वव्यापकता का ध्यान हमें पाप करने से बचाता है। पाप हम सब करते हैं, जब हमें यह विश्वास होता है कि हमें पाप करते कोई देख नहीं रहा है। जब प्रभु की सर्वव्यापकता का ध्यान हमें होगा, तब प्रभु हमें सर्वत्र सदा देख रहे हैं—यह सोचकर हम पाप-कर्मों से बचे रहेंगे। पाप नहीं करेंगे, तो हमारी निन्दा और अपकीर्ति भी नहीं होगी। इस प्रकार प्रभु हमें निन्दा और अपकीर्ति से बचाते हैं। फलतः हमारा जीवन-यज्ञ निर्विघ्न पूर्ण होता है। प्रभु का ध्यान पाप-ताप की औषध का काम करता है।

**[1]ओम् उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं वि मध्यमं श्रथाय।**

**अथा वयमादित्य वृते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा॥ इदं वरुणायाऽऽदित्यायाऽदितये च—इदं न मम॥ ७॥**

(वरुण) हे वरणीय पापनिवारक परमेश्वर! आप (अस्मद्) हमसे (उत्तमं पाशं) उत्कृष्ट कर्मों के उत्तम पाश को (उत्-श्रथाय[2]) उत्कृष्ट फल देकर खोल दो। (अधमं) निकृष्ट कर्मों के अधम पाश को (अवश्रथाय) निकृष्ट फल देकर खोल दो। (मध्यमं) साधारण कर्मों के साधारण पाश को (वि-श्रथाय) यथायोग्य साधारण विविध फल देकर खोल दो। (अथ) तदनन्तर, अर्थात् पाश-मुक्ति के पश्चात् (वयं) हम (आदित्य) हे प्रकाशमान अजर-अमर परमेश्वर! (तव व्रते) तेरे नियम में चलते हुए (अनागसः) निष्पाप रहकर (अदितये[3] स्याम) अविनाश के पात्र अर्थात् मुक्ति के अधिकारी होवें। (स्वाहा) इस भावना से हम आहुति देते हैं।

---

१. उदुत्तमं...स्याम। ऋग्० १.२४.१५
२. श्रथ दौर्बल्ये, भ्वादि। वेद में क्र्यादि भी प्रयुक्त है। 'छन्दसि शायजपि' पा० ३.१.८४ से श्ना को शायच् आदेश।
३. दो अवखण्डने। दिति=विनाश। अदिति=अविनाश, मोक्ष।

(इदं) यह आहुति-समर्पण (वरुणाय) पापनिवारक प्रभु के लिए, (आदित्याय) अविनाशी प्रभु के लिए, (अदितये च) और अदिति अर्थात् अविनश्वरता या मुक्ति के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरा नहीं है।

वरुण के पाशों की चर्चा पञ्चम मन्त्र की व्याख्या में कर चुके हैं। मनुष्य उत्तम कर्म करने से उत्तम पाशों से बँधता है। उसके वे पाश खुलते हैं उत्कृष्ट फल पाकर। निकृष्ट कर्म करने से निकृष्ट पाशों से बँधता है। वे पाश खुलते हैं निकृष्ट फलप्राप्ति के अनन्तर। मध्यम कर्म करने से मध्यम पाशों से बँधता है। उनसे छूटता है मध्यम फल मिलने के पश्चात्। कर्म करते ही शुभाशुभ कर्म-संस्कार आत्मा के साथ संसृष्ट हो जाते हैं। वे ही कर्म-बन्धन या पाश हैं।

**[1]ओं भवतं नः समनसौ सचेतसावरेपसौ। मा यज्ञं हिंसिष्टं मा यज्ञपतिं जातवेदसौ शिवौ भवतमद्य नः स्वाहा॥ इदं जातवेदोभ्याम्—इदं न मम॥ ८॥**

हे यज्ञ के प्रधान ऋत्विज् ब्रह्मा और अध्वर्यु! आप दोनों (नः) हमारे लिए (समनसौ) अनुकूल मनवाले, (सचेतसौ) सचेत, और (अरेपसौ) दोष या त्रुटि न करनेवाले (भवतं) होवो। (मा) न (यज्ञं) यज्ञ को (हिंसिष्टं) विघ्नित, खण्डित, त्रुटित या क्षतिग्रस्त करो, और (मा) ना ही (यज्ञपतिं) मुझ यजमान को। (जातवेदसौ) हे ज्ञानी और ज्ञानदाताओ! आप (अद्य) आज (नः) हमारे लिए (शिवौ) मङ्गलकारी (भवतं) होवो। (स्वाहा) इस भावना से यह आहुति है। (इदं) यह आहुति-समर्पण (जातवेदोभ्याम्) ज्ञानी एवं ज्ञानदाता ब्रह्मा और अध्वर्यु के लिए है; (इदं) यह (न मम) मेरा नहीं है।

यज्ञ में चार ऋत्विज् होते हैं—ब्रह्मा, होता, उद्गाता और अध्वर्यु। इनमें भी प्रधान ब्रह्मा और अध्वर्यु होते हैं। ब्रह्मा यज्ञ

---

१. भवतं…नः। यजु० ५.३

का संचालन करता है। अध्वर्यु विधियों का संपादन करता है। मन्त्र में इन्हीं दो प्रधान ऋत्विजों को 'जातवेदसौ' नाम से संबोधित किया गया है। ये स्वयं भी यज्ञविद्या के ज्ञाता होते हैं और यजमान को तथा अन्यों को भी ज्ञानवान् बनाते हैं, अतः 'जातवेदस्' कहलाते हैं।[१] ये दोनों यदि यजमान के प्रति अनुकूल तथा सावधान न हों, तो इनसे त्रुटि संभव है, जिससे यजमान का यज्ञ ही त्रुटित एवं विफल हो सकता है। अतः इनसे मन्त्रोक्त प्रार्थना की गई है तथा इनके प्रति कृतज्ञताज्ञापन एवं समर्पण भी किया गया है।

यहाँ बृहद् यज्ञ के विशिष्ट मन्त्र समाप्त होते हैं। जैसा हमने पहले विचार प्रकट किया है, इनके पश्चात् पूर्णाहुति दी जानी चाहिए।

---

१. जातं वेदो यज्ञविद्याज्ञानं ययोः यतो वा तौ+जातवेदसौ।

षष्ठ अध्याय

# आत्मिक अग्निहोत्र एवं अग्निहोत्र के भावनात्मक लाभ

## १. आत्मिक अग्निहोत्र

प्रतिदिन अग्निहोत्र करते हुए हम यज्ञकुण्ड में भौतिक अग्नि को जगाते हैं। इस प्रज्वलित अग्नि के तेज को देखकर हमें अपने आत्मा में उस परमात्मारूप अग्नि की ज्योति को जगाना होता है। भौतिक अग्नि को यज्ञकुण्ड में जगाकर और उसमें आहुति डालकर हम बाह्य अग्निहोत्र तो करते ही हैं, आज अन्तर्मुख होकर आत्मिक अग्निहोत्र का भी प्रक्रम बाँध लेवें।

**उद्बुध्यस्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टापूर्ते**
**सꣳसृजेथामयं च।**
**अस्मिन्त्सधस्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वे देवा यजमानश्च**
**सीदत॥**[1]

"(अग्ने) हे परमात्माग्नि, तू (उद्बुध्यस्व) उद्बुद्ध हो, (प्रतिजागृहि) मेरे हृदय में जाग। (त्वम्) तू (अयं च) और यह मेरा आत्मा, दोनों मिलकर (इष्टापूर्ते संसृजेथाम्) इष्ट और पूर्त का सर्जन करो। (अस्मिन् उत्तरस्मिन् सधस्थे अधि) इस उत्कृष्ट हृदयरूप यज्ञमण्डप में (विश्वे देवाः) सब

---

१. यजु० १५.५४

इन्द्रियरूप देव (यजमानश्च) और आत्मारूप यजमान (सीदत) आकर बैठो।

## दिव्य अग्नि का जागरण

आज हम अपने हृदयरूप यज्ञकुण्ड में अग्नि को जगाना चाहते हैं। यह अग्नि कौन है? यह वह परमात्माग्नि है, जो केवल इस भूगोल को ही नहीं, किन्तु ब्रह्माण्ड के सब लोक-लोकान्तरों को प्रकाशित करता है। सूर्य, चन्द्र, तारे, विद्युत् आदि सब उसकी चमक से चमकते हैं, जैसा कि उपनिषद् के ऋषि ने कहा है—

**न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं**
**नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।**
**तमेव भान्तमनु भाति सर्वं**
**तस्य भासा सर्वमिदं विभाति॥**[1]

सबका अग्रणी या पथप्रदर्शक होने से तथा समस्त शुभ कर्मों में आगे लाए जाने के कारण भी उसे अग्नि कहते हैं—
**अग्निः कस्माद्? अग्रणीर्भवति, अग्रं यज्ञेषु प्रणीयते॥**[2]

इस परमात्माग्नि से कौन-सा स्थान खाली है? चर-अचर सभी में यह विद्यमान है। हमारे हृदय में भी इसका निवास है। जैसे तिलों में तेल, दधि में घृत, स्रोतों में जल या अरणियों में वह्नि रहती है, वैसे ही हम सबके हृदयों में यह परमात्माग्नि अव्यक्त रूप में स्थित है। उपनिषद् कहती है—
**तिलेषु तैलं दधिनीव सर्पिरापः स्रोतस्वरणीषु चाग्निः।**
**एवमात्मात्मनि गृह्यतेऽसौ सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति॥**[3]

गीता में कृष्ण अर्जुन को सम्बोधित करते हुए कहते हैं—

---

१. कठ०उप० ५.१५, मु० उप० २.११
२. निरु० ७.१४
३. श्वेता० उप० १.१५

**"ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति"**[१] अर्थात् भगवान् सब प्राणियों के हृदय में छिपे बैठे हैं।

आज हमारे अन्दर अव्यक्त रूप में बैठे हुए इस परमात्माग्नि को हमें जगाना है। जैसे यज्ञकुण्ड की समिधाओं में पहले से ही सूक्ष्म रूप में विद्यमान भौतिक अग्नि थोड़ी-सी अन्य वह्नि से प्रकट हो जाती है, वैसे हमारे हृदयों में पहले से ही व्याप्त यह परमात्माग्नि थोड़े-से योगानुभव से प्रदीप्त हो उठती है और तब इसे प्रकाशित करने के लिए नहीं, किन्तु न बुझने देने के लिए ही प्रयत्न की अपेक्षा रहती है। निरन्तर समर्पण की हवि देते रहने से यह बुझने नहीं पाती।

## इष्ट और पूर्त का सर्जन

यदि इस परमात्माग्नि को अपने हृदय में हमने जगा लिया है तो फिर अब आगे क्या करना है? मन्त्र में कहा है कि इसके बाद हम उस परमात्माग्नि के साथ मिलकर इष्ट और पूर्त्त का सर्जन करें। यह इष्ट और पूर्त्त क्या है? जहाँ तक हमारा बाह्य यज्ञ-यागादि से सम्बन्ध है, वहाँ तो स्मृतिकारों ने इसकी व्याख्या इस प्रकार की है—

**अग्निहोत्रं तपः सत्यं वेदानां चानुपालनम्।**
**आतिथ्यं वैश्वदेव्यं च इष्टमित्यभिधीयते॥**
**वापीकूपतडागादि देवतायतनानि च।**
**अन्नप्रदानमारामः पूर्तमित्यभिधीयते॥**

अग्निहोत्र, तप, सत्य, वेदानुपालन, आतिथ्य, वैश्वदेव्य आदि जितने भी यज्ञ-याग किये जाते हैं, वे सब 'इष्ट' नाम से पुकारे गए हैं। परोपकार के लिए वापी, कूप, तडाग, यज्ञशाला, उद्यान आदि का निर्माण कराना 'पूर्त' है। ये इष्ट और पूर्त अग्नि प्रज्वलित करके ही किये जाते हैं, इसलिए इनका इस भौतिक यज्ञाग्नि से तो सम्बन्ध है ही; पर इनमें भी

१. गीता १८.६१

वही व्यक्ति प्रवृत्त होता है, जिसके हृदय में परमात्मारूपी अग्नि जल रही होती है। स्वार्थ-त्यागपूर्वक ऊँचे उद्देश्य से किये जानेवाले इन शुभ कार्यों से आत्मिक अग्निहोत्र न करनेवाले सामान्यजन तो दूर ही रहते हैं। अतः हृदय में परमात्माग्नि को प्रज्वलित करने से भी इनका सम्बन्ध हो जाता है।

तो भी यहाँ आत्मिक अग्निहोत्र में हमें मुख्य रूप से अपने शरीर के अन्दर होनेवाले इष्ट और पूर्त को देखना है। हमारा यह शरीर देवों की पुरी है—

**अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या॥**[1]

इस शरीर में सब देव वैसे ही अवस्थित हैं, जैसे गौएँ गोष्ठ में स्थित होती हैं—

**सर्वा अस्मिन् देवता गावो गोष्ठ इवासते॥**[2]

मन, बुद्धि, प्राण, ज्ञानेन्द्रियाँ आदि ही शरीर के देव हैं। इन सबसे हम जो कुछ भी क्रियाएँ करते हैं, उन सबको हमें यज्ञमय बनाना है। इस प्रकार मनन, चिन्तन, प्राणन, दर्शन, श्रवण, गमन आदि अपनी सभी क्रियाओं को हमें 'इष्टि' का रूप देना है।

इसी प्रकार हमें अपने शरीर में क्षीण होती हुई शक्तियों को पूर्ण करना है। जो हमारे अन्दर अनेक छिद्र हो रहे हैं उन्हें भरना है, जैसा कि यजुर्वेद में कहा है—.

**यन्मे छिद्रं चक्षुषो हृदयस्य मनसो वातितृण्णं बृहस्पतिर्मे तद्दधातु। शं नो भवतु भुवनस्य यस्पतिः॥**[3]

अर्थात् जो मेरी आँख का, हृदय का या बुद्धि का छिद्र या दोष है, जो बहुत बड़ा होता जा रहा है, उसे बृहस्पति प्रभु भर

१. अथर्व० १०.२.३१
२. अथर्व० ११.८.३२
३. यजु० ३६.२

देवे। इस प्रकार वह भुवनपति परमेश्वर हमारे लिए मंगलकारी हो।

यही हमारे अन्दर का पूर्त है। पर अन्दर के ये इष्ट और पूर्त उसी समय होते हैं जब हमारे अन्दर प्रसुप्त परमात्माग्नि जाग उठती है। अन्यथा जब परमात्मारूप अग्नि का निवास न होकर हमारे अन्दर असुर की क्रव्याद् अग्नि जलने लगती है, तब हमारी सब क्रियाएँ यज्ञमयी न होकर आसुरी हो जाती हैं। हमारे अन्दर के छिद्र धीरे-धीरे गहरे और बड़े होते जाते हैं। हम इष्ट और पूर्त से दूर ही दूर चले जाते हैं। इसीलिए ऊपर के मन्त्र में इन्द्रियों के छिद्रों को भरने के लिए सब भुवनों के ईश्वर बृहस्पति से ही प्रार्थना की गई है। इस प्रकार हमने देख लिया कि कैसे परमात्माग्नि के साथ मिलकर ही आत्मा इष्ट और पूर्त का सम्पादन कर सकता है। इसीलिए परमात्माग्नि को सम्बोधन कर कहा गया है कि हे अग्नि, तुम हमारे हृदयों में जागो और जागकर हमारे आत्मा के साथ मिलकर इस देहपुरी में इष्टपूर्त को रचाओ—

**उद् बुध्यस्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टापूर्ते संसृजेथामयं च ॥**[1]

## देवों तथा यजमान का आगमन

इस देहपुरी में यज्ञ रचाया जा रहा है। तो यज्ञमण्डप कौन-सा है? यज्ञ में आनेवाले देव कहाँ हैं? और यजमान कौन हैं? मन्त्र में कहा है कि इस उत्कृष्ट सधस्थ (सहस्थान/यज्ञमण्डप) में सब देव और यजमान आकर बैठें। बाहर के यज्ञ में तो निर्वाचित ऋत्विग्गण और निमन्त्रित विद्वान् लोग ही 'देव' हैं और यज्ञ को रचानेवाला 'यजमान' है, पर इस अन्दर के यज्ञ में यह हृदय यज्ञशाला है। इसी को उत्तरसधस्थ कहा गया है। इस हृदयमण्डप में आसन जमाकर सब देवों को और

---

१. यजु० १५.५४

यजमान को यज्ञ का प्रक्रम बाँधना है। हमारी इन्द्रियाँ ही देव हैं। जब यह आत्मिक अग्निहोत्र किया जा रहा है, तब इन्द्रियों को बाहर की यात्रा छोड़कर अन्तर्मुख हो जाना है, और इन्हीं को यज्ञ की निर्विघ्नतापूर्वक समाप्ति के लिए ऋत्विज् बनना है। हमें अपनी सब इन्द्रियों को हृदय में केन्द्रित करना है। वहीं पर इन्हें अपना-अपना काम बाँटकर यज्ञ को सम्पन्न करना है। तभी यह यज्ञ चल सकता है। 'आत्मा' इस यज्ञ का यजमान है। वह कल्याणप्राप्ति के लिए, योग-क्षेम और मोक्ष के लिए इस यज्ञ को रचाता है। गोपथ ब्राह्मण में इस विषय में एक प्रकरण इस प्रकार है—

**पुरुषो वै यज्ञः, तस्य मन एव ब्रह्मा, प्राण उद्गाता, अपानः प्रस्तोता, व्यानः प्रतिहर्ता, वाग् होता, चक्षुरध्वर्युः, प्रजापतिः सदस्यः, अंगानि होत्राशंसिनः, आत्मा यजमानः[1] ॥**

इस वर्णन के अनुसार आध्यात्मिक यज्ञ में होता का कार्य वाणी करती है, चक्षु अध्वर्यु, प्राण उद्गाता और मन ब्रह्मा होते हैं। ये ही यज्ञ के मुख्य चार ऋत्विज् हैं। वाणी होता के आसर्न पर बैठकर अपने सूक्ष्म रूप से परमात्माग्नि का ही स्तोम-पाठ करती है। चक्षु अध्वर्यु बनकर अपनी दर्शन-शक्ति से समस्त यज्ञ के विनियोग को करती है। प्राण उद्गाता बन उसी का सामगान करता है। मन सब इन्द्रियों को एक केन्द्र में बाँधनेवाला है। उसके स्थिर तथा सावधान रहने पर ही ये सब शक्तियाँ उस यज्ञाग्नि के प्रति एकनिष्ठ रह सकती हैं। वही इस आत्मिक यज्ञ के सब विघ्नों को दूर करता है, सब इन्द्रियरूप ऋत्विजों का शासन करता है। इसलिए मन ही ब्रह्मा है। पुरुष-यज्ञ की इस कल्पना के विस्तार में जाने की यहाँ आवश्यकता नहीं है। यहाँ तो हमें यही देखना है कि इस आत्मिक यज्ञ में बैठनेवाले देव हमारे शरीर में कौन-से हैं।

---

१. गो०ब्रा०, उ० ५.४

वह ब्राह्मणग्रन्थ के उपर्युक्त सन्दर्भ से स्पष्ट है। संक्षेप में कहना हो तो, शरीर की सब शक्तियाँ अन्तर्मुख होकर इस यज्ञ के संपादन में लग जाती हैं। चक्षु मुख्यतः बाहर के दर्शन से उपरत हो, अन्तर्मुख होकर प्रज्वलित परमात्माग्नि का ही दर्शन करने लगते हैं। श्रोत्र बाह्य श्रवण से विमुख हो उसी परमात्माग्नि के संदेश को सुनने लगते हैं। इस प्रकार शरीर की सभी स्थूल एवं सूक्ष्म शक्तियाँ इस यज्ञ में देव बनकर यजमान आत्मा सहित हृदय के इस यज्ञ-भवन में आ उपस्थित होती हैं।

## समिधा और घृत की आहुति

इस आत्मिक अग्निहोत्र की सब तैयारी हो चुकी। सब देव अपना-अपना काम बाँटकर आसन पर विराजमान हैं। यजमान आत्मा भी यज्ञ की दीक्षा लेकर उपस्थित है। हृदय-देश संस्कृत हो चुका है। हृदय में अग्नि भी प्रज्वलित हो चुकी है। पर इस अग्नि को और अधिक प्रदीप्त करने के लिए तथा बहुत देर तक जागरित रखने के लिए इसमें हवि भी डालनी होगी, अन्यथा कहीं यह हल्के-से आसुरी हवा के झोंके से बुझ ही न जाए। इसलिए हम इस प्रज्वलित अग्नि में समिधा और घृत की आहुति देते हैं—

**तं त्वा॑ स॒मिद्भि॑रङ्गिरो घृ॒तेन॑ वर्धयामसि बृ॒हच्छो॑चा यविष्ठ्य ॥**[1]

(अङ्गिरः) हे मेरे अंगों के रस प्राणस्वरूप परमात्माग्नि, (तं त्वा) हमारे हृदयों में प्रकट हुए उस तुझको (समिद्भिः घृतेन वर्धयामसि) हम समिधाओं से और घृत से बढ़ाते हैं। (यविष्ठ्य) हे अतिशय प्रवृद्ध परमात्माग्नि, (बृहत् शोच) तू हमारे हृदयों में बहुत अधिक चमक, प्रकाशित हो।

उस अपने हृदयों में उद्बुद्ध हुए परमात्माग्नि को हम

१. यजु० ३.३

समिधा और घृत से प्रदीप्त करते हैं। **'समिधाग्निं दुवस्यत'** और **'सुसमिद्धाय शोचिषे'** मन्त्रों में भी समिधा और घृत का उल्लेख है। पर ये समिधा और घृत क्या हैं? इस अभौतिक सूक्ष्म अग्नि को काष्ठमयी समिधा और गव्य घृत की अपेक्षा नहीं है। इस आन्तरिक यज्ञ में तो हमारे शरीर के अन्दर की ही कोई वस्तु समिधा और घृत होनी चाहिए। तैत्तिरीय ब्राह्मण में कहा है—

**अस्थि वा एतत् यत् समिधः। एतद् रेतो यदाज्यम्।।**[1]

हमारे शरीर में 'अस्थि' हीं समिधा है, और 'वीर्य' घृत है। अथर्ववेद में भी लिखा है कि हमारे अन्दर प्रविष्ट होकर इन्द्रियरूप देव जो यज्ञ रचा रहे हैं, उसमें उन्होंने रेतस् अर्थात् वीर्य से घृत का काम लिया है, और अस्थि को समिधा बनाया है—

**अस्थि कृत्वा समिधं तदुष्टापो असादयन्।**
**रेतः कृत्वाऽऽज्यं देवाः पुरुषमाविशन्।।**[2]

इसलिए अस्थि और वीर्य ही इस आन्तरिक यज्ञ में समिधा और घृत हैं। पर इनकी परमात्माग्नि में आहुति किस प्रकार दी जा सकती है, सो समझ लेना चाहिए। इस आन्तरिक अग्निहोत्र के समय हमें यह भावना जगानी होती है कि हे परमात्माग्नि, अपने शरीर की अस्थियों को हम तेरे प्रति समर्पित करते हैं अर्थात् अपनी हड्डियों से हम जितने भी बल-कार्य करेंगे, वे सब तुझे लक्ष्य में रखकर होंगे, तुझे प्रज्वलित करने की दृष्टि से होंगे। उनसे तेरा ही प्रचार-प्रसार होगा, जैसा समिधा के होम से भौतिक अग्नि का प्रसार होता है। इसी प्रकार अपनी रेतः-शक्ति को घृत बनाएँ। जैसे घृत के होम से अग्नि अधिकाधिक प्रदीप्त होती है, वैसे ही हम अपने रेतस् को परमात्माग्नि के अर्पण कर, ऊर्ध्वरेताः बनकर,

---

१. तै०ब्रा० १.१.९.४
२. अथर्व ११.८.२९

परमात्माग्नि को अधिकाधिक बढ़ाएँ।

समिधा या अस्थि से हमारे शरीर के सभी स्थूल अंश का ग्रहण हो जाता है, और घृत या रेतस् हमारे अन्दर के तरल पदार्थ के उपलक्षक हैं। इसलिए केवल अस्थि और वीर्य ही नहीं, अपने शरीर के सभी स्थूल-सूक्ष्म अंशों या शक्तियों का हमें उस परमात्माग्नि में होम करना है। अग्नि को प्रदीप्त करने के लिए समिधा, घृत, चरु, पुरोडाश आदि जो कुछ भी हवि है, वह सब इस अध्यात्म-यज्ञ में हमारे शरीर के ही किन्हीं अंगों का द्योतक है। उन-उन शरीर के अवयवों को परमात्मा को समर्पित करना ही अग्नि में उस हवि को डालना है। संक्षेप में कहना हो तो अपने शरीर के सब अंगों को अर्थात् उनसे किये जानेवाले व्यापारों को हमें परमात्मा के प्रति समर्पित कर देना है।

यह परमात्माग्नि में डाली हुई हमारी आहुति कहाँ जाती है? जैसे भौतिक यज्ञाग्नि में दी हुई आहुति को अग्नि अपने पास न रखकर, उसे सूक्ष्म करके, लोकोपकार के लिए सर्वत्र फैला देता है, वैसे ही यह परमात्माग्नि भी हमारी आहुति को अपने तेज से सूक्ष्म और तेजस्वी बनाकर अधिक विस्तृत क्षेत्रवाला बना देता है। पहले हमारी सब शक्तियाँ अपने स्वार्थ के लिए थीं, तो अब उस परमात्माग्नि में आहुति होकर, उसके तेज से प्रदीप्त होकर वे विस्तृत क्षेत्र में फैल जाती हैं। अब परार्थ ही उनका लक्ष्य हो जाता है।

इस प्रकार उस परमात्माग्नि में हम आहुति डालते हैं। इससे वह हमारे अन्दर प्रकट हुआ परमात्मा अधिक प्रदीप्त और चिरस्थायी रह सकता है। हृदय में प्रकट हुए उस अग्नि को जब हम आहुति देकर अपने अंग-अंग में प्रविष्ट करा लेते हैं, तब हम शीघ्र बाहर के प्रलोभनों से आकृष्ट होकर उसे भूल जाएँगे इसकी आशंका नहीं रहती। इस प्रकार वह अग्नि हमारे अन्दर स्थित हो जाती है, और जितना ही हम उसके प्रति अपनी शक्तियों के होम का अधिकाधिक अभ्यास

करते रहते हैं, उतना ही अधिक वह प्रदीप्त और स्थिर होती जाती है। इस प्रकार यह आत्मिक अग्निहोत्र चलता है। प्रतिदिन के बाह्य अग्निहोत्र के साथ ही इस आत्मिक अग्निहोत्र की भावना को भी हम जगा सकते हैं।

## २. अग्निहोत्र के भावनात्मक लाभ

शतपथ ब्राह्मण में जनक वैदेह और याज्ञवल्क्य का एक संवाद इस प्रकार है[१]—

'हे याज्ञवल्क्य, क्या तुम अग्निहोत्र को जानते हो?'

'जानता हूँ, सम्राट्!'

'तो बताइये, अग्नि में किससे आहुति दी जाए?'

'दूध से।'

'यदि दूध न मिले तो किससे आहुति दें?'

'ब्रीहि और यव से।'[२]

'यदि ब्रीहि और यव भी न हों, तब किससे आहुति दें?'

'अन्य ग्राम्य ओषधियों[२] से।'

'यदि अन्य ग्राम्य ओषधियाँ भी न हों, तब?'

'आरण्य (जंगली) ओषधियों से'

'यदि आरण्य ओषधियाँ भी न हों, तब?'

'वानस्पत्य[३] (वृक्षों के फूल, फल, पत्र, समिधा आदि) से।'

'यदि वानस्पत्य भी न हों, तब?'

'जलों से।'

---

१. श०ब्रा० ११.३.१.१-३

२. फल पकने के बाद जो झाड़ियाँ सूखकर समाप्त हो जाती हैं वे ओषधि कहलाती हैं। ओषध्यः फलपाकान्ताः—अमरकोष २.४.६।

३. जिनमें फूल आकर फल लगते हैं उन वृक्षों का नाम वानस्पत्य है। जिनमें फूल आए बिना ही फल लग जाते हैं वे वृक्ष वनस्पति कहलाते हैं, जैसे गूलर, बड़, पीपल, आदि। वानस्पत्यः फलैः पुष्पात् तैरपुष्पाद् वनस्पतिः। अमरकोष २.४.६।

'यदि जल भी न हों, तब?'

'कुछ भी नहीं था, तब भी होम तो चलता ही था। अतः कुछ भी न मिले, तब सत्य की श्रद्धा में आहुति दे।'

## त्याग की भावना

यह संवाद आपत्काल का विधान करने के साथ-साथ अग्निहोत्र में आहुति की भावना के महत्त्व का भी प्रतिपादन करता है। अग्निहोत्र से दो प्रकार के लाभ होते हैं, एक तो रोगनाशक एवं पुष्टिप्रद ओषधियों के होम द्वारा आरोग्य-प्राप्ति, पुष्टि, वृष्टि आदि, और दूसरा भावनात्मक लाभ। आहुति देने में त्याग की भावना निहित है। अग्नि में जिस वस्तु की हम आहुति देते हैं, वह शक्तिकृत होकर पूर्वापेक्षया जैसे अधिक लाभकारी हो जाती है, वैसे ही जिस वस्तु का परोपकार के लिए हम दान करते हैं, वह वस्तु हमारे पास रहकर हमें जितना लाभ पहुँचाती, उसकी अपेक्षा शतगुणित लाभ अन्यत्र जाकर पहुँचाती है। अतः जब न अग्नि सुलभ हो, न कोई होम-द्रव्य सुलभ हो, तब भी त्याग की भावना को जगाने के लिए अग्निहोत्र के मन्त्र बोलकर ही हम अग्निहोत्र कर सकते हैं। प्रतीक रूप में हम स्वाहा बोलकर जल-कण या मृत्कण ही भूमि पर छोड़ सकते हैं। कुछ भी न हो तो याज्ञवल्क्य कहते हैं कि सत्य की श्रद्धा में आहुति दे। सत्य अपने-आप में जितना लाभकारी है, उसकी अपेक्षा शतगुणित लाभकारी हो जाता है जब श्रद्धा में उसकी आहुति पड़ती है, अर्थात् श्रद्धा द्वारा वह शक्तिकृत हो जाता है। अग्निहोत्र में त्याग के अतिरिक्त निम्नलिखित कतिपय अन्य भावनाएँ भी निहित हैं।

## ऊर्ध्वगामिता

अग्नि की गति सदा ऊपर की ओर ही होती है— **प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः**। यज्ञकुण्ड में अग्नि की ज्वालाएँ वायु से लहराती हुई ऊपर की ओर उठ रही हैं, मानो

वे यजमान को निमन्त्रण दे रही हैं कि आओ, हमारी तरह तुम भी ऊपर उठो, ऊर्ध्वगामी बनो, उन्नति के सोपान पर आरूढ़ हो जाओ—

**एह्येहीति तमाहुतयः सुवर्चसः।**
**सूर्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति।**[1]

अग्निहोत्र की ऊर्ध्वगामी ज्वालाओं से प्रेरणा लेकर ही यजमान ऊर्ध्वगामिता की तरंग से तरंगित होकर कहता है—

**पृथिव्या अहमुदन्तरिक्षमारुहमन्तरिक्षाद् दिवमारुहम्।**
**दिवो नाकस्य पृष्ठात् स्वर्ज्योतिरगामहम्॥**[2]

अर्थात् मैं पृथिवी से ऊपर उठकर अन्तरिक्ष में पहुँच गया हूँ, अन्तरिक्ष से द्युलोक में पहुँच गया हूँ और द्युलोक से स्वर्लोक की ज्योति में पहुँच गया हूँ। अभिप्राय यह है कि मैं जिस स्तर पर खड़ा था, उससे ऊपर उठता-उठता उन्नति के शिखर पर पहुँच गया हूँ।

## तेजस्विता

अग्नि में तेजस्विता है। वह स्वयं भी तेजोमय है और अन्यों को भी तेजस्वी बनाता है। वह प्रकाशमान भी है और प्रकाशक भी है। अग्निहोत्री यह भावना ग्रहण करता है कि मुझे भी वैसा ही तेजस्वी बनना है—

**यत्ते अग्ने तेजस्तेनाहं तेजस्वी भूयासम्।**
**यत्ते अग्ने वर्चस्तेनाहं वर्चस्वी भूयासम्।**
**यत्ते अग्ने हरस्तेनाहं हरस्वी भूयासम्॥**[3]

## भस्मीकरण

अग्नि के अन्दर भस्म करने की शक्ति है। अग्निहोत्री अग्नि से यह प्रेरणा लेता है कि मैं भी अपने वैयक्तिक और

---

१. मु० उप० २.६
२. यजु० १७.६७
३. आश्व०गृह्य० १.२१.४

सामाजिक दोषों एवं पापों को भस्म कर अपने-आपको तथा समाज को पवित्र कर लूँगा। अतएव वह अग्नि से प्रार्थना करता है—

**सुक्षेत्रिया सुगातुया वसूया च यजामहे।**
**अप नः शोशुचदघम्॥**
**प्र यदग्नेः सहस्वतो विश्वतो यन्ति मानवः।**
**अप नः शोशुचदघम्॥**[1]

अर्थात् शरीररूपी क्षेत्र को उत्कृष्ट बनाने की इच्छा से, सन्मार्ग पर चलने की इच्छा से और सद्गुणों की सम्पत्ति पाने की इच्छा से हम यज्ञ कर रहे हैं। हमारा पाप पूर्णतः भस्म हो जाए। तुझ प्रतापवान् अग्नि की ज्वालाएँ चारों ओर उठ रही हैं। उनसे हमारा पाप पूर्णतः भस्म हो जाए।

अग्निहोत्र के साथ अपने-आपको परमात्माग्नि की समिधा बनाना, स्वयं को अग्नि बनाकर सौम्यता से आवेष्टित करना, **'इदं न मम'** द्वारा अपने अन्दर निरभिमानिता को जागरित करना, सर्वविध पूर्णता प्राप्त करना आदि भावनाएँ भी जुड़ी हुई हैं। उनका निरूपण अग्निहोत्र के मन्त्रों तथा उसकी विधियों की व्याख्या में किया जा चुका है, अतः यहाँ विस्तार नहीं किया जा रहा है।

---

१. ऋग्० १.९७.२,५

# अध्यात्म गीत

आत्मा में तुम अग्नि जलाओ
वीरों का जीवन जी जाओ।
संकल्पों की शुभ चिनगारी
हृदय-गगन में खूब उड़ाओ॥

ज्योतिहीन जीवन भी क्या है
लपट-बुझा दीपक ही तो है।
तेजस्वी मुखड़ा तुम धर कर
आशा का उत्साह जगाओ॥

चहल-पहल मृदु हास्य जागरण
मानव के ये उज्ज्वल धन हैं।
इन्हें ग्रहण कर विजय-पताका
प्राणों के नभ में फहराओ॥

तन-मन-धन की आहुति देकर
'स्वाहा' का तुम नाद गुँजाओ।
मानस में तुम अग्नि जलाओ।
ऐसा अनुपम यज्ञ रचाओ॥

—रामनाथ वेदालंकार

## सप्तम अध्याय

# यज्ञ एवं अग्निहोत्र विषयक सूक्तियाँ

यहाँ यज्ञ एवं अग्निहोत्र के विषय में ७५ लघु सूक्तियाँ दी जा रही हैं। ये चारों वेद, शाखाग्रन्थ, ब्राह्मणग्रन्थ एवं उपनिषद् से ली गई हैं। ये छोटी-छोटी सूक्तियाँ बड़े ही महत्त्व की हैं। इनमें से कुछ यज्ञ एवं अग्निहोत्र की महिमा उजागर करती हैं, कुछ यज्ञ की कर्तव्यता, यज्ञ के उचित रूप, यज्ञ में पुरोहित के महत्त्व, यज्ञ में दक्षिणा की अनिवार्यता आदि पर प्रकाश डालती हैं। ये सूक्तियाँ बड़ी ही सप्राण, स्फूर्तिदायिनी, जागृतिकारिणी, हृदय को उद्वेल्लित करनेवाली हैं। वक्तागण भाषणों में इनका प्रयोग कर सकते हैं, यज्ञशालाओं में इन्हें अंकित किया जा सकता है। इनका आर्यभाषा में सरल अनुवाद भी दे दिया गया है। आशा है यज्ञप्रेमी जन इनसे लाभान्वित होंगे।

**वैश्वानर ज्योतिरिदार्याय।** ऋग् १.३९.२

हे यज्ञाग्नि! तू आर्य की ज्योति है।

**भद्रा शक्तिर्यजमानाय सुन्वते।** ऋग् १.८३.३

यज्ञकर्ता यजमान को भद्रशक्ति प्राप्त होती है।

**उरु क्रंसते अध्वरे यजत्रः।** ऋग् १.१२१.१

यजमान यज्ञ में बहुत उत्साह धारण करे।

**गृहं गृहमुपतिष्ठाते अग्निः।** ऋग्० १.१२४.११

घर-घर में यज्ञाग्नि पहुँचे।

**यज्ञस्य केतुरर्हणा।** ऋग्० १.१२७.६

यज्ञ का ध्वज आदरयोग्य है।

**अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः।** ऋग्० १.१६४.३५
यह यज्ञ भुवन का केन्द्र है।

**सहस्रंभरः शुचिजिह्वो अग्निः।** ऋग्० २.९.१
पवित्र ज्वालावाला यज्ञाग्नि सहस्र लाभ पहुँचाता है।

**जिघर्मि यज्ञं हविषा घृतेन।** ऋग्० २.१०.२
यज्ञ को हवि और घृत से प्रदीप्त करता हूँ।

**यज्ञेन गातुमप्तुरो विविद्रिरे।** ऋग्० २.२१.५
कर्मपरायण लोग यज्ञ से सन्मार्ग की दिशा पाते हैं।

**हिरण्यवर्णं घृतमन्नमस्य।** ऋग्० २.३५.११
पीतवर्ण घृत यज्ञाग्नि का अन्न है।

**जुहोमि हव्यं तरसे बलाय।** ऋग्० ३.१८.३
वेग और बल पाने के लिए हव्य की आहुति देता हूँ।

**वर्चो धा यज्ञवाहसे।** ऋग्० ३.८.३
हे प्रभु, यज्ञकर्ता को तेज प्रदान करो।

**बर्हिर्न आस्तामदितिः सुपुत्रा।** ऋग्० ३.४.११
सुपुत्रवती माता हमारे यज्ञ में आकर बैठे।

**विप्रो यज्ञस्य साधनः।** ऋग्० ३.२७.८
बुद्धिमान् मनुष्य यज्ञ का साधक होता है।

**यज्ञस्ते वज्रमहिहत्य आवत्।** ऋग्० ३.३२.१२
यज्ञ तेरे वज्र को पाप-विनाश के लिए प्रेरित करे।

**असिक्न्यां यजमानो न होता।** ऋग्० ४.१७.५
रात्रि में यजमान आहुति न दे।

**ते वो हृदे मनसे सन्तु यज्ञाः।** ऋग्० ४.३७.२
यज्ञ तुम्हारे हृदय और मन की तृप्ति के लिए हों।

**नासिष्वेरापिर्न सखा न जामिः।** ऋग्० ४.४५.६
अयाज्ञिक का कोई बन्धु, सखा या संबंधी नहीं होता।

**यज्ञेयज्ञे न उदव।** ऋग्० ५.५.९
यज्ञ-यज्ञ में हमें उत्कर्ष प्राप्त करा।

**अहेळमान उप याहि यज्ञम्।** ऋग्० ६.४१.१
भक्तिभाव से यज्ञ में पहुँच।

**मा शिश्नदेवा अपि गुर्ऋतं नः।** ऋग्० ७.२१.२
कामक्रीड़ा करनेवाले लोग हमारे यज्ञ में न आवें।
**मा यज्ञो अस्य स्रिधद् ऋतायोः।** ऋग्० ७.३४.१७
सत्य के पुजारी का यज्ञ विफल नहीं होता।
**ईजानस्तरति द्विषः।** ऋग्० ७.५९.२
यज्ञ करनेवाला द्वेषियों को जीत लेता है।
**प्र यज्ञमन्मा वृजनं तिराते।** ऋग्० ७.६१.४
यज्ञ में मन लगानेवाले यजमान का बल बढ़ता है।
**इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तम्।** ऋग्० ८.२.१८
यज्ञ करनेवाले से विद्वान् लोग प्रीति करते हैं।
**यज्ञो वितन्तसाय्यः।** ऋग्० ८.६८.११
यज्ञ सर्वत्र सुख फैलानेवाला है।
**चारु प्रियतमं हविः।** ऋग्० ९.३४.५
यज्ञ की हवि चारु और प्रियतम हो।
**स्वाहा वयं कृणवामा हवींषि।** ऋग्० १०.२.२
हम स्वाहापूर्वक हवियों की आहुति दें।
**नासुन्वता सख्यं वष्टि शूरः।** ऋग्० १०.४२.४
शूर प्रभु यज्ञ न करनेवाले से मित्रता नहीं चाहता।
**निषीद होत्रमृतुथा यजस्व।** ऋग्० १०.९८.४
यज्ञ में बैठ, ऋतु के अनुकूल यज्ञ कर।
**यज्ञश्च भूद् विदथे चारुरन्तमः।** ऋग्० १०.१००.६
चारु यज्ञ हमारे जीवन में निकटतम रहे।
**नाब्रह्मा यज्ञ ऋधग् जोषति त्वे।** ऋग्० १०.१०५.८
ब्रह्मारहित यज्ञ अलग पड़कर प्रभु को प्रिय नहीं होता।
**अरं कृण्वन्तु वेदिं समग्निमिन्धतां पुरः।**
ऋग्० १०.१७०.४
यज्ञवेदि अलंकृत करो, अग्नि प्रज्वलित करो।
**अतमेरुर्यज्ञः।** यजु० १.२३
यज्ञ ग्लानि मिटानेवाला है।
**ऊर्ध्वोऽध्वर आस्थात्।** यजु० २.८

यज्ञ सबसे ऊपर स्थित है।

**यज्ञस्य शिवे सन्तिष्ठस्व।** यजु० २.१४

यज्ञ के शिव कर्म में संलग्न हो।

**मेधायै मनसेऽग्नये स्वाहा।** यजु० ४.७

मेधा और मनोबल पाने के लिए हम अग्नि में आहुति देते हैं।

**दीक्षायै तपसे ऽग्नये स्वाहा।** यजु० ४.७

दीक्षा और तपोबल के लिए हम अग्नि में आहुति देते हैं।

**गभीरमिममध्वरं कृधि।** यजु० ६.३०

यज्ञ को गम्भीर बना।

**यज्ञो देवानां प्रत्येति सुम्नम्।** यजु० ८.४

यज्ञ विद्वानों को सुख पहुँचाता है।

**प्रजानन् यज्ञमुपयाहि विद्वान्।** यजु० ८.२०

विद्वान्, तू यज्ञ के लाभ जानता हुआ यज्ञ में आ।

**अग्नये गृहपतये स्वाहा।** यजु० १०.२३

गृहरक्षक यज्ञाग्नि में आहुति दो।

**सत्याः सन्तु यजमानस्य कामाः।** यजु० १२.४४

यजमान की कामनाएँ पूर्ण हों।

**सुब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनाम्।** यजु० १५.३४

उत्कृष्ट ब्रह्मा वाला यज्ञ ऐश्वर्यों का सुकर्ता होता है।

**भद्रो नो अग्निराहुतः।** यजु० १५.३८

आहुति दिया हुआ यज्ञाग्नि हमारे लिए भद्र हो।

**स्वर्यन्तु यजमानाः स्वस्ति।** यजु० १७.६९

यजमान लोग स्वस्ति तथा मोक्ष को प्राप्त करें।

**तं लोकं पुण्यं प्रज्ञेषं यत्र देवाः सहाग्निना।**
यजु० २०.२५

वह देश पुण्यवान् है, जहाँ विद्वान् अग्निहोत्र करते हैं।

**स्वाहा देवा अमृता मादयन्ताम्।** यजु० २०.४६

आहुति देनेवाले विद्वान् लोग अमर होकर आनन्द-लाभ करें।

**देवा नो यज्ञमृतुया नयन्तु।** यजु० २४.१९

विद्वान् पुरोहित हमारे यज्ञ को ऋत्वनुकूल चलाएँ।

**आ जुहोता हविषा मर्जयध्वम्।** साम० ६३

अग्निहोत्र करो, हवि से पवित्रता लाओ।

**इदं हविर्यातुधानान् नदी फेनमिवावहत्।**

अथर्व० १.८.१

यह हवि यातनादायक रोगों को बहा ले जाए, जैसे नदी झाग को।

**सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यत।** अथर्व० ३.३०.६

सब मिलकर अग्निहोत्र किया करो।

**यस्य कृण्मो हविर्गृहे तमग्ने वर्धया त्वम्।**

अथर्व० ६.५.३

जिसके घर में हम अग्निहोत्र करें उसे हे प्रभु, तू बढ़ा।

**हविष्मन्तं मा वर्धय ज्येष्ठतातये।** अथर्व० ६.३९.१

हे प्रभु, मुझ हविष्मान् को बढ़ा, जिससे मैं ज्येष्ठ बनूँ।

**घृतं तुभ्यं दुह्रतां गावो अस्मे।** अथर्व० ७.८२.६

हे यज्ञाग्नि, तुझमें हवन के लिए गौएँ हमें घृत देती रहें।

**अग्नेर्होत्रेण प्र णुदे सपत्नान्।** अथर्व० ६.२.६

अग्निहोत्र से मैं रोगादि शत्रुओं को दूर करता हूँ।

**समिद्धो अग्निः सुपुना पुनाति।** अथर्व० १२.२.११

प्रज्वलित यज्ञाग्नि अपनी सुपावकता से वायुमण्डल को पवित्र करती है।

**वयं त्वेन्धानास्तन्वं पुषेम।** अथर्व० १९.५५.३

हे यज्ञाग्नि, तुझे प्रज्वलित करके हम शरीर की पुष्टि पाएँ।

**किमु स यज्ञेन यो गामिव यज्ञं न दुहीत।**

मै०सं० १.४.५

उसका यज्ञ करने से क्या लाभ, जो गाय के सदृश यज्ञ से कुछ दुहे नहीं।

**अग्निहोत्रे वै सर्वे यज्ञक्रतवः।** मै०सं० १.८.६

अग्निहोत्र में सब यज्ञकर्म समाविष्ट हैं।

**व्रतेन यज्ञः सन्ततः।** मै०सं० ३.६.६

व्रत से यज्ञ अनुष्ठित होता है।

**स्त्रवति वै यज्ञोऽसंस्थितः।** क०क०सं०

अदृढ़ यज्ञ चू जाता है।

**यज्ञो वै सुतर्मा नौः।** ऐ०ब्रा० १.१३

यज्ञ आसानी से भवसागर पार करानेवाली नौका है।

**नादक्षिणेन यज्ञेन यजेत।** का०श०ब्रा० २.२.१.१८

बिना दक्षिणावाला यज्ञ न करे।

**अग्निहोत्रे ऽश्वमेधस्याप्तिः।** का०श०ब्रा० ३.१.८.२

अग्निहोत्र से अश्वमेध का फल मिल जाता है।

**हवींषि ह वा आत्मा यज्ञस्य।** श०ब्रा० १.६.३.३९

हवियाँ ही यज्ञ का आत्मा है।

**यज्ञौ वै श्रेष्ठतमं कर्म।** श०ब्रा० १.७.१.५

यज्ञ ही श्रेष्ठतम कर्म है।

**रक्षांसि यज्ञं न हिंस्युः।** श०ब्रा० १.८.१.१६

सावधान! राक्षस यज्ञ को विघ्नित न कर दें।

**यद्वै यज्ञस्यान्यूनातिरिक्तं तच्छिवम्।**

श०ब्रा० १२.२.३.९

जो यज्ञ का अन्यून और अनधिक रूप है, वही शिव है।

**शतोन्मानो वै यज्ञः।** श०ब्रा० १२.७.२.१३

यज्ञ सैकड़ों उत्थान देनेवाला है।

**मुखं वा एतद् यज्ञानां यदग्निहोत्रम्।**

श०ब्रा० १४.३.१.१९

अग्निहोत्र यज्ञों का मुख है।

**द्विर्ह वै यजमानो जायते मिथुनादन्यज्जायते यज्ञादन्यत्।** जै०ब्रा० १.२५९

यज्ञमान दो बार जन्म लेता है, एक माता-पिता से, दूसरा यज्ञ से।

**विच्छेत्स्यन्ते वा अदक्षिणा यज्ञाः।** जै०ब्रा० २.११६

  

बिना दक्षिणावाले यज्ञ विफल हो जाएँगे।

**अजातो ह वै तावत् पुरुषो यावन्न यजते।**

जै०उ०ब्रा० ३.३.४.८

तब तक पुरुष का सांस्कृतिक जन्म नहीं होता, जब तक यज्ञ नहीं करता।

**त्रयो धर्मस्कन्धा यज्ञोऽध्ययनं दानमिति।**

छा०उ० २.२३.१

धर्म के तीन स्कन्ध हैं—यज्ञ, अध्ययन और दान।

# मन्त्रानुक्रमणिका

# सत्यार्थप्रकाश के १२५वें प्रकाशन वर्ष पर विशेष

आज से लगभग ७५ वर्ष पूर्व सन् १९२५ में श्री गोविन्दराम जी ने अनेक विशेषताओं से युक्त सत्यार्थ प्रकाश का प्रथम संस्करण 'ऋषि जन्म शताब्दी' के अवसर पर कलकत्ता से प्रकाशित किया था। सन् १९६२ में पं० भगवद्दत्त जी रिसर्च-स्कॉलर ने महर्षि की मूल प्रति से शोधकर सत्यार्थप्रकाश तैयार किया था जिसमें कई विशेषताएँ थीं।

निम्न विशेषताएँ युक्त यह संस्करण पं० भगवद्दत्त जी वाले संस्करण की प्रतिलिपि है—

१. पं० वीरसेन जी ने सत्यार्थप्रकाश में आये वेदमन्त्रों के स्वरों को शुद्धरूप दिया था। इस संस्करण में उसका अनुसरण किया गया है।

२. प्रथम समुल्लास में आये ईश्वर के १०८ नामों की अकारादि क्रम से सूची प्रथम परिशिष्ट में।

३. सत्यार्थप्रकाश में व्याख्यात पारिभाषिक शब्दों की सूची द्वितीय परिशिष्ट में।

४. सत्यार्थप्रकाश में निर्दिष्ट व्यक्तियों वा स्थानादि की अकारादिक्रम से सूची तृतीय परिशिष्ट में।

५. सत्यार्थप्रकाश के तेरहवें समुल्लास में भाषा में निर्दिष्ट विभिन्न शब्दों का रोमन लिपि में निर्देश चतुर्थ परिशिष्ट में।

६. चतुर्दश समुल्लास में उद्धृत कुरान की आयतों के अनुवाद के सम्बन्ध में पं० रामचन्द्र देहलवी का वक्तव्य पञ्चम परिशिष्ट में।

७. सत्यार्थप्रकाश की आधार ग्रन्थ-सूची षष्ठ परिशिष्ट में।

८. सत्यार्थप्रकाश पर उठी शंकाओं का समाधान सप्तम परिशिष्ट में।

९. अन्तिम अष्टम परिशिष्ट में अकारादिक्रम से प्रमाण-सूची।

१०. अनुच्छेदों (पैराग्राफों) पर क्रमांक इसकी एक अनूठी विशेषता है।

११. प्रत्येक पृष्ठ के ऊपर उस पृष्ठ में आ रहे विषय का उल्लेख।

१२. प्रारम्भिक पृष्ठों में समुल्लास-अनुसार विस्तृत विषय-सूची।

१३. मन्त्रानुक्रमणिका सहित।

इन सब विशेषताओं के लिए स्वर्गीय श्री पं० भगवद्दत्त, स्व० श्री पं० जयदेव विद्यालङ्कार, स्व० श्री पं० रामचन्द्र देहलवी, पं० वीरसेन वेदश्रमी, स्वामी जगदीश्वरानन्द के हम आभारी हैं।

स्वर्गीय श्री पं० युधिष्ठिर मीमांसक के प्रति भी आभार, सत्यार्थप्रकाश के उनके संस्करण से तीन शब्द-सूचियां इस संस्करण में उद्धृत की हैं।

'वेदप्रकाश' साइज के ७५० पृष्ठों का यह संस्करण कम्प्यूटर द्वारा कम्पोज, मोटा टाइप, बढ़िया कागज, नयनाभिराम छपाई एवं कपड़े की जिल्द में उपलब्ध हो जाएगा।

# लेखक परिचय



प्रस्तुत ग्रन्थ के लेखक आचार्य डा० रामनाथ वेदालङ्कार वैदिक साहित्य के ख्यातिप्राप्त मर्मज्ञ विद्वान् हैं। आपका जन्म ७ जुलाई १९१४ को फरीदपुर (बरेली) उ० प्र० में माता श्रीमती भगवती देवी एवं पिता श्री गोपालराम के घर हुआ। शिक्षा गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार में हुई। इसी संस्था में ३८ वर्ष वेद-वेदाङ्ग, दर्शनशास्त्र, काव्यशास्त्र, संस्कृत साहित्य आदि विषयों के शिक्षक एवं संस्कृतविभागाध्यक्ष रहते हुए समय-समय पर आप कुल सचिव, अध्यक्ष वेद-कला-महाविद्यालय तथा आचार्य एवम् उपकुलपति का कार्य भी करते रहे। इस संस्था ने आपको 'विद्यामार्तण्ड' की मानद उपाधि से भी सम्मानित किया। गुरुकुल में शिक्षक रहते हुए आपने आगरा विश्वविद्यालय से संस्कृत में एम०ए० तथा पी-एच० डी० परीक्षाएँ उत्तीर्ण की हैं। आपका पी-एच० डी० का शोधप्रबन्ध 'वेदों की वर्णन-शैलियाँ' हैं, जो प्रकाशित है। १९७६ में आप गुरुकुल विश्वविद्यालय से सेवानिवृत्त होकर तीन वर्ष के लिए पंजाब विश्वविद्यालय चण्डीगढ़ में 'महर्षि दयानन्द वैदिक अनुसन्धान पीठ' के प्रथम आचार्य एवम् अध्यक्ष नियुक्त हुए। वहां से आपके तीन ग्रन्थ प्रकाशित हुए—वेदभाष्यकारों की वेदार्थ प्रक्रियाएँ, महर्षि दयानन्द के शिक्षा, राजनीति और कलाकौशल सम्बन्धी विचार, वैदिक शब्दार्थविचार। आप द्वारा लिखित अन्य विशिष्ट ग्रन्थ हैं—वेदमञ्जरी, वैदिक नारी, वैदिक मधुवृष्टि, आर्ष ज्योति, ऋग्वेद-ज्योति तथा सामवेद का संस्कृत एवं हिन्दी में प्रौढ़ भाष्य। वैदिक एवं संस्कृत साहित्य की सेवा के उपलक्ष्य में आप कई पुरस्कारों एवं सम्मानों से सम्मानित हो चुके हैं, जिनमें आर्यसमाज सान्ताक्रूज मुम्बई का वेद-वेदाङ्ग पुरस्कार, उत्तरप्रदेश संस्कृतसंस्थान का विशिष्ट संस्कृत पुरस्कार, समर्पण शोधसंस्थान द्वारा सम्मान तथा महामहिम राष्ट्रपति द्वारा सम्मान एवं पुरस्कार प्रमुख हैं। सम्प्रति आप निज रूप से वैदिक शोध एवं ग्रन्थलेखन में संलग्न हैं।

